है, इस संज्ञा का मुख्य अभिधेय है। अतः यह छुम्मा उपवर्ग इस सम्प्रदाय की रहस्यात्मक साधनाविधि से ही सम्बद्ध है[1]। छुम्माओं को दो वर्गों में बाँटा गया है—पर्यन्त छुम्मा व पर छुम्मा। इसमें पर्यन्त छुम्मा को साहस सम्प्रदाय से जोड़ा गया है[2]।

इसके अतिरिक्त यहाँ विविध धारणाओं के सन्दर्भ में भी अनेक मत-मतान्तर उपलब्ध होते हैं। सबसे पहले पर तत्त्व के स्वरूप के सन्दर्भ में यहाँ दो स्पष्ट मत मिलते हैं। इस तरह की द्विविध दृष्टियों का उद्गम प्रारम्भ से ही क्रम आगमों में विद्यमान है। यह है—देवी या शक्ति-केन्द्रित दृष्टि तथा शिव-केन्द्रित दृष्टि। सोमानन्द से सम्बद्ध परम्परा के आचार्य शिवकेन्द्रित दृष्टि के ही अनुयायी हैं और उनके अतिरिक्त सभी आचार्य देवी या काली को ही पर तत्त्व मानते हैं। इसी दृष्टि को लेकर तो इस सम्प्रदाय के लिये कालीनय संज्ञा प्रचलन में आई। सामान्यतः शिवाद्वयवाद में सत् के प्रकाश व विमर्श पक्षों के बीच यथार्थ सम्बन्ध की समस्या ही क्रम-सन्दर्भों में परिणत होकर इन दो दृष्टियों के रूप में प्रवाहित हुई। प्रकाश पक्ष जहाँ परमेश्वर, मन्थान या मन्थानभैरव कहा गया, वहीं शक्ति या विमर्श पक्ष काली, देवी या कालसंकर्षिणी कहा गया। जिन्होंने शिव को पर तत्त्व माना, उन्होंने शक्ति को उसका अधीनस्थ माना व जिन्होंने शक्ति को पर तत्त्व कहा, उन्होंने शिव को अधीनस्थ कहा। शिव के पर तत्त्व होने पर भासा व अनाख्या उसके व्यापार कहे गये तथा पंचवाहों में व्योमेश्वरी या व्योमवामेश्वरी उसीसे निःसृत मानी गई। इस दृष्टि वाले संविच्चक्र में द्वादश कालियों के सिद्धान्त के प्रतिपादक हैं। साथ ही ये वृन्दचक्र में पंचवाहों की गिनती न कर ६४ पक्ष ही मानते हैं।

इसके विपरीत शक्ति की प्रधानता के प्रतिपादक मत में भासा या अनाख्या को परम सत् से एकरूप कहा गया। व्योमवामेश्वरी नामक वाह को भी उसी का रूप बताया गया। साथ ही यहाँ संविच्चक्र या अनाख्याचक्र में त्रयोदश कालियों का सिद्धान्त स्वीकृत किया गया। यहाँ वृन्दचक्र के भी ६५ पक्षों की कल्पना की गई, अर्थात् इस दृष्टि में शक्तिरूप परम सत् को सारे प्रकरण का अंग बनाया गया, जबकि शिव-केन्द्रित दृष्टि में उसे सबसे अलग रखकर विवेचित किया गया। इन्हीं दो दृष्टियों के परिप्रेक्ष्य में यहाँ पंचार्थ व चतुष्टयार्थ के सिद्धान्त प्रचलित हुए। शक्ति की प्रधानता मानने वालों ने पंचार्थ का सिद्धान्त प्रतिपादित किया और शिव की प्रधानता मानने वालों ने चतुष्टयार्थ का।

इसी तरह यहाँ दो तरह की प्रवृत्तियाँ भी विकसित दृष्ट होती हैं। एक प्रवृत्ति है क्रम-चतुष्टय की धारणा के द्वारा सारी विचारधारा को प्रस्तुत करने का प्रयास। इस दृष्टि में पाँचवें कृत्य भासा या अनुग्रह का तिरोधान या अनाख्या में अन्तर्भाव कर लिया जाता है। पाँचवीं शक्ति चित् चौथी शक्ति आनन्द में एकात्म कर ली जाती है, पंचकृत्यों की जगह

१. स्व. त. उ., भा. ६, पृ. १२५
२. छुम्मासम्प्रदाय (छु. सं.), निष्क्रियानन्द (पाण्डुलिपि), शोध संस्थान, जम्मू एवं काश्मीर, सं. २, पृ. ६
३. क्र. स्तो. (अ.), २८

चार कृत्यों की ही कल्पना की जाती है, पंचवाहों की जगह चार वाहों की स्थिति स्वीकृत की जाती है, पाँच चक्रों की जगह चार चक्रों की कल्पना की जाती है, वाक् को पाँच की जगह चार रूपों में ही बाँटा जाता है। दूसरी प्रवृत्ति है पञ्चकात्मक दृष्टि के द्वारा सारा विवेचन करने की। इस पंचकात्मक दृष्टि वाले सर्वत्र पाँच की कल्पना करते हैं। चतुष्टयात्मिका दृष्टि में चौथी स्थिति बाकी तीन का संश्लिष्ट रूप है, अतः यहाँ पर तत्त्व अनाख्या रूप ही कहा जाता है, भासा रूप नहीं। प्रायः पंचकात्मिका दृष्टि में भासा रूप से पंचम अवस्था स्वीकृत है। क्रम-चतुष्टय की स्थिति क्रम-सम्प्रदाय की प्रिय धारणा रही है, पर पंचार्थ दृष्टि भी यहाँ पर्याप्ततः प्रचलित है।

इनके अतिरिक्त यहाँ कुछ अन्य बिन्दुओं पर भी मतभेद उपलब्ध होता है, जैसे अनाख्या चक्र में पूज्य देवियों की निश्चित संख्या क्या हो, पूजन-क्रम में पंचकृत्यों का क्रम क्या हो, क्रम-सम्प्रदाय में युगनाथों व राजपुत्रों को ग्रहण किया जाय या नहीं, पंचवाहों का सही क्रम क्या हो, पंचवाहों के साथ प्रकाश, आनन्द व मूर्ति चक्रों का समन्वय हो या नहीं; प्रकाश, आनन्द व मूर्ति चक्रों का क्रम क्या हो, वृन्दचक्र के निश्चित रूप से कितने पक्ष हों, उसमें मुद्राएं क्या हों और मुद्राक्रम क्या हों, वाक् की अवस्थाएँ, स्वरूप व संख्या क्या हों? आदि।

इस प्रकार क्रम सम्प्रदाय के इस विविधपक्षीय स्वरूप के अवलोकन से यह स्पष्ट होता है कि यह अपने समय की एक जीवित परम्परा थी, जिसके विकास और रूपायन पर सहवर्ती स्थितियों व दृष्टियों का बराबर प्रभाव पड़ता रहा, फलतः इसमें विविध प्रवृत्तियों का विकास होता रहा।

ये क्रम व कुल दृष्टियाँ त्रिक दृष्टि के साथ मिलकर काश्मीर की तान्त्रिक संस्कृति में प्रचलित अद्वयवादी दृष्टि को समग्र रूप से प्रस्तुत करती हैं। स्पन्द व प्रत्यभिज्ञा, जो कि दार्शनिक विवेचन प्रधान दृष्टियाँ हैं, इन्हीं मूलभूत दृष्टियों से विकसित हुई प्रतीत होती हैं। सम्भवतः इसी कारण अभिनवगुप्त अपने तन्त्रालोक में तान्त्रिक विचारधारा को व्यक्त करने वाली जिन प्रक्रियाओं को प्रस्तुत करते हैं, उनमें स्पन्द व प्रत्यभिज्ञा को वे स्वतन्त्र रूप से नहीं ग्रहण करते। संभवतः प्रत्यभिज्ञा सम्प्रदाय तो सारे काश्मीरी शिवाद्वैत का तार्किक निचोड़ है और स्पन्द यहाँ सत् की सतत गतिशीलता की प्रमुख मान्यता की ही विशेषतः प्रस्तुति करने वाला सम्प्रदाय है। अतः अन्ततः अभिनवगुप्त की दृष्टि को ही आधार बनाकर हम त्रिक के साथ क्रम व कुल मत को ही तान्त्रिक अद्वैत के प्रतिनिधि रूप में प्रस्तुत कर सकते हैं। काश्मीर शिवाद्वयवाद को त्रिक की संज्ञा से अभिहित किये जाने के पीछे यही मान्यता है। यहाँ यह त्रिक उस त्रिक से भिन्न है, जो एक सम्प्रदाय विशेष की संज्ञा है।।

●

# दस महाविद्या एवं स्मार्ततन्त्र परम्परा

**काली नः कुशलं करोतु सततं तारा तनोतु श्रियं**
**दीर्घायुर्भुवनेश्वरी वितनुतां विघ्नं हरेत् षोडशी।**
**भैरव्यस्त्वशुभापहा रिपुकुलं सा छिन्नमस्ता हरेन्**
**मातङ्गी बगलामुखी च कमला धूमावती पान्तु नः।।**

## पराशक्ति या आदिशक्ति

इस चराचरात्मक संसार के अभिन्न निमित्त-उपादान कारण के रूप में प्रसिद्ध परब्रह्म की स्वाभाविक शक्ति ही पराशक्ति या आदिशक्ति, कहलाती है, जो प्रयोजनवश दस महाविद्याओं के रूप में प्रकट होकर भक्तों एवं साधकों के द्वारा चिरकाल से आराधिता होती आ रही है। वेद, पुराण तथा आगम इस पराशक्ति की महिमा गाते हुए कभी थकते नहीं हैं।

**श्वेताश्वतर उपनिषद्** में कहा गया है कि परब्रह्म की स्वभावसिद्धा यह पराशक्ति नाना प्रकार की सुनी जाती है। वह ज्ञान, सामर्थ्य और क्रिया स्वरूपा है[1]।

**अथर्वशीर्ष उपनिषद्** में वर्णित है कि देवताओं ने देवी से उनका परिचय पूछा तो उन्होंने सृष्टि के मूलकारण परब्रह्म के रूप में अपना परिचय दिया और अपने को प्रकृतिपुरुषात्मक, जड़चेतनात्मक इस जगत् के उद्भव का कारण बताया[2]। इसका विस्तृत संवाद या भाष्यात्मक विवरण **शाक्त उपनिषद्** तथा **अथर्वगुह्य उपनिषत्** में मिलता है[3]। उभयत्र वाक्यसमूह तथा प्रतिपाद्य एक ही है और वह है परमसत्ता के रूप में शक्ति की अवधारणा। निश्चय ही मूल उपनिषद् के अनुकरणात्मक इन उपनिषदों में ब्रह्म का स्वभाव शक्ति में आरोपित हुआ है। अतः मूल उपनिषद् के वचन स्त्रीलिंग में परिवर्तित कर यहाँ रख दिए गये हैं। फलतः इन उपनिषदों की मौलिकता एवं प्राचीनता यद्यपि सन्दिग्ध है, तथापि परम्परा के संपोषक साधक इन उपनिषदों के प्रति पूर्ण श्रद्धालु तथा निष्ठासंपन्न देखे जाते हैं।

---

१. परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च। (श्वेताश्वतर उप. ६.८)
२. सर्वे वै देवा देवीमुपतस्थुः। काऽसि त्वं महादेवीति। साऽब्रवीत्— अहं ब्रह्मस्वरूपिणी, मत्तः प्रकृतिपुरुषात्मकं जगत्। (अथर्वशीर्ष उप. ७.१)
३. माइनर उपनिषत्स नामक ग्रन्थ में शाक्त उपनिषद् अड्यार लाइब्रेरी से प्रकाशित है तथा अथर्वगुह्योपनिषत् महाकालसंहिता, गुह्यकाली खण्ड के प्रथम पटल में उपलब्ध एवं प्रकाशित है।

**मार्कण्डेय पुराण** कहता है कि हे भगवति! आप सम्पूर्ण जगत् की उत्पत्ति का कारण हैं। आपमें सत्त्व, रजस् तथा तमस्— ये तीनों गुण विद्यमान हैं, फिर भी दोषों से आप निर्लिप्त हैं। भगवान् विष्णु तथा शंकर आदि देवगण भी आपका पार नहीं पाते। आप ही सबका आश्रय हैं। यह सम्पूर्ण संसार आपका ही अंश है, क्योंकि आप सबकी आदिभूता अव्याकृता परा प्रकृति हैं[1]।

**शिवपुराण** में भी इसका संवाद मिलता है। यहाँ कहा गया है कि प्रकाश तथा चित् के मिथुन, अर्थात् युगलभाव का तादात्म्य इस संसार का कारण है। इन दोनों में शिव और शक्ति का भाव मानना चाहिए। इन्हीं शिव और शक्ति के संयोग से आनन्द होता है, क्योंकि एक ही परमात्मा शिव और शक्ति के रूप में लोगों के द्वारा देखे जाते हैं[2]।

अभिप्राय यह है कि शाक्त उपासना का परम लक्ष्य है अद्वैत की प्राप्ति, किन्तु शिव और शक्ति की यामल सत्ता भी यहाँ स्वीकृत है। संसार में विविधता के रहने पर भी मूल में एकता है और एक से अनेक होने के लिए दो की आवश्यकता होती है। **उपनिषद्** में कहा गया है— "एकाकी न रमते स द्वितीयमैच्छत्। एकोऽहं बहु स्यां प्रजायेय" आदि। यह द्वितीय सत्ता शाक्त आगमों की दृष्टि से दो रूपों में प्रकाशित होती है— एक के साथ उससे भिन्न रूप में तथा एक के साथ उससे अभिन्न रूप में। जहाँ यामल रूप है, मिथुन है, वहाँ बहिरंगा शक्ति के रूप में परिचित यह शक्ति भेदमय प्रपञ्च, अर्थात् संसार की सृष्टि करती है और जहाँ अद्वैत है, अर्थात् नीर-क्षीर की तरह अपना अस्तित्व खोकर दोनों सामरस्य भावापन्न हैं, वहाँ अन्तरंगा शक्ति के रूप में परिचित यह पराशक्ति अपुनर्भव का दान करती है। यही है शिव और शक्ति की यथार्थ मिथुनता। शाक्त तन्त्रों में बिन्दु का अधिक महत्त्व है, क्योंकि पराशक्ति का आविर्भाव बिन्दु से माना गया है। अत एव **महाकालसंहिता** बिन्दु, ब्रह्म और गुह्यकाली में अभेद का प्रतिपादन करती है—

बिन्दुः पुल्लिङ्ग उदितो ब्रह्म चैव नपुंसकम्।
स्त्रीलिङ्गा गुह्यकाली च त्रयमेतत् समं मतम्[3] ॥

## पराशक्ति के विविध रूप

आदिकाल से ही आराधक साधक अपनी क्षमता, रुचि, संस्कार तथा सम्प्रदाय के अनुसार निराकारा चित्स्वरूपा इस पराशक्ति के अनन्त स्वरूपों की कल्पना करके इनमें से किसी एक रूप की उपासना करते आ रहे हैं। अत एव इनकी अनेक संज्ञाएँ तथा अनेक मूर्तियाँ उपलब्ध हैं, जो चिरकाल से पूजित होती आ रही हैं। यही कारण है कि पुराणों तथा

---

१ दुर्गासप्तशती ४.७

२ शिवमहापुराण ३.६८.२५-२६

३. महाकालसंहिता-गुह्यकालीखण्ड १०.१५३६

आगमों में इनके विविध स्वरूपों की उपासना का विधान है। सृष्टि की मर्यादा के पालनहेतु शिष्टानुग्रह के साथ दुष्टनिग्रह भी अपेक्षित है। दुर्गासप्तशती में इसका स्पष्ट संकेत मिलता है—

वधाय दुष्टदैत्यानां तथा शुम्भनिशुम्भयोः।
रक्षणाय च लोकानां देवानामुपकारिणी।। (४.४१-४२)

अतः इस पराशक्ति के सौम्य एवं उग्र दोनों स्वरूपों का वर्णन उपलब्ध है। सौम्य स्वरूप की परम अवधि यदि भगवती त्रिपुरसुन्दरी हैं, तो उग्र रूप की परम अवधि भगवती काली[1]।

प्राक्तन संस्कारवश तथा संस्कार के अनुरूप रुचि की अनुकूलता से व्यक्तिविशेष देवताविशेष के प्रति बद्धादर देखा जाता है। विश्वासपूर्वक यथाविधि आराधना करने पर व्यक्ति की वह अपनी इष्टदेवता सभी प्रकार के ऐहिक एवं आमुष्मिक सुख देती हुई उसके जीवन को सफल करती है[2]। इसी क्रम में दस महाविद्याएँ अवतरित होती हैं।

## दस महाविद्याएँ

दस महाविद्याओं का सबसे प्राचीन, किन्तु संक्षिप्त उल्लेख **शिवमहापुराण** में मिलता है। यहाँ रौरव नामक असुर तथा उसकी अक्षौहिणी सेना के संसारहेतु इन दस महाविद्याओं के आविर्भाव की बात कही गयी है। इनकी नामावली इस प्रकार है— काली, तारा, छिन्नमस्ता, कमला, भुवनेश्वरी, भैरवी, वगला, धूमावती, त्रिपुरसुन्दरी तथा मातंगी[3]।

**बृहद्धर्मपुराण** में भी महाविद्याओं की यही नामावली मिलती है। केवल कमला के स्थान पर षोडशी का उल्लेख है। इनकी दस संख्या के प्रसंग में यहाँ कहा गया है कि दक्ष के यज्ञ में पति के अपमान से रुष्टा भगवती सती ने अपनी विभूति के प्रदर्शनार्थ दस दिशाओं को अपनी भयानक दस मूर्तियों से ढककर भगवान् शंकर को भी विस्मित किया, अत एव महाविद्या की दस संख्या प्रसिद्ध हुई। शिवजी की दसों ओर देवी की भयानक मूर्तियाँ आविर्भूत हो गयीं। उत्तर में काली, ऊपर में तारा, पूर्व में छिन्नमस्ता, पश्चिम में भुवनेश्वरी, दक्षिण में वगलामुखी, अग्निकोण में धूमावती, नैर्ऋत्यकोण में त्रिपुरसुन्दरी,

---

१. द्रष्टव्य—महाकालसंहिता-कामकलाखण्ड (पटल १४.२५-२६ तथा ३१-३२)।

२. "सम्प्रदायविश्वासाभ्यां सर्वसिद्धिः" (परशुरामकल्पसूत्र १६)।

३. शिवमहापुराण ५०.२८-३० शाक्त सम्प्रदाय में श्रीविद्या के नाम से प्रसिद्ध भगवती-त्रिपुरसुन्दरी के स्पष्टतः यहाँ पृथक् उल्लेख से ज्ञात होता है कि श्रीविद्या पद यहाँ भगवती कमला (लक्ष्मी) के लिए प्रयुक्त है। श्री पद लक्ष्मी के पर्याय के रूप में कोष में निर्दिष्ट है। ख्रिष्टीय दशम शताब्द के वैदेशिक पण्डित अलबेरुनी ने इस पुराण का अनुवाद किया है, जहाँ दस महाविद्याओं का स्वभावतः उल्लेख है, इससे उक्त पुराण की प्राचीनता निःसन्दिग्ध है।

वायुकोण में मातंगी, ईशानकोण में षोडशी (कमला) और अधोभाग में भैरवी विराजमान थीं[1]।

इन महाविद्याओं के माहात्म्य-वर्णन में यहाँ अभिहित है कि साधकों के लिये मोक्ष एवं वाञ्छित सांसारिक प्रयोजन दोनों ही महाविद्याएँ सिद्ध करती हैं। शाक्त साधकों में प्रसिद्ध इस सूक्ति में इसी का संवाद उपलब्ध है— "देवीपदाम्भोजयुगार्चकानां भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव"। अतः इन महाविद्याओं का गोपन अपेक्षित है और प्रकाशन निषिद्ध। देवी ने शिव से यहाँ कहा है कि दिव्य ज्ञान से आप मुझे इन मूर्तियों में देखें तथा मेरी आराधना के लिए आप स्वयं शास्त्र का निर्माण करें[2]।

**बृहद्धर्मपुराण** में अभिहित महाविद्या संबन्धी सम्पूर्ण आख्यान का स्पष्ट संवाद शाक्त सम्प्रदाय के **पुराण महाभागवत** में मिलता है[3]।

महाविद्या की दस संख्या के प्रसंग में कालीकर्पूरस्तोत्र की भूमिका[4] में कहा गया है कि गणित में जैसे बिन्दु या शून्य का अपना स्वतन्त्र मूल्य कुछ नहीं है, किन्तु जिस किसी संख्या के साथ इसका योग हो जाता है, उसका मूल्य दस गुना बढ़ जाता है। अत एव इस बिन्दु को पूर्णता का प्रतीक माना गया है तथा असीम का द्योतक कहा गया है। इसी तरह निराकार ब्रह्ममयी आदिशक्ति अपनी त्रिगुणात्मिका प्रकृति से जुड़कर संसार की सृष्टि, पालन और संहार में लग जाती है। भक्त उपासकों की सभी मनः कामनाएँ पूरी करती हैं। अत एव आदिशक्ति का दस महाविद्याओं के रूप में आविर्भाव शून्य या बिन्दु के साथ यथाक्रम एक के योग से उत्पन्न होता है।

---

१. द्रष्टव्य-बृहद्धर्मपुराण ३०.३६ और श्रीमद्भागवतपुराण, स्कन्ध ८

२. अथैताः दश वै देव्यो मूर्तयो मम पश्य ताः।
महाविद्या इमा प्रोक्ता नामान्यासां तु वर्णये।।
काली तारा महाविद्या षोडशी भुवनेश्वरी।
भैरवी छिन्नमस्ता च सुन्दरी बगलामुखी।।
धूमावती च मातङ्गी महाविद्या दशैव ताः। (बृहद्धर्मपुराण ३६.१२५-१२६)
तन्त्रों में षोडशी तथा सुन्दरी भगवती त्रिपुरसुन्दरी के वाचक हैं, अतः यहाँ उक्त दोनों पदों में भेद चिन्त्य है। साथ ही भगवती कमला या उनका वाचक पद यहाँ नहीं है। अतः उक्त पदों में अन्यतर पद इनका वाचक हो सकता है।
एताः सर्वा महाविद्या भजतां मोक्षदाः पराः।
मारणोच्चाटनक्षोभमोहनद्रावणानि च।।
जृम्भणस्तम्भसंहारान् वाञ्छितार्थान् प्रकुर्वते।
गोपनीयं परं चैतन्न प्रकाश्यं कदाचन।
दिव्यज्ञानेन भगवन् पश्य मां जगदम्बिकाम्।
ममाराधनशास्त्राणि करिष्यसि तथा स्वयम्।। (वहीं, ३६.१३२-१३५)

३. द्रष्टव्य—महाभागवतपुराण, अष्टम स्कन्ध।

४. तान्त्रिक टेक्स्ट सिरीज, खण्ड-६, पृ. १३-१४

तन्त्र-ग्रन्थों में यद्यपि इन महाविद्याओं का परिचय भिन्न-भिन्न रूप में उपलब्ध है, संख्या के प्रसंग में पर्याप्त मतभेद है, तथापि **मुण्डमालातन्त्र** में निर्दिष्ट[१] नामावली तथा संख्या अधिक मान्य है, जो उपर्युक्त पुराणों में उल्लिखित महाविद्या की सूची में सर्वांशतः समान है। यह नामावली **चामुण्डातन्त्र** तथा **शक्तिसंगमतन्त्र** में भी यथावत् उपलब्ध है[२]। किन्तु यहाँ महाविद्या की अन्य नामावलियाँ भी दी गयी हैं। विरूपाक्ष के मत में महाविद्याओं की संख्या तेरह कही गयी है। उपर्युक्त दस महाविद्याओं के साथ चण्डेश्वरी, लघुश्यामा तथा त्रिपुटा के योग से तेरह संख्या होती है। दस महाविद्याओं को यहाँ लघु महाविद्या भी कहा गया है।

भैरव के मत में महाविद्या की संख्या सोलह है। वनदुर्गा, शूलिनी, अश्वारूढा, त्रैलोक्यविजया, वाराही तथा अन्नपूर्णा को उपर्युक्त दस महाविद्याओं के साथ जोड़ने पर इनकी सोलह संख्या होती है। महाकाल के मत में इनकी संख्या इक्यावन[३] है। अवधेय है कि **महाकालसंहिता** के कामकलाखण्ड में इस संकेत के अनुसार महाविद्याओं का विवरण उपलब्ध है[४]।

**तन्त्रसार** में महाविद्याओं की दो नामावलियां दी गयी हैं। एक तो **मुण्डमालातन्त्र** की है और अपर **मालिनीविजयतन्त्र की**। दोनों में परस्पर भेद है। **मालिनीविजयतन्त्र** के अनुसार[५] काली, नीला (तारा), महादुर्गा, त्वरिता, छिन्नमस्ता, वाग्वादिनी, अन्नपूर्णा, प्रत्यंगिरा, कामाख्यावासिनी, बाला तथा शैलवासिनी मातंगी कलियुग में साधकों को पूर्ण फल देने में समर्थ हैं। शाक्तानन्दतरंगिणी के तृतीय उल्लास में भी यहीं से यह नामावली संगृहीत है, किन्तु यह अवधेय है कि कश्मीर से प्रकाशित **मालिनीविजयोत्तरतन्त्र** में ये पद्य नहीं मिलते हैं।

मैथिल तान्त्रिक देवनाथ ठक्कुर (ख्री. १६श.) कृत **तन्त्रकौमुदी** में महाविद्या की दो नामावलियाँ[६] देखी जाती हैं-एक **विश्वसारतन्त्र** से उद्धृत है और अपर का मूल अनिर्दिष्ट

---

१· द्रष्टव्य—मुण्डमालातन्त्र प्रथम-भाग ६.१५२-१५३ एवं द्वितीय भाग १.७-८

२· चामुण्डातन्त्र का वचन शब्दकल्पद्रुम तथा प्राणतोषिणीतन्त्र (काण्ड ५ परिच्छेद ६) में उद्धृत है। शक्तिसंगमतन्त्र, ताराखण्ड ११.३, एवं छिन्नमस्ता खण्ड १.३-४ द्रष्टव्य है।

३· द्रष्टव्य—शक्तिसंगमतन्त्र, ताराखण्ड ११.२-३

४· द्रष्टव्य—महाकालसंहिता, कामकलाखण्ड ८.२०१-२१०

५. तन्त्रसार में उद्धृत मालिनीविजयतन्त्र के पद्य।

६. काली तारा महादुर्गा त्वरिता छिन्नमस्तका। वाग्वादिनी चान्नपूर्णा तथा महिषमर्दिनी।।
कामाख्या वासिनी बाला मातङ्गी चण्डिका तथा। इत्याद्याः सकला विद्याः कलौ पूर्णफलप्रदाः।।
(विश्वसारतन्त्रवचन, तन्त्रकौमुदी में उद्धृत)

काली तारा भैरवी च षोडशी भुवनेश्वरी। अन्नपूर्णा महामाया दुर्गा महिषमर्दिनी।।
त्रिपुरा वगला छिन्ना धूमा च त्वरिता तथा। मातङ्गी धनदा गौरी त्रिपुटा परमेश्वरी।
प्रत्यङ्गिरा महामाया भेरुण्डा शूलिनी तथा। चामुण्डा सर्वदा बाला तथा कात्यायनी शिवा।।
सप्तविंशतिर्महाविद्याः सर्वशास्त्रेषु गोपिताः। (तन्त्रकौमुदी में उद्धृत)
तन्त्र—स्टडीज ऑन देयर रिलीजन एण्ड लिटरेचर, प्रो. चिन्ताहरण चक्रवर्ती
पृ. ८५-८६ में उद्धृत एवं संकलित।

है। एक में ग्यारह महाविद्याओं का उल्लेख है, जो **मालिनीविजयतन्त्र** की नामावली से मिलती-जुलती है। भेद इतना ही है कि यहाँ प्रत्यंगिरा के स्थान पर महिषमर्दिनी का तथा अतिरिक्त रूप से चण्डिका का उल्लेख है। ऊपर की नामावली में सत्ताईस महाविद्याएँ निर्दिष्ट हैं। यथा—काली, तारा, भैरवी, षोडशी, भुवनेश्वरी, अन्नपूर्णा, महामाया, दुर्गा, महिषमर्दिनी, त्रिपुरा, वगला, छिन्ना (छिन्नमस्ता), धूमा (धूमावती), त्वरिता, मातंगी, धनदा, गौरी, त्रिपुटा, परमेश्वरी, प्रत्यंगिरा, महामाया, भेरुण्डा, शूलिनी, चामुण्डा, सर्वदा, बाला तथा कात्यायनी-ये सत्ताईस महाविद्याएँ सभी शास्त्रों में गोपिता हैं।

**निरुत्तरतन्त्र** में अठारह महाविद्याओं का विवरण उपलब्ध है। प्रसिद्ध दस महाविद्याओं के साथ अन्नपूर्णा, नित्या, महिषमर्दिनी दुर्गा, त्वरिता, त्रिपुरा, त्रिपुटा, जयदुर्गा और सरस्वती—इन आठ विद्याओं के योग से अठारह महाविद्याएँ मानी गयी हैं[1]। **नारदपाञ्चरात्र** में सात कोटि महाविद्याएँ तथा इतनी ही उपविद्याएँ वर्णित हैं [2]।

यहाँ दो बातें अवश्य अवधेय हैं कि युगविशेष में महाविद्या-विशेष को प्रधान माना गया है तथा इन महाविद्याओं में पारस्परिक भेद कल्पित है, यथार्थ नहीं। इसका स्पष्ट प्रतिपादन **मुण्डमालातन्त्र** में तथा अन्यत्र किया गया है। कृतयुग में भगवती त्रिपुरसुन्दरी प्राधान्य के कारण आद्या पद से अभिहित होती है। इसी तरह त्रेता में भगवती भुवनेश्वरी, द्वापर में भगवती तारा और कलियुग में भगवती काली आद्या पद से अभिहित हुई हैं[3]।

## सिद्धविद्या

साधकों की धारणा रही है तथा **महाभागवत पुराण** में कहा गया है कि चूँकि पराशक्ति के ये स्वेच्छाकल्पित रूप हैं तथा इन रूपों को देखकर स्वयं भगवान् शिव भी मोह में पड़ गये थे, अत एव ये महाविद्याएँ अपने उपासकों की उपासना से प्रसन्न होकर उनकी सभी प्रकार की मनःकामनाएँ शीघ्र सिद्ध करती हैं। अतः सिद्धविद्या के रूप में भी ये प्रसिद्ध हैं।

दूसरी बात यह है कि इन विद्याओं के बीजमन्त्र प्रकारान्तर से या शास्त्रनिर्दिष्ट किसी विशेष प्रक्रिया से सिद्ध नहीं किये जाते, अपितु स्वतः सिद्ध हैं[4]।

---

१. निरुत्तरतन्त्र १५ परिच्छेद

२. सप्तकोटिर्महाविद्या उपविद्याश्च तादृशाः।
तासां मूर्तिर्मुनिश्रेष्ठ संख्यातुं नैव शक्यते।। (मुण्डमालातन्त्र ६.३२)

३. सत्ये तु सुन्दरी आद्या त्रेतायां भुवनेश्वरी।
द्वापरे तारिणी विद्या कलौ काली प्रकीर्तिता।।
न भेदः कालिकायाश्च ताराया जगदम्बिके।
न च भेदो महेशानि विद्याया वरवर्णिनि।। (मुण्डमालातन्त्र ६.३३-३५)

४. नैव सिद्धाद्यपेक्षास्ति नक्षत्रादिविचारणा।
कालादिशोधनं नास्ति नास्ति मित्रादिदूषणम्।।
(मुण्डमालातन्त्र, द्वितीय भाग १.११-१२ आदि पद्य इस प्रसंग में द्रष्टव्य हैं।)

केवल गुरु से ही इन मन्त्रों का उपदेश अपेक्षित है, अतः सिद्ध मन्त्रों की अधिष्ठात्री
ये महाविद्याएँ सिद्धविद्या कहलाती हैं। महाविद्या की नामावली में प्रायः सिद्धविद्या का प्रयोग
तन्त्र-ग्रन्थों में सर्वत्र हुआ है।

किसी-किसी के मत में काली, तारा तथा त्रिपुरसुन्दरी महाविद्या के रूप में प्रसिद्ध
हैं। किन्तु यह तान्त्रिकों के द्वारा मान्य नहीं है। **शक्तिसंगम,**[1] **चामुण्डा** एवं **मुण्डमाला तन्त्रों**
ने सिद्धविद्या और महाविद्या को पर्याय के रूप में लिया है,[2] जो इन दस देवियों के लिए
समान रूप से प्रयुक्त होने वाला पारिभाषिक शब्द है।

विद् धातु से संज्ञा अर्थ में "संज्ञायां समजनिषदनिपत" (३.३.९९) आदि सूत्र से क्य
प्रत्यय करके स्त्रीत्व विवक्षा में टाप् प्रत्यय किया जाता है और तब विद्या पद निष्पन्न होता
है। इसका अर्थ होता है **परम पुरुषार्थ के साथ ऐहिक सुख-समृद्धि का साधन रूप ज्ञान।**
विद् धातु चार अर्थों में प्रसिद्ध है— विद् ज्ञाने, विद् विचारणे, विद् सत्तायां तथा विद्लृ लाभे।
नागेश भट्ट का मत उद्धृत करता हुआ शब्दकल्पद्रुम कहता है कि परम एवं उत्तम पुरुषार्थ
(अपवर्ग) के साधन रूप ब्रह्मज्ञान विद्या पद का अर्थ होता है। यद्यपि तन्त्र ग्रन्थों में मन्त्र
अर्थ में भी विद्यापद का प्रयोग हुआ है, क्योंकि ऐहिक काम तथा अपवर्ग का साधन वह
होता है, तथापि यहाँ मन्त्र की अधिष्ठात्री देवता ही विद्या पद से अभिप्रेत हैं। दुर्गासप्तशती
की शक्रादिस्तुति में इसका स्पष्ट चित्र हमें मिलता है—

हे देवि! जो मोक्षप्राप्ति का साधन है, अचिन्त्य एवं महाव्रत स्वरूपा है, समस्त दोषों
से रहित है, जितेन्द्रिय, तत्त्व को ही सार मानने वाले तथा मोक्ष की इच्छा रखनेवाले मुनिजन
जिनका अभ्यास करते हैं, वह भगवती परमा अर्थात् उत्कृष्टा विद्या आप ही हैं[3]। इन्हीं
विद्याओं में उत्कृष्टता के प्राचुर्य से काली, तारा तथा त्रिपुरसुन्दरी आदि महाविद्याएँ कहलाती
हैं।

## महाविद्याओं का मानव शरीर में अधिष्ठान

**तन्त्ररश्मि**[4] नामक बंगला पुस्तक में लेखक शाक्तसाधक आशुतोष चौधरी ने तो
मानव शरीर को ही इन महाविद्याओं का अधिष्ठान माना है। इनकी दृष्टि में शरीर के
नवद्वारों (छिद्रों) की तथा सहस्रार की अधिष्ठात्री होने से पराशक्ति की दस महाविद्याओं के
रूप में प्रसिद्धि है। शरीर के नवद्वार रूप में परिचित छिद्रों में सात छिद्र मस्तक में ही
विद्यमान हैं— दो कान, दो आँखें, दो नासिकारन्ध्र और मुख। दो छिद्र पायु और उपस्थ
शरीर के अधोभाग में अवस्थित हैं। दशवाँ सर्वोत्कृष्ट छिद्र ब्रह्मरन्ध्र नाम से परिचित हैं,

---

१. द्रष्टव्य—उक्त ग्रन्थ का चतुर्थ खण्ड ५.६३-७५
२. एता दश महाविद्याः सिद्धविद्याः प्रकीर्तिताः। (मुण्डमालातन्त्र, द्वितीय भाग, १.८)
३. दुर्गासप्तशती ४.९
४. योगमाया आश्रम, लावान् शिलाँग आसाम से प्रकाशित। द्रष्टव्य—इसका पृ. ४५-४६

जो सबसे ऊपर शीर्ष भाग के सहस्रार में अवस्थित है। इन रन्ध्रों की अधिष्ठात्री महाविद्याएँ मानी गई हैं। इन रन्ध्रों के माध्यम से ही मानव के अन्तःस्थित शक्ति का विकास होता है। साधना के क्षेत्र में दाहिने कान का महत्त्व अधिक है, क्योंकि गुरु शिष्य के दक्षिण कर्ण में ही इष्ट मन्त्र का दान करता है। साधक दक्षिण कर्ण के माध्यम से ही नादध्वनि सुन पाता है। भगवती काली के अक्षमाला-जप के विधान में अ से क्ष की ओर गति होती है। वह बाँयें से दाहिने की ओर जाती है। दक्षिणा भगवती आद्या का नाम भी है। अत एव दक्षिण कर्ण की अधिष्ठात्री भगवती आद्या हैं। द्वितीया (तारा) के जपविधान का क्रम इससे विपरीत है। अत एव यहाँ दक्षिण से वाम की ओर गति होती है। यहाँ क्ष से अ की ओर जाना होता है। अत एव तारा का नाम वामा भी है। वाम कर्ण से वह बिन्दु सुनाई देता है, जो नाद के ऊपर विराजमान है। फलतः वाम कर्ण की अधिष्ठात्री देवी द्वितीया (तारा) है। षोडशी (त्रिपुरसुन्दरी) और भुवनेश्वरी (जगद्धात्री) क्रमशः दक्षिण एवं वाम नेत्र की अधिष्ठात्री हैं। उपर्युक्त चार देवियों का अधिष्ठान यहाँ मानव शरीर में एक ही सरल रेखा में विद्यमान है। इसके थोड़े से नीचे नासारन्ध्र-युगल है, जहाँ भगवती धूमावती और मातंगी का अधिष्ठान कहा गया है। प्राणायाम में प्रतिष्ठित होने पर आँख और कान क्रियाशील हो उठते हैं। फलतः उक्त चार देवियों की सहायिका के रूप में भी इन दोनों देवियों का परिचय मिलता है। मुख-गह्वर की अधिष्ठात्री भगवती बगलामुखी है। यह वाक्-संयम तथा आहार-नियमन में सहायक होती है। वायु की अधिष्ठात्री भैरवी है। यह सुषुम्णा नाड़ी के विकास का पथ निर्माण करती है। इसका नामान्तर गुह्यवासिनी भी है। भगवती कमला को दोनों ओर से गजयुगल कुम्भों से अमृत सिञ्चन करते रहते हैं। यह कुम्भ-युगल उपस्थ के निकटवर्ती अण्डयुगल का प्रतीक है और यह कमला उपस्थ की अधिष्ठात्री देवी है। इनकी सहायता भगवती छिन्नमस्ता करती हैं, जो शीर्षस्थ ब्रह्मरन्ध्र की अधिष्ठात्री देवी हैं। वीर्य मस्तिष्क से ही उद्दीपित होकर अण्डद्वय में संचित होता है, यह अनुभवसिद्ध है। किन्तु इस कथन का शास्त्रीय आधार अन्वेषणीय है।

## भगवान् विष्णु के दस अवतारों के साथ इन महाविद्याओं का तादात्म्य

शाक्त तन्त्रों में भगवान् विष्णु के प्रसिद्ध दस अवतारों के साथ इन महाविद्याओं के तादात्म्य स्थापन का प्रतिपादन किया गया है। यद्यपि इसकी न तो प्रसंग-संगति दिखाई गयी है और न तो ठोस आधार ही निर्दिष्ट है, साथ ही तादात्म्य स्थापन में तन्त्र-ग्रन्थों में परस्पर वैमत्य भी परिलक्षित होता है, तथापि "स्थितस्य गतिश्चिन्तनीया" इस न्याय के आधार पर इस तादात्म्य-स्थापन का एक उद्देश्य यह हो सकता है कि जैसे शिष्टानुग्रह एवं दुष्टनिग्रह हेतु भगवान् विष्णु को अवतार लेना पड़ा, इसी तरह पराशक्ति भी उक्त उद्देश्य की पूर्ति हेतु दस महाविद्याओं के रूप में अवतरित होकर भगवान् के अवतारों के साथ तादात्म्य

का स्थापन किया हो। उक्त उद्देश्य की पूर्ति हेतु आदिशक्ति की तत्परता का संकेत
**दुर्गासप्तशती** में मिलता है[१] । दूसरी बात यह हो सकती है कि पौराणिक और आगमिक
देवताओं में यथाक्रम प्रधान कृष्ण और काली में अभेद का आरोप भक्तों का, साधकों का
अभीष्ट रहा हो। इसकी पुष्टि **महाकालसंहिता** के इस कथन से होती है कि सम्पूर्ण संसार
की स्त्रियों के कामोन्माद के प्रशमन हेतु द्वापर में भगवती काली ने वंशीधारी कृष्ण का रूप
धारण किया था[२]।

## महाविद्याओं के आविर्भाव का देश तथा काल

इन महाविद्याओं के आविर्भाव के देश तथा काल का निर्देश अनेक तन्त्रों में मिलता
है। यह देश भारतवर्ष के ही प्रान्त-विशेष के रूप में परिचित है तथा काल विविध
पारिभाषिक रात्रियों के नाम से प्रसिद्ध है। साधकों के लिये वह स्थान एवं काल अधिक
महत्त्वपूर्ण है, जब जहाँ भगवती का आविर्भाव हुआ। **शक्तिसंगमतन्त्र** के छिन्नमस्ता खण्ड
में उन देशों का निर्देश है, जहाँ इन विद्याओं का आविर्भाव हुआ था। यथा अवन्ती में आद्या
का, श्रीशैल में (शिवकाञ्ची में) त्रिपुरसुन्दरी का, मेरुगिरि के पश्चिमकूल स्थित चोलह्रद
में तारा का, पुष्पभद्रा नदी के तट पर छिन्नमस्ता का, सौराष्ट्र के हरिद्राख्य सिद्धकुण्ड में
वगला का, मतंग मुनि के तपःप्रभाव से कदम्ब विपिन में मातंगी का और दक्षप्रजापति के
यज्ञ में निर्मित गौरीकुण्ड के धूम से धूमावती का आविर्भाव हुआ[३] । यहाँ उस काल का
विवरण भी अनेकत्र दिया गया है। यथा प्रथम खण्ड के षष्ठ एवं त्रयोदश पटलों के
पूर्णाभिषेक प्रकरण में और चतुर्थ खण्ड के पञ्चम तथा षष्ठ पटलों में विशद रूप में देखा
जाता है। किन्तु **कल्याण के शक्ति अंक में** निर्दिष्ट[४] इन देवियों की आविर्भाव-रात्रियों के

---

१. इत्थं यदा यदा बाधा दानवोत्था भविष्यति।
तदा तदावतीर्याहं करिष्याम्यरिसंक्षयम्।। (दुर्गासप्तशती ११.५५)
अवधेय है कि महामारी आदि आधिदैविक उपद्रव की शान्ति हेतु दुर्गासप्तशती के इस
पद्य का पाठ, लिखकर घर में रखना तथा जप आदि पुरश्चरण करना मिथिला में
प्रचलित है। उक्त पद्य का संवाद भगवद्गीता में पाया जाता है—
यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्।। (४.७)
सप्तशती यदि पराशक्ति के विषय में कहती है, तो भगवद्गीता परब्रह्म स्वरूप श्रीकृष्ण को
आलम्बन करती है।

२. स्त्रीणां त्रैलोक्यजातानां कामोन्मादैकहेतवे।
वंशीधरं कृष्णदेहं द्वापरे सञ्चकार ह।। (महाकालसंहिता गुह्यकालीखण्ड १३.२४३)

३. द्रष्टव्य—शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ता खण्ड, पटल ५-६
द्रष्टव्य—कल्याण का शक्ति अंक, पृ. ११२

४. द्रष्टव्य—शक्तिसंगमतन्त्र खण्ड १ पटल ६, पद्य २३-२५, व पटल १३, पद्य १-३८, तथा
इसी का खण्ड ४, पटल ६, ७०-७५

साथ **शक्तिसंगमतन्त्र** का मतैक्य नहीं है। प्रतीत होता है कि तन्त्रान्तर से इस शक्ति अंक में इन रात्रियों का विवरण संगृहीत हुआ है। यथा फाल्गुन कृष्ण एकादशी तिथि का पारिभाषिक नाम "महारात्रि" है। इसी रात्रि में यहाँ आद्या (काली) का आविर्भाव कहा गया है। इसी तरह क्रमशः चैत्र शुक्ल नवमी "क्रोधरात्रि" है। इसमें द्वितीया, अर्थात् तारा का आविर्भाव हुआ। त्रिपुरसुन्दरी का आविर्भाव **"दिव्यरात्रि"** अर्थात् ज्येष्ठ शुक्ल दशमी को हुआ। भुवनेश्वरी का **"सिद्धरात्रि"** में चैत्र संक्रान्ति के बाद की अष्टमी में, छिन्नमस्ता का **"वीररात्रि"** में कुलाकुलचक्रघटित कुल नक्षत्र से युक्त चर्तुदशी मंगल यदि मकरसंक्रान्ति के मध्य पड़ता हो तो उस समय में, भैरवी का **"कालीरात्रि"** में अर्थात् कार्तिक कृष्ण चतुर्दशी को यदि अमावस्या का योग हो, धूमावती का **"दारुणारात्रि"** वैशाख शुक्ल तृतीया को यदि कुलाकुल नक्षत्र घटित कुल नक्षत्र का योग हो, बगलामुखी का **"घोररात्रि"** में अर्थात् अगहन कृष्ण अष्टमी को, मातंगी का **"मोहरात्रि"** में अर्थात् भाद्रकृष्ण अष्टमी को और कमला का **"महारात्रि"** में आविर्भाव हुआ। इन रात्रियों का विवरण यहाँ **स्वतन्त्रतन्त्र** से संगृहीत है। **प्राणतोषिणी तन्त्र** में उक्त वचन का उद्धरण उपलब्ध[1] है।

## महाविद्याओं की उद्भव-कथा, स्वरूप, प्रकार तथा साहित्य

**पुराण** तथा **तन्त्रों** में इन महाविद्याओं के उद्भव की रोचक कथाएं मिलती हैं। **मार्कण्डेयपुराण** में दो स्थलों पर भगवती काली के उद्भव की कथा आयी है—

(क) शुम्भ तथा निशुम्भ द्वारा उत्पीड़ित देवगण हिमालय जाकर महादेवी की स्तुति करने लगे। पार्वती उनके समक्ष आकर पूछने लगी कि आप सब किसकी स्तुति कर रहे हैं। इसी समय पार्वती के शरीर से अम्बिका आविर्भूत हुई और कहने लगी कि ये देवगण मेरी स्तुति कर रहे हैं। पार्वती के शरीर-कोश से उत्पन्न यह अम्बिका "कौशिकी" नाम से प्रसिद्ध हुई। शरीर से इनके निर्गत होते ही पार्वती काली पड़ गयी, वह हिमालय पर रहने वाली "कालिका" कहलाने लगीं[2]।

(ख) शुम्भ का आदेश पाकर चण्ड एवं मुण्ड आदि दैत्यगण भगवती अम्बिका को निगृहीत करने के लिये जब सब तरह से उद्यत हुए, तो भगवती अम्बिका क्रोध से काली पड़ गयी[3] और चूँकि इन्होंने चण्ड-मुण्ड का वध किया, अतः "चामुण्डा" कहलायी। प्रसिद्ध काली के स्वरूप के साथ इस चामुण्डा भगवती का विवरण सर्वथा समान है। इनके स्वरूप-ज्ञान के लिये **दुर्गासप्तशती** का सम्पूर्ण सप्तम अध्याय ही यहाँ अवलोकनीय है।

---

१. प्राणतोषिणी तन्त्र के काण्ड ५, परिच्छेद ६ में उद्धृत स्वतन्त्रतन्त्र के वचन देखिये।

२. तस्यां विनिर्गतायां तु कृष्णाभूत् सापि पार्वती।
कालिकेति समाख्याता हिमाचलकृताश्रया।। (दुर्गासप्तशती ५.८८)

३. ततः कोपं चकारोच्चैरम्बिका तानरीन् प्रति।
कोपेन चास्या वदनं मषीवर्णमभूत् तदा।। (दुर्गासप्तशती ७.५)

(ग) **प्राणतोषिणीतन्त्र** में **नारदपञ्चरात्र** का वचन उद्धृत करते हुए कहा गया है कि दक्ष प्रजापति के गृह में सती रूप में जिसने जन्म लिया था, उसने अपने पिता दक्ष के प्रति रुष्ट होकर उस शरीर का त्याग कर दिया और अप्सरा मेनका को अपने जन्म से अनुगृहीत किया, अर्थात् उसके उदर से जन्म लिया। वही भगवती काली नाम से भी शास्त्रों में प्रतिष्ठित हैं[१]।

(घ) **शक्तिसंगमतन्त्र**[२] में वर्णित है कि यन्त्र के मध्य में विद्यमान प्रधान बिन्दु से भगवती काली का उद्भव हुआ। अतः यन्त्र की अधिष्ठात्री भी वही कहलाती हैं। कथा इस प्रकार है कि प्रलय के बाद संसार की सृष्टि के लिये भगवान् शिव काली के साथ विपरीत रति में इस तरह से लीन थे कि उनको अन्य किसी बात का ज्ञान ही नहीं था। उनके पूजन एवं दर्शन हेतु गन्धर्व एवं अप्सराओं के साथ देवगण भी आये और इनकी स्तुति-पूजा करने लगे। उन्होंने कहा कि हे देव! चूँकि आपने प्रलय से इस जगत् की रक्षा की है तथा सृष्टि के लिये तत्पर हैं, अत एव आपके सामरस्यरूप आनन्द के दर्शनार्थ हम लोग यहाँ उपस्थित हुए हैं। सम्भोग में आसक्त प्रभु का ध्यान टूटा। इन्होंने भगवती काली से कहा कि भगवती आपके दर्शनार्थ ये सुन्दरियाँ यहाँ आयी हैं, इन्हें अपने दर्शन से कृतार्थ कीजिये। भगवती काली इतना सुनते ही वहीं अन्तर्हित हो गयी। फिर उनके दर्शन हेतु प्रभु शिव को वर्षों ध्यान-तपस्या करनी पड़ी। शिव के ध्यान-तप से प्रसन्न होकर भगवती ने अनुग्रह किया और शिव को यन्त्रनिर्माण की बुद्धि दी। शिव जी इस यन्त्र की रचना में इस तरह उलझे रहे कि उस यन्त्र से बाहर आने का रास्ता ही इनको भुला गया। एक दिन अकस्मात् उस **यन्त्र के मध्य में विद्यमान प्रधान बिन्दु से भगवती काली प्रकट हुई और तब दोनों ही** (शिव एवं काली) प्रसन्न हुए।

शाक्त तन्त्रों में भगवती का ध्यान इस प्रकार वर्णित है— करालवदना मुक्तकेशी, दिगम्बरा मुण्डमालाविभूषिता चतुर्हस्ता निम्न वाम हस्त में सद्यश्छिन्नमस्तक, ऊर्ध्व वाम हस्त में खड्ग, निम्न दक्षिण हस्त में वरमुद्रा, ऊर्ध्व दक्षिण हस्त मे अभयमुद्रा। महामेघ की तरह श्यामवर्णा, स्मेरानना, शवरूप शिव के हृदय पर विद्यमान, अर्धचन्द्रतुल्य भालवती, शवकरों से विनिर्मित काञ्चीधारिणी, दोनों कानों में अवतंस रूप शव को धारण की हुई, दायें एवं बायें दोनों ओष्ठप्रान्तों से रक्तधारा स्राविणी घोरद्रंष्टा, महारावा रक्तस्राविणी मुण्डावलियों की माला को कण्ठ में धारण करने वाली भगवती दक्षिणकाली [३]**कालीतन्त्र** में वर्णित है। काली के वाम हस्त में विद्यमान छिन्न मस्तक महामोह का प्रतीक है और काली के तीन नयन क्रमशः अग्नि, सूर्य और चन्द्र रूप हैं— इसका स्पष्ट संकेत **रुद्रयामल** में मिलता है[४]।

१. प्राणतोषिणीतन्त्र, ५.६-१
२. द्रष्टव्य—शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ताखण्ड, ५.३-१७३ तथा ६.१-४०
३. द्रष्टव्य— कालीतन्त्र
४. द्रष्टव्य—रमानाथकृत कर्पूरस्तवटीका। यहाँ तान्त्रिक साहित्य की भूमिका पृ. २७ से यह वर्णन लिया गया है।

तन्त्र-ग्रन्थों में स्वरूपतः एक एवं अद्वितीय अत एव कृष्ण तथा ब्रह्म के साथ तादात्म्ययुक्ता तथा तुलनीया भगवती काली के अनेक प्रभेद, अर्थात् व्यावहारिक सत्ता निर्दिष्ट हैं। **महानिर्वाणतन्त्र** कहता है कि महाप्रभामयी, कालमाता तथा रूपरहिता काली की रूपकल्पना उनके गुण एवं क्रिया के अनुसार की गई है[1]।

**तोडलतन्त्र** में काली के आठ भेद वर्णित हैं— दक्षिणकाली, सिद्धकाली, गुह्यकाली, श्रीकाली, द्रकाली, चामुण्डाकाली, श्मशानकाली और महाकाली[2]।

**महाकालसंहिता** में इनके नौ प्रकार कहे गये हैं— दक्षिणकाली, भद्रकाली, श्मशानकाली, कालकाली, गुह्यकाली, कामकलाकाली, धनकाली, सिद्धिकाली और चण्डकाली[3]।

**तन्त्रालोक** में भिन्न प्रकार के बारह कालिकाओं के नाम उपलब्ध हैं[4]। वहीं इनके ध्यान एवं मन्त्र आदि भी दिए गये हैं। व्याख्याकार जयरथ ने इन सबका परिचय विस्तार से प्रस्तुत किया है, किन्तु स्मार्त शाक्त परम्परा में अथवा प्रसिद्ध दस महाविद्याओं के साथ इन कालियों का दूर का भी सम्बन्ध प्रतीत नहीं होता। **तन्त्रालोक** का यह प्रकरण प्रायः क्रम-दर्शन से संबद्ध है।

ज्ञातव्य है कि जैसे युग-विशेष में महाविद्या-विशेष के प्राधान्य का उल्लेख तन्त्र-ग्रन्थों में मिलता है,[5] वैसे ही देश-विशेष में महाविद्या-विशेष की उपासना का प्राचुर्य व्यवहार में देखा जाता है। शाक्त तन्त्रों में विष्णुक्रान्ता क्षेत्र के रूप में परिचित आसाम, बंगाल, मिथिला तथा नेपाल में दीर्घकाल से भगवती आद्या (काली) तथा द्वितीया (तारा) की प्रमुख रूप से उपासना प्रचलित है। इसका यह अर्थ नहीं है कि अन्य महाविद्याओं की यहाँ उपेक्षा देखी जाती है, किन्तु उक्त दोनों की उपासना के प्राचुर्य में तात्पर्य है। इसका स्पष्ट परिणाम हम देखते हैं कि आसाम में **कालिकापुराण** का प्रणयन हुआ। बंगाल में स्वनामधन्य महानैयायिक गदाधर भट्टाचार्य, श्रेष्ठ साधक रामप्रसाद कमलाकान्त तथा रामकृष्ण परमहंस आदि ने भगवती काली की उपासना से सिद्धि पायी। मिथिला राज्योपार्जक नैयायिकवरेण्य महेश ठक्कुर ने आद्या की उपासना से राज्यलाभ के साथ निर्मल वैदुष्य तथा धवल कीर्ति का अर्जन किया। इस शताब्दी में भी इनके वंशधर महाराज रमेश्वर सिंह मिथिलानरेश ने परम्पराप्राप्त उपासना के बल पर अनेक सिद्धियाँ पायी और कमला नदी की प्रबल वेगधारा को वर्षाकाल में अपने अनुष्ठान से मोड़ दिया। इनकी निर्मापित दस महाविद्याओं की एवं

---

१. अरूपायाः कालिकायाः कालमातुर्महाद्युतेः।
गुणक्रियानुसारेण क्रियते रूपकल्पना।। (महानिर्वाणतन्त्र ५.१४०)

२. दक्षिणकालिका सिद्धकालिका गुह्यकालिका।
श्रीकालिका भद्रकाली चामुण्डाकालिका परा।।
श्मशानकालिका देवि महाकालीति चाष्टधा। (तोडलतन्त्र ३.१८-१९)

३. महाकालसंहिता कामकलाखण्ड का आरम्भ।

४. द्रष्टव्य-तन्त्रालोक चतुर्थ आह्निक कारिका १४८ एवं उसके आगे।

५. द्रष्टव्य—मुण्डमालातन्त्र ६.१३२

महाकालसंहिता के अनुसार गुह्यकाली की प्रतिमाएँ यथाक्रम राजनगर एवं भौरागढ़ी (मधुबनी, बिहार) में पूजित आदृत विराजमान हैं। नेपाल में महाकालसंहिता जैसे विशाल तान्त्रिक ग्रन्थ का निर्माण एवं प्रचार हुआ। उक्त संहिता की पुष्पिका में स्पष्ट कहा गया है —"लिखितमिदं भक्तपट्टने"। भक्तपट्टन नेपाल में आज भी वर्तमान एवं प्रसिद्ध है। इस संहिता में स्मार्त शाक्त सम्प्रदाय के अनुसार उपासनाविधि का सांगोपांग विवरण उपलब्ध है तथा इस सम्प्रदाय के प्रति विशेष पक्षपात यहाँ देखा जाता है। इस प्रसंग के संक्षेप में परिचय हेतु केवल दो पद्य यहाँ उल्लेख योग्य हैं—

**"श्रुतिस्मृत्युदितं कर्म देव्युपासनमेव च। उभयं कुर्वते देवि मदुदीरितवेदिनः।। अतोऽदः श्रेष्ठमन्येभ्यो मन्येऽहमिति पार्वति[1] । वेदाविरुद्धं कुर्वन्ति यद् यदागमचोदितम्। आगमादेशितमपि जहति श्रुत्यचोदितम्[2]"।।**

अत एव यहाँ चार वामाचारी तान्त्रिक सम्प्रदायों का उल्लेख एवं आलोचन के साथ अपने सम्प्रदाय की श्रेष्ठता का प्रतिपादन हुआ है। यहाँ कहा गया है कि कापालिक, मौलेय, दिगम्बर तथा भाण्डिकेर क्रमशः डामर, यामल, भैरवसंहिता तथा शाबरतन्त्र के अनुसार देवी के आराधक अपने निन्द्य आचरण के कारण सर्वथा आलोच्य एवं स्मार्तों के लिये वर्ज्य हैं[3] ।

लगभग चौबीस सहस्र पद्यों में उपनिबद्ध इस संहिता में काली की उपासना विषयक यावतीय विधियों एवं विधानों का संकलन हुआ है। काली के प्रभेद, उनके स्वरूपों का विवरण, माहात्म्य, सिद्ध उपासकों की नामावली, अथर्वगुह्य उपनिषद्, अनेक दुर्लभ मन्त्रों का उद्धार, अनेक धारणीय एवं पूजनीय यन्त्रों के स्वरूप, मूर्तिभेद के कारण इनके तान्त्रिक गायत्रियों के प्रकार, कवच, सहस्रनाम, सुधाधारा, सिद्धितत्त्व तथा कालीभुजंगप्रयातस्तोत्र, अनेकों न्यास एवं न्यास-विशेष लघुषोढा, महाषोढा तथा षोढा; उपचारों के भेद से पूजा में वैविध्य, योगविधि, मानसपूजा तथा बाह्यपूजा की विस्तृत विधि, पवित्रारोपण, दमनारोपणविधि, पौराणिक किन्तु प्रासंगिक अनेक उपाख्यान, आवरणपूजा, बिन्दुपूजा तथा शक्तिपूजा आदि विस्तारपूर्वक प्रतिपादित हैं।

इन महाविद्याओं के उत्कर्ष प्रदर्शनार्थ यहाँ कहा गया है कि षडाम्नाय की देवियाँ कदाचित् ही सभी समयों में सब प्रकार का फल देने में समर्थ हैं। कोई यदि सत्ययुग में फलप्रदा होती हैं, तो कोई त्रेता में; कोई द्वापर में फलदा होती हैं तो कोई कलियुग में। किन्तु महाविद्याएँ चारों युगों में समान रूप से फलप्रदा होती हैं। इन दसों में भी काली, तारा और त्रिपुरसुन्दरी विशिष्ट हैं[4] ।

---

१. द्रष्टव्य—महाकालसंहिता गुह्यकालीखण्ड।
२. द्रष्टव्य—वहीं
३. द्रष्टव्य—महाकालसंहिता, गुह्यकालीखण्ड।
४. द्रष्टव्य—महाकालसंहिता-वचन, पुरश्चर्यार्णव के प्रथम तरंग में उद्धृत।

**कुब्जिकातन्त्र** में तो इससे अधिक ही इनके माहात्म्य निर्दिष्ट हैं। ये महाविद्याएं उपासिता होने पर धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष— इन चतुर्वर्गों को अवश्य देती हैं तथा कलियुग में भी पूर्ण फल प्रदान करने में समर्थ हैं। एक बार भी इन महाविद्याओं के नामोच्चारण या मन्त्रोच्चारण से जीव सर्वविध पापों से मुक्त हो जाता है[1]।

विष्णुक्रान्ता क्षेत्र की यह दीर्घकालिक परम्परा रही है कि प्रायः वैदिक, पौराणिक और आगमिक दीक्षा अवश्य प्रत्येक द्विज लेता रहा है। मिथिला में पौराणिक दीक्षा का प्रचार या परम्परा प्रायः नहीं है, किन्तु स्मार्त शाक्त परम्परा में निर्दिष्ट अकडमचक्र, अकथहचक्र या सिद्धादिचक्र द्वारा ग्राह्य शाक्त मन्त्र का निर्धारण कर दस महाविद्याओं में से किसी एक देवता के मन्त्र की दीक्षा अवश्य ली जाती है। उपनयन संस्कार की तरह यह अवश्य कर्तव्य होता है। कुल-विशेष में देवता-विशेष का मन्त्र परम्परा से कुल के प्रत्येक सदस्य के लिए मान्य तथा ग्राह्य होता है। यहाँ सिद्धादिचक्र द्वारा मन्त्रनिर्धारण की प्रक्रिया नहीं अपनायी जाती। इसे कौलिक मन्त्र कहते हैं।

दीर्घ काल से मिथिला में कुलदेवता के रूप में भी दस महाविद्याओं में से किसी एक देवता की स्थापना होती आ रही है। इनमें भी दक्षिणकाली, तारा तथा त्रिपुरसुन्दरी का ही प्राधान्य है। यही कारण है कि इस विष्णुक्रान्ता क्षेत्र में आधुनिक काल में दस महाविद्याओं की आराधन-विधि के प्रचारार्थ अनेक ग्रन्थों का प्रणयन हुआ है। बंगाल में खिष्टीय षोडश शतक के आस-पास की कृति रघुनाथ तर्कवागीश प्रणीत **आगमतत्त्वविलास,** यदुनाथ शर्मा की **आगमकल्पवल्ली** तथा अन्य किसी साधक की कृति **आगमचन्द्रिका** में इन दस महाविद्याओं की विस्तृत उपासनापद्धति निर्दिष्ट है। इसी क्रम में **तन्त्रसार** तथा **प्राणतोषिणी** तन्त्र का प्रणयन हुआ। मिथिला में **शाक्तप्रमोद** तथा राजनाथ मिश्रकृत **तन्त्राह्निक** का अधिक प्रचार हुआ एवं नेपाल में विशाल ग्रन्थ **पुरश्चर्यार्णव** का निर्माण हुआ।

## काली से संबद्ध साहित्य

काली विद्या विषयक साहित्य का परिमाण इतना अधिक है कि सबका संकलन सीमित स्थान एवं काल में सम्भव नहीं है। काली की उपासना से संबद्ध उपनिषद्, सूत्र, मूलतन्त्र, सारसंग्रह, संहिता, स्वतन्त्र निबन्ध तथा पूजापद्धतियाँ उपलब्ध हैं। यथामति उसका दिग्दर्शन प्रस्तुत करने की चेष्टा की जाती है। **काली-उपनिषद्, बह्वृचोपनिषद् अथर्वशीर्ष-उपनिषद् अथर्वगुह्योपनिषद्** तथा **शाक्त-उपनिषद्** प्रकाशित एवं प्रचारित हैं, जहाँ परा देवी एवं काली के प्रसंग में विवरण उपलब्ध है। **कालज्ञानतन्त्र** तथा **कालोत्तरपरिशिष्ट** काली उपासना का प्राचीन ग्रन्थ है। क्षेमराज ने **साम्बपञ्चाशिका** की टीका में इसका उल्लेख किया है। विमलबोधकृत **कालीकुलक्रमार्चन, भद्रकालीचिन्तामणि, कालीकल्प, कालीसपर्याक्रमकल्पवल्ली, कालीविलासतन्त्र, कालिकार्णव, कालीकुलसर्वस्व, कुलमूलावतार,**

---

१. कुब्जिकातन्त्रवचन प्राणतोषिणी में उद्धृत (काण्ड ५ परिच्छेद ६) द्रष्टव्य।

**कालीकुलतन्त्र**, काशीनाथ तर्कालंकारभट्टाचार्यकृत **श्यामासपर्या**, **कालिकार्चामुकुर**, **शक्तिसंगमतन्त्र** का **कालीखण्ड**, **भैरवीतन्त्र** का **कालीमाहात्म्य**, **महाकालसंहिता** का **गुह्यकाली** तथा **कामकलाखण्ड**, **कुलार्णवतन्त्र**, **कारणागमतन्त्र**, **कालीतन्त्र**, कालिदासकृत **चिद्‌गगनचन्द्रिका**, **पुरश्चर्यार्णव** का नवम तरंग, **विश्वसारतन्त्र**, कृष्णानन्द आगमवागीश कृत **तन्त्रसार**, **प्राणतोषिणीतन्त्र**, **शाक्तप्रमोद** तथा **तन्त्राह्निक** आदि ग्रन्थों में काली की उपासनाविधि विस्तार या संक्षेप से वर्णित है।

इनके अतिरिक्त **मार्कण्डेयपुराण** का देवीमाहात्म्य, **देवीपुराण**, **कालिकापुराण**, **भविष्यपुराण** तथा **विष्णुधर्मोत्तरपुराण** आदि में भी भगवती आद्या का माहात्म्य एवं उपासनाविधि प्रतिपादित है[1]।

यहाँ यह भी अवधेय है कि प्राचीन तन्त्रों में अनभिहित, किन्तु शताधिक वर्षों से प्रचलित बंगाल में तीन दिन—दीपावली कार्तिक कृष्ण चतुर्दशी, माघ कृष्ण चतुर्दशी तथा रटन्ती चतुर्दशी के रूप में प्रसिद्ध ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दशी को भगवती काली की पूजा अवश्य अनुष्ठित होती है। मिथिला में केवल दीपावली की रात में काली की उपासना प्रचलित है। उड़ीसा का विरजा देवी का क्षेत्र पड़ोसी प्रान्त बंगाल की परम्परा से ही प्रभावित प्रतीत होता है। बंगाल में **कालीतन्त्र** के अनुसार ही आज पूजा अनुष्ठान प्रचलित है और मिथिला महाकालसंहिता से प्रभावित है।

## तारा की उद्भव-कथा

भगवती तारा द्वितीया पद से भी तन्त्रों में परिचित हैं। चूँकि काली और तारा में नाम मात्र का भेद है, दोनों में वास्तविक अभेद ही है, अतः उपर्युक्त विष्णुक्रान्ता क्षेत्र में ही इनकी उपासना की प्रचुरता देखी जाती है। आद्या और द्वितीया में अभेद की बात **शक्तिसंगमतन्त्र के सुन्दरी खण्ड में** (४.५१ एवं ६.१२-१४) तथा **मुण्डमालातन्त्र** (१.१५) में कही गयी है।

इनके आविर्भाव के प्रसंग में बताया गया है कि ब्रह्माण्ड में स्थावर एवं जंगम पदार्थों के नष्ट हो जाने पर चतुर्भुज भगवान् विष्णु स्वयं उद्भूत हुए और उनकी नाभि से चतुर्मुख ब्रह्मा का तथा ललाट से भगवान् रुद्र का आविर्भाव हुआ। ब्रह्मा ने विष्णु से पूछा कि किस विद्या की आराधना से चारों वेदों का कथन संभव होगा, तो भगवान् विष्णु ने शंकर से उत्तर की जिज्ञासा की। भगवान् शंकर ने महानील सरस्वती का नाम सुझाया।

भगवती नीलसरस्वती मेरुगिरि के पश्चिम तट में चोल नामक महाह्रद से उद्भूत हुई। भगवान् शिव मेरुगिरि की चोटी पर जब तीन युगों तक तपस्या में लीन रहे, उनके ऊर्ध्व मुख से भगवान् विष्णु की तेजोराशि निर्गत होकर उस चोल ह्रद में जा गिरी और

---

१. द्रष्टव्य—म. म. गोपीनाथ कविराज का तान्त्रिक साहित्य, भूमिका पृ. २७-२८, तथा प्रो. चिन्ताहरण चक्रवर्ती का तन्त्र—स्टडीज ऑन देयर रिलीजन एण्ड लिटरेचर।

वह ह्रद नील वर्ण का हो गया। वही तेजःपुञ्ज भगवती नीलसरस्वती के नाम से विख्यात हुआ। उस ह्रद के उत्तर भाग में एक ऋषि रहते थे, उनका नाम अक्षोभ्य था। वह यथार्थतः शिव ही थे। चूँकि सबसे पहले इस ऋषि ने ही इनकी आराधना एवं जप किया था, अत एव इस देवी के ऋषि यही (अक्षोभ्य) माने गये। यही भगवती जल से आप्लावित विश्व में, अर्थात् प्रलय काल में चीन देश में महोग्रतारा नाम से आविर्भूत हुई, जो वस्तुतः चित्प्रभारूपा है।

तन्त्रशास्त्र में चैत्र शुक्ल नवमी को क्रोधरात्रि कहा गया है और इसी रात्रि में भगवती तारा का आविर्भाव माना गया है। **महाकालसंहिता** में इनके प्रसिद्ध तीन भेदों—एकजटा, उग्रतारा और नीलसरस्वती का स्पष्ट निर्देश है[1]।

भगवती मुक्तकेशी के सिर पर जटा रूप में भगवान् शिव स्वयं विराजमान थे, अत एव एकजटा नाम से वह ख्यात हुई। भगवती उग्र आपत्तियों से प्राणियों का उद्धार करती है, अत एव उग्रतारा कहलाती है। चूँकि वेदों के कथन में ब्रह्मा की सफलता इन्हीं की आराधना से सम्भव हुई, अतः नीलसरस्वती भी इनका नाम हुआ। मिथिला में एक विशेष धारणा है कि सरस्वती के प्रभेद के रूप में प्रसिद्ध भगवती तारा के उपासक सविद्य ही होते हैं, अविद्य (मूर्ख) नहीं। यदि इन्होंने साधना पक्ष को सविधि सम्पन्न किया तो वैदुष्य की प्रसिद्धि से भी प्रतिष्ठित होते हैं। धन आदि के अभाव में भी वैदुष्य के कारण सामाजिक प्रतिष्ठा अवश्य मिलती है।

यद्यपि इनकी उपासना-विधि अनेक तन्त्रों में वर्णित है, तथापि उनमें प्रसिद्ध एवं मुख्य तन्त्र-ग्रन्थों के नाम इस प्रकार हैं— **तारातन्त्र** (**तारिणीतन्त्र**), **तारासूक्त**, **तोडलतन्त्र**, **तारार्णव**, **महानीलतन्त्र**, **नीलतन्त्र**, **नीलसरस्वतीतन्त्र**, **चीनाचारतन्त्र**, **तन्त्ररत्न**, **तारोपनिषत्**, **एकजटाकल्प**, **ब्रह्मयामल** के अन्तर्गत **महाचीनाचारक्रम**, **एकवीरतन्त्र** तथा **तारिणीनिर्णय** आदि। इसी तरह प्रकरण ग्रन्थों में लक्ष्मणभट्टकृत **ताराप्रदीप**, नरसिंह ठकुर कृत **ताराभक्तिसुधार्णव**, आगमाचार्य शंकरकृत **तारारहस्य** तथा इसकी **वृत्ति**, प्रकाशानन्द कृत, विमलानन्द कृत तथा काशीनाथ कृत तीन **ताराभक्तितरंगिणी**, नित्यानन्द कृत **ताराकल्पलतापद्धति** तथा विद्वदुपाध्याय कृत **तारिणीपारिजात** आदि इनकी उपासना-विधि के लिए द्रष्टव्य हैं।

यहाँ यह अवधेय है कि विद्या की अधिष्ठात्री पौराणिक देवता सरस्वती का ही आगमिक रूप तारा या नीलसरस्वती है तथा वेदों के रक्षार्थ ब्रह्मा द्वारा उपासिता हुई है, अत एव इनका उपासक विद्वान् अवश्य होता है। मिथिला में इस प्रवाद के साथ इसके निदर्शन रूप में म. म. डॉ. सर गंगानाथ झा तथा म. म. बालकृष्ण मिश्र का उल्लेख किया जाता है।

---

१. यथा त्रिभेदा तारा स्यात्।

इनके ध्यान में कहा गया है कि प्रत्यालीढपदा भगवती तारा शव पर विराजमान हैं। भयंकर अट्टहास कर रही हैं। चार भुजाओं में क्रमशः खड्ग, कमल, कत्ता और खर्पर विराजमान है। हूँकार से इनका उद्रव हुआ है। यह खर्वा (छोटे कद की) है तथा विशालपिंगल वर्ण के नागों से जटाजूट को बाँध लिया है। सम्पूर्ण विश्व के जाड्य को अपने खर्पर में रखकर नष्ट करती हैं[1]।

डॉ. सर गंगानाथ झा वंशपरम्परा से भगवती तारा के उपासक थे। इनकी कुलदेवता एवं इष्टदेवता दोनों ही भगवती तारा ही रही हैं। इनके मूल निवास स्थान महिषी ग्राम (बिहार के सहरसा मण्डल का गाँव) भगवती तारा के सिद्धपीठ के रूप में चिरकाल से प्रसिद्ध है, जहाँ उपर्युक्त ध्यान के अनुकूल भगवती की प्रस्तरमूर्ति आज भी सविधि पूजित होती आ रही है। बंगाल के प्रसिद्ध तारापीठ में जो तारा की प्रतिमा है, वह उपर्युक्त ध्यान से भिन्न है। यहाँ भगवती तारा की गोद में शिशु शिव स्तनपान करते हुए देखे जाते हैं। इसका शास्त्रीय मूल अन्वेषणीय है। सिद्धपीठ के रूप में प्रसिद्ध इस स्थान का माहात्म्य तो इसी से मान्य है कि वामाखेपा नामक सिद्ध ने यहीं सिद्धि पाई थी। इसी तरह वाराणसी के नेपाली खपरा महल्ला में विद्यमान तारा मन्दिर की प्रतिमा उपर्युक्त ध्यान से मिलती नहीं है, तथापि **तारिणीतन्त्र** में निर्दिष्ट इनके[2] अपर ध्यान के अनुसार संभव है उक्त प्रतिमा का निर्माण हुआ हो, तथापि शास्त्रीय आधार अन्वेषणीय है। मिथिला के मर्मज्ञ तान्त्रिकों के परामर्श से इस शतक के आरंभ में पुण्यश्लोक किसी मैथिल रानी द्वारा यह प्रतिमा स्थापित है। अतः इसका शास्त्रीय आधार अवश्य रहा होगा। आसाम के गौहाटी क्षेत्र में भगवती कामाख्यापीठ के निकट उग्रतारापीठ तो चिरकाल से प्रसिद्ध है।

यही एक ऐसी भगवती हैं, जिनका आदर साक्षात् या परम्परया बौद्ध एवं जैन सम्प्रदाय में भी मिलता है। इनके भैरव अक्षोम्य को बौद्ध उपासकों ने भगवान् बुद्ध मानकर इनको अपनी विशिष्ट देवता के रूप में स्वीकार किया है। तारा की उपासना से संबद्ध ग्रन्थ बौद्ध परम्परा में भी प्रचुर मात्रा में उपलब्ध हैं।

लगता है कि इस अक्षोम्य भैरव के व्युत्पत्तिनिमित्त एवं प्रवृत्तिनिमित्त मूलक अर्थ के समन्वय में बौद्ध एवं सनातन परम्परा की खींचातानी का परिमाण ही कुमारसंभव का यह पद्य कालिदास की लेखनी से उद्भूत हुआ है—

"विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः" सनातन सम्प्रदाय के अक्षोभ्य भगवान् शिव ही हैं, जो विष पीकर भी क्षुब्ध नहीं हुए और कामदेव द्वारा

---

१. प्रत्यालीढपदार्पिताङ्घ्रिशवहृद्घोराट्टहासापरा
खड्गेन्दीवरकर्त्रिखर्परभुजा हूंकारबीजोद्भवा।
खर्वा नीलविशालपिङ्गलजटाजूटैकनागैर्युता
जाड्यं न्यस्य कपालके त्रिजगतां हन्त्युग्रतारा स्वयम्।। (शाक्तप्रमोद)

२. द्रष्टव्य—पुरश्चर्यार्णव, तरंग ८

मनोविकार के कारणों के प्रस्तुत करने पर स्वयं उसे ही भस्मसात् किया, किन्तु स्वयं क्षुब्ध नहीं हुए।

दार्शनिक श्रेष्ठ गोकुलनाथ उपाध्याय के चचेरे भाई खिष्टीय सप्तदश शतक के सिद्ध महात्मा मैथिल मदन उपाध्याय तारा के उपासक रूप में प्रसिद्ध हुए हैं। जनश्रुति है कि इन्होंने किसी से कहा था—

**अनवद्ये यदि गद्ये पद्ये शैथिल्यमावहसि।**
**तत्किं त्रिभुवनसारा तारा नाराधिताभवता।।**

उपर्युक्त ध्यान के अनुकूल इनकी इष्टदेवता की प्रतिमा इनके वंशधर के पास आज भी सुरक्षित है।

## त्रिपुरसुन्दरी के पर्यायनाम, व्युत्पत्ति तथा साहित्य

महाविद्याओं में प्रधान भगवती त्रिपुरसुन्दरी श्रीविद्या, षोडशी तथा त्रिपुरा नाम से भी अभिहित हुई है। **कुब्जिकातन्त्र** में निर्दिष्ट है कि धन तथा सर्वविध सम्पत्ति देने में औदार्य के कारण श्रीविद्या नाम से और निर्गुणा होने से षोडशी नाम से इन्हीं को पुकारा जाता है[1]। त्रिपुरा पद का अभिप्राय **कालिकापुराण** में इस प्रकार वर्णित है—चूँकि देवी का मण्डल त्रिकोणों से बनता है, भूपुर में तीन रेखाएँ होती हैं, मन्त्र में तीन अक्षर हैं, उनके तीन स्वरूप हैं और ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश रूप त्रिदेव की सृष्टि हेतु तीन प्रकारों की कुण्डली शक्तियाँ इनकी प्रसिद्ध हैं, अतः यह त्रिपुरा नाम से ख्यात हैं[2]। **कामकलाविलास** में त्रिपुरा पद का अर्थ कुछ तात्त्विक भेद के रहने पर भी आपाततः अभिन्न प्रतीत होता है। यहाँ माता, मेय और मान रूप पदार्थत्रय; रक्त, शुक्ल और मिश्र रूप त्रिबिन्दु; सोम, सूर्य और अग्नि रूप त्रिधाम; कामरूप, पूर्णगिरि तथा जालन्धर रूप त्रिपीठ; इच्छा, ज्ञान और क्रिया रूप त्रिशक्ति; बाण, इतर और पर रूप त्रिलिंग; अ, क और थ रूप त्रिधा भिन्न तीन मातृकाएं आदि त्रिक-विद्या से सांसारिक प्रपञ्चों के आविर्भाव एवं तिरोभाव की भूमि, अर्थात्

---

१. श्रीदात्री च सदा विद्या श्रीविद्या परिकीर्तिता।
निर्गुणा च महादेवी षोडशी परिकीर्तिता।। (कुब्जिकातन्त्रवचन, प्राणतोषिणी में उद्धृत ५.६)
नित्याषोडशिकार्णव का कहना है जैसे चन्द्र की सोलह कलाओं में १५ कलाएँ क्षयिष्णु हैं, केवल एक सोलहवीं कला अक्षुण्ण होती हैं, क्योंकि वह सर्वतिथिमयी एवं पूर्ण कही गयी है। इसी तरह यहाँ उक्त प्रकार की षोडशतम कला युक्ता यह भगवती "षोडशी" कहलाती है। किसी का कहना है कि इनके बीज मन्त्र में सोलह अक्षर पाये जाते हैं, इस दृष्टि से यह षोडशी कहलाती हैं।

२. त्रिकोणं मण्डलं चास्या भूपुरं च त्रिरेखकम्।
मन्त्रोऽपि त्र्यक्षरः प्रोक्तस्तथा रूपत्रयं पुनः।।
त्रिविधा कुण्डलीशक्तिस्त्रिदेवानां च सृष्टये।
सर्वं त्रयं त्रयं यस्मात् तस्मात्तु त्रिपुरा मता।।
(कालिकापुराणवचन, ललितासहस्रनाम की भूमिका में उद्धृत)।

आधार स्वरूपा यह पराशक्ति "त्रिपुरा" कहलाती है[1] । प्रपंचसार में भगवान् शंकराचार्य ने इस प्रसंग में कहा है कि ब्रह्मा, विष्णु और महेश रूप त्रिमूर्ति की सृष्टि के कारण त्रयी, अर्थात् वेदस्वरूपा होने के कारण तथा प्रलय में तीनों लोकों को अपने में समा लेने के कारण प्रायः अम्बिका का त्रिपुरा नाम हुआ[2] ।

**नारदपञ्चरात्र** के अनुसार काली ही त्रिपुरसुन्दरी है। इनकी उद्भवकथा इस प्रकार है— स्वर्ग की अप्सराएँ कैलास पर्वत पर शिव के दर्शनार्थ आयीं। शिव ने उनके समक्ष भगवती को काली कहकर संबोधित किया। इससे भगवती को लज्जा हुई। इन्होंने सोचा कि काली रूप का त्याग कर परम सुन्दर रूप धारण करूँगी और इसके लिए उसी समय वह अन्तर्हित हो गई। अब शिव अकेले रहने लगे। इस बीच देवर्षि नारद शिव से मिलने आये। शिव को एकाकी देखकर देवर्षि ने पार्वती की जिज्ञासा की। उनके नहीं मिलने पर ध्यानस्थ ऋषि ने सुमेरु पर्वत पर देवी को ध्यानमग्न देखा। वहीं पहुँचकर नारद जी देवी की स्तुति करने लगे। वार्ताक्रम में नारद से यह जानकर कि शिव विवाह के इच्छुक है, सुन्दरतम रूप धारण कर देवी क्षणमात्र में शिव के निकट पहुँच गयी। शिव के स्वच्छ हृदय में अपने सौन्दर्यमयी छवि के प्रतिबिम्ब को अन्य स्त्री मानकर देवी शिव को उपालम्भ देने लगीं। शिव ने कहा देवि! ध्यान से देखो, मेरे हृदय में तुम्हारी ही प्रतिच्छवि है। भगवती पुनः ध्यान से देखती हुई वस्तुस्थिति से अवगत होकर शान्त हुई[3] । इसके सारांश का संवाद **शक्तिसंगमतन्त्र** में भी मिलता है[4] । यहाँ यह भी कहा गया है कि शिवकाञ्ची में श्रीशैल पर्वत पर महानिशा में श्रीविद्या, अर्थात् त्रिपुरसुन्दरी उद्भूत हुई[5], किन्तु **स्वतन्त्रतन्त्र** में दिव्यरात्रि में इनका उद्भव निर्दिष्ट है। **नारदपञ्चरात्र** में इसी उद्भवक्रम में आगे वर्णित है कि शिव ने कहा कि **तीनों भुवनों में लोकोत्तर सौन्दर्यशालिनी होने के कारण तुम त्रिपुरसुन्दरी नाम** से और सोलह वर्ष की बाला की तरह प्रतीत **होने के कारण षोडशी नाम से भी प्रसिद्ध होओगी**[6] ।

**ब्रह्माण्डपुराण** के ललितोपाख्यान के अनुसार भण्डासुर के वधहेतु चिद्रूप अग्नि से उद्भूता भगवती पराशक्ति ने ऐसा उत्कृष्ट मोहिनी रूप धारण किया कि वह त्रिपुरसुन्दरी

---

१. माता मानं मेयं बिन्दुत्रयभिन्नबीजरूपाणि।
धामत्रयपीठत्रयशक्तित्रयभेदभावितान्यपि च।।
तेषु क्रमेण लिङ्गत्रितयं तद्वच्च मातृकात्रितयम्।
इत्थं त्रितयमयी या तुरीयापीठादिभेदिनी विद्या।। (कामकलाविलास १३-१४)

२. त्रिमूर्तिसर्गाच्च पुराभवत्वात् त्रयीमयत्वाच्च पुरैव देव्याः।
लये त्रिलोक्या अपि पूरकत्वात् प्रायोऽम्बिकायास्त्रिपुरेति नाम।। (प्रपंचसार ८.२)

३. द्रष्टव्य—प्राणतोषिणीतन्त्र, काण्ड ५ परिच्छेद ६

४. द्रष्टव्य—शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ताखण्ड, पटल ६, श्लोक ८१-९१

५. द्रष्टव्य—वही, पटल ५ श्लोक १३०-३१

६. प्राणतोषिणीतन्त्र, का. ५, प. ६ में उद्धृत नारदपंचरात्रवचन।

कहलाने लगीं। चूँकि इन्होंने सदाशिव का मन बहलाया, अतः ललिता और विधाता ने भक्तिपूर्वक इनका ध्यान किया, अतः कामाक्षी कहलायी[1]।

यहाँ प्रतिपादित है कि भारत में इस महिमामयी भगवती के बारह रूप प्रसिद्ध हैं— काञ्ची में कामाक्षी, मलयगिरि में भ्रामरी, केरल मलाबार में कुमारी (कन्या), आनर्त गुजरात में अम्बा, करवीर में महालक्ष्मी, मालव में कालिका, प्रयाग में ललिता, विंध्याचल में विन्ध्यवासिनी, वाराणसी में विशालाक्षी, गया में मंगलचण्डी, बंगाल में सुन्दरी और नेपाल में गुह्येश्वरी[2]।

यहाँ यह अवधेय है कि अनादि काल से इनकी उपासना का प्रसार सम्पूर्ण भारतवर्ष में देखा जाता है। भगवान् आदि शंकराचार्य का योगदान भी इस प्रसंग में यहाँ उल्लेखनीय है। इनके द्वारा स्थापित सभी मठों में— बदरिकाश्रम, पुरी, द्वारका, शृंगेरी तथा काञ्ची में श्रीविद्या की उपासना और श्रीयन्त्र की स्थापना अवश्य देखी जाती है, जो आदिकाल से परम्परा-क्रम से विद्यमान है। इनके पूर्व भी इस पराशक्ति की पूजा अवश्य प्रचलित रही है, अत एव आदि शंकराचार्य के गुरु गौडपादाचार्य ने **श्रीविद्यारत्नसूत्र** और **सुभगोदयस्तोत्र** का प्रणयन कर इस देवी (पराशक्ति) की उपासनाविधि एवं माहात्म्य प्रतिपादित किया। उक्त सूत्र शंकरारण्यकृत **दीपिका टीका** के साथ काशी सरस्वती भवन से प्रकाशित है। उनके समक्ष भी इनकी उपासना की पूर्वतः मान्य आदर्श परम्परा रही होगी। तभी वे प्रभावित होकर इधर प्रवृत्त हुए होंगे।

आदि शंकराचार्य ने तो **प्रपञ्चसार** नामक ग्रन्थरत्न का प्रणयन कर आगमिक उपासना की विशद एवं विस्तृत पद्धति प्रस्तुत की है। साथ ही **सौन्दर्यलहरी** तथा **आनन्दलहरी** में भगवती की स्तुति के व्याज से शाक्त दर्शन के गूढ रहस्य, उपासना की विधि, देवी के माहात्म्य आदि विविध तान्त्रिक विषयों का समावेश किया है। अत एव इसकी अनेक टीकाएँ उपलब्ध हैं, जिनमें लक्ष्मीधर (ख्रि. १४ श.) की व्याख्या अधिक विख्यात है। आदि शंकराचार्य की कृति ललितात्रिशतीभाष्य भी प्रसिद्ध है।

स्वनामधन्य म. म. डॉ. गोपीनाथ कविराज ने **तान्त्रिक साहित्य** की भूमिका में इस प्रसंग में पर्याप्त प्रकाश डाला है। इसके अनुसार त्रिपुरा के उपासकों में सर्वत्र काम या मन्मथ का प्राधान्य रहा है। विद्या के प्रवर्तक होने के कारण ये विद्येश्वर कहे जाते हैं। भगवती की कृपा से विद्याप्रवर्तक काम की तरह अन्य बारह विद्येश्वरों के नाम तन्त्र-ग्रन्थों में उपलब्ध हैं। यथा—मनु, चन्द्र, कुबेर, लोपामुद्रा, मन्मथ, अगस्त्य, अग्नि, सूर्य, इन्द्र, स्कन्द, शिव और क्रोधभट्टारक या दुर्वासा[3]। इन लोगों को भगवती के अनुग्रह से

१. ब्रह्माण्डपुराण ३.४.३८, ८१-८२

२. द्रष्टव्य—ब्रह्माण्डपुराण ४.३९

३. मनुश्चन्द्रः कुबेरश्च लोपामुद्रा च मन्मथः।
अगस्तिरग्निः सूर्यश्च इन्दुः स्कन्दः शिवस्तथा।।
क्रोधभट्टारको देव्या द्वादशामी उपासकाः।

अलग-अलग फल मिले हैं। अतः इनको मुख्य विद्याप्रवर्तक माना गया है। यद्यपि अन्यान्य बीज-मन्त्रों की उपासना भी प्रचलित है, तथापि मुख्यता उपर्युक्त इन बारह में ही मानी गयी है। इन बारह विद्येश्वरों में से दो या तीन के ही सम्प्रदाय आज तक वर्तमान हैं। काम, लोपामुद्रा और अगस्त्य ऋषि का सम्प्रदाय कुछ-कुछ अंशों में प्रचलित है। चूँकि कामराज विद्या क वर्ण से प्रारम्भ होती है, अतः कादिविद्या या कादिमत नाम से भी प्रसिद्ध है। लोपामुद्रा द्वारा प्रवर्तित विद्या ह वर्ण से आरम्भ होती है, अतः हादिविद्या या हादिमत कहलाती है। कामेश्वर के अंक के वर्तमान कामेश्वरी के पूजाक्षेत्र में दोनों विद्याओं का समान उपयोग होता है।

राजकन्या लोपामुद्रा अगस्त्य मुनि की धर्मपत्नी के रूप में पुराण में अभिहित है। अपने पिता के घर में पराशक्ति की उपासना बचपन से ही देखकर इनको आदिशक्ति के प्रति भक्ति का उद्रेक हो गया था और इससे ये अत्यधिक प्रभावित थीं। इनकी उपासना से प्रसन्न होकर देवी ने इनको वर दिया कि तुम्हें मेरी सेवा करने का अधिकार है। तब इन्होंने त्रिपुरा विद्या का उद्धार किया और ऋषित्व को पाया। त्रिपुरारहस्य के माहात्म्य खण्ड में (अध्याय तिरपन में) यह आख्यान उपलब्ध है। मुनि अगस्त्य वैदिक ऋषि थे, वे पहले तान्त्रिक नहीं थे। इसलिए भगवती की उपासना का इनको अधिकार नहीं था। इन्होंने अपनी धर्मपत्नी लोपामुद्रा से दीक्षा ली और तब भगवती की आराधना के लिए अधिकृत हुए। वाराणसी सरस्वती भवन से प्रकाशित **शक्तिसूत्र** इसी ऋषि की कृति मानी जाती है।

यही श्रीविद्या शक्तिचक्र की सम्राज्ञी है और ब्रह्मविद्या स्वरूपा आत्मशक्ति है। इस परदेवता के माहात्म्य के प्रसंग में यह पद्य बहुत अधिक प्रचलित है—

**यत्रास्ति भोगो न च तत्र मोक्षो यत्रास्ति मोक्षो न च तत्र भोगः।**
**श्रीसुन्दरीसेवनतत्पराणां भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव।।**

यह श्रीविद्या केवल शाक्त तन्त्र सिद्ध ही नहीं है, वेदानुमोदित भी है। ऋग्वेद के अन्तर्गत **शाङ्खायन आरण्यक** में इसका स्पष्ट संकेत मिलता है[1]।

इस पराशक्तिस्वरूपा महाविद्या त्रिपुरसुन्दरी की उपासना-पद्धति एवं माहात्म्य के अवबोध हेतु सीमित स्थान के कारण कुछ ही प्रसिद्ध शाक्त तन्त्रों के नाम यथामति यहाँ दिये जा रहे हैं। यथा **कौलोपनिषत्**, **भावनोपनिषत्**, **त्रिपुरोपनिषत्** तथा **त्रिपुरातापिनी -उपनिषत्** इस क्रम में अवलोकनीय है। दुर्वासा ऋषिप्रणीत **ललितास्तवरत्न** एवं **त्रिपुरा महिम्नस्तोत्र** प्राचीन ग्रन्थ है तथा काव्यमाला में निर्णयसागर से प्रकाशित हैं। **श्रीविद्यार्णवतन्त्र** के अनुसार कादिमत के मुख्य ग्रन्थ चार है— **तन्त्रराज**, **मातृकार्णव**, **योगिनीहृदय** और **त्रिपुरार्णव**। **तन्त्रराज** की अनेक टीकाएँ हुई, उनमें सुभगानन्दनाथ प्रणीत **मनोरमा टीका** प्रधान है। इसकी प्रेमनिधि पन्त कृत **सुदर्शन** टीका भी उपादेय है।

---

१. द्रष्टव्य—तान्त्रिक साहित्य की भूमिका, पृ. २६-३०

**योगिनीहृदय** तीन पटलों में पूर्ण है। इसका नामान्तर सुन्दरीहृदय तथा नित्याहृदय भी है। **परमानन्दतन्त्र या परानन्दतन्त्र** श्रीविद्या की उपासना के लिए विशिष्ट ग्रन्थ है। **सौभाग्यसन्दोह** नामक व्याख्या के साथ यह ग्रन्थ अब सरस्वती भवन, वाराणसी से प्रकाशित हो चुका है। **परशुरामकल्पसूत्र की वृत्ति में** रामेश्वर ने इसका उल्लेख किया है। इस तन्त्र के आधार पर माधवानन्दनाथ ने वाराणसी में **सौभाग्यकल्पद्रुम** का प्रणयन किया है। **महाकालसंहिता** में उल्लिखित **वामकेश्वरतन्त्र** इस सम्प्रदाय का प्राचीन ग्रन्थ है। इसमें षोडश नित्याओं का विवरण है। **नित्याषोडशिकार्णव** इसी का अंश है[1] । अष्टपटलात्मक वामकेश्वरतन्त्र की व्याख्या **सेतुबन्ध** नाम से भास्करराय ने की है और पंचपटलात्मक **नित्याषोडशिकार्णव** की व्याख्या **शिवानन्दकृत ऋजुविमर्शिनी तथा विद्यानन्दकृत अर्थरत्नावली** वाराणसी से प्रकाशित है। यहाँ इसके परिशिष्ट में दीपकनाथाचार्यप्रणीत त्रिपुरसुन्दरीदण्डक, शिवानन्दमुनि कृत सुभगोदय, सुभगोदयवासना तथा सौभाग्यहृदयस्तोत्र और अमृतानन्दनाथाचार्य प्रणीत सौभाग्यसुधोदय एवं चिद्विलासस्तव भी प्रकाशित हैं। सम्पादक ने इसकी लम्बी भूमिका में इस महाविद्या की उपासना संबन्धी चर्या तथा दार्शनिक पक्ष पर पर्याप्त प्रकाश डाला है। अत एव जिज्ञासु साधक तथा अनुसन्धाता दोनों के लिए यह ग्रन्थ उपादेय है। **ज्ञानार्णवतन्त्र** इस प्रसंग में यहाँ उल्लेखनीय है, जो २६ पटलों में पूर्ण एवं प्रकाशित है। **श्रीक्रमसंहिता, बृहत्-श्रीक्रमसंहिता**, छियासठ पटलों में पूर्ण **दक्षिणामूर्तिसंहिता** तथा कश्मीर संस्कृत सिरीज में प्रकाशित **स्वच्छन्दतन्त्र, शक्तिसंगमतन्त्र** का **सुन्दरीखण्ड**, काशी से प्रकाशित **त्रिपुरारहस्य** का **ज्ञान** तथा **माहात्म्य खण्ड** आदि अवलोकनीय हैं। अमृतानन्दनाथकृत **योगिनीहृदयदीपिका** वामकेश्वर तन्त्र के अंशविशेष की उत्तम व्याख्या है। सच्चिदानन्दनाथकृत **ललितार्चनचन्द्रिका**, सच्चिदानन्दनाथ के शिष्य विद्यानन्दनाथ का **सौभाग्यरत्नाकर**, भास्कररायकृत (ललितासहस्रनाम की टीका) **सौभाग्यभास्कर**, सौन्दर्यलहरी की व्याख्या सौभाग्यवर्धिनी, **सुभगार्चापारिजात, सुभगार्चारत्न, आज्ञावतार, संकेतपद्धति, चन्द्रपीठ**, शंकरानन्द विरचित **सुन्दरीमहोदय**, अष्टादशशतक के उमानन्दनाथ कृत **हृदयामृत** तथा **नित्योत्सवपद्धति, लक्ष्मीतन्त्र** का **त्रिपुरामाहात्म्य, ललितोपाख्यान**, नागभट्ट कृत **त्रिपुरासारसमुच्चय** इसकी सम्प्रदायदीपिका नाम की टीका है। पूर्णानन्द परमहंसकृत **श्रीतत्त्वचिन्तामणि** एवं **शाक्तक्रम** आदि भी इस विषय के उपादेय ग्रन्थ हैं ।

हादिमत के प्रतिपादक पुण्यानन्दनाथकृत कामकलाविलास, इसकी चिद्वल्ली व्याख्या, भास्कररायकृत (१८ श.) सौभाग्यचन्द्रोदय, वरिवस्यारहस्य, वरिवस्याप्रकाश तथा शाम्भवानन्द की कल्पलता आदि द्रष्टव्य हैं[2] । भास्करराय की शिष्य-परम्परा महाराष्ट्र तथा सुदूर दक्षिण प्रान्त में और काशी में आज भी वर्तमान एवं वर्धमान है। इस शताब्दी के उत्तरार्ध में विद्यमान सनातन धर्म महामण्डल, वाराणसी के संस्थापक स्वनामधन्य करपात्री स्वामी जी

---

१. द्रष्टव्य—तान्त्रिक साहित्य की भूमिका, पृष्ठ ३३ की टिप्पणी।

२. द्रष्टव्य—वहीं, पृ. ३३-३६

श्रीविद्या के उपासक रूप में प्रसिद्ध हुए हैं। वैदिक, तान्त्रिक एवं पौराणिक उपासना के परिचय के साथ विविध शास्त्रीय वैदुष्य, निर्मल यश तथा कृतियाँ इनकी प्रसिद्ध एवं पथप्रदर्शक हैं। इनकी लम्बी शिष्य-परम्परा शिक्षा एवं दीक्षा के क्षेत्र में आज वर्तमान एवं वर्धमान है।

पराम्बा त्रिपुरसुन्दरी का विस्तृत ध्यान नित्याषोडशिकार्णव (१.१३०-१४०) में तथा संक्षिप्त ध्यान शाक्तप्रमोद में देखा जा सकता है।

## भुवनेश्वरी

**शक्तिसंगमतन्त्र** में कहा गया है कि सत्ययुग के आरम्भ में ब्रह्मा घोर तपस्या में लीन थे। उनकी तपस्या से प्रसन्न होकर आदिशक्ति महेश्वरी क्रोधरात्रि नाम से प्रसिद्ध चैत्र शुक्ल नवमी को आविर्भूत हुई। इनकी योनि में सम्पूर्ण विश्व विराजमान है तथा प्रलयकाल में भी वहीं तिरोहित हो जाता है। इनके आविर्भाव का प्रयोजन सृष्टि का संचालन[1] है।

**स्वतन्त्रतन्त्र** में चैत्र शुक्ल नवमी को क्रोधरात्रि नाम से परिभाषित किया गया है तथा द्वितीया विद्या का आविर्भाव उक्त तिथि में कहा गया है, दोनों तन्त्रों में इतना पार्थक्य आलोचनीय है।

इनके ध्यान में कहा गया है कि उदयकालिक सूर्य के सदृश वर्णशालिनी त्रिनयना पीनस्तनी एवं हँसमुखी भगवती भुवनेश्वरी के सिर पर चन्द्र ही किरीट के रूप में विराजमान है, इनके चार हाथों में वर, अंकुश, पाश तथा अभय विद्यमान हैं—

**उद्यद्दिनद्युतिमिन्दुकिरीटां तुङ्गकुचां नयनत्रययुक्ताम्।**
**स्मेरमुखीं वरदाङ्कुशपाशाभीतिकरां प्रभजे भुवनेशीम्।।**

इसका संवाद शारदातिलक में मिलता है—

**कराङ्कुशौ पाशमभीतिमुद्रां करैर्वहन्तीं कमलासनस्थाम्।**
**बालार्ककोटिप्रतिमां त्रिनेत्रां भजेऽहमाद्यां भुवनेश्वरीं ताम्।।**
(६.८१)।

अन्य प्रकार का भी इनका ध्यान का उपलब्ध है—

**सिन्दूरारुणविग्रहां त्रिनयनां माणिक्यमौलिस्फुरत्-**
**तारानायकशेखरां स्मितमुखीमापीनवक्षोरुहाम्।**
**पाणिभ्यां मणिपूर्णरत्नचषकं रक्तोत्पलं बिभ्रतीं**
**सौम्यां रत्नघटस्थसव्यचरणां ध्यायेत् परामम्बिकाम्।।**

---

१. द्रष्टव्य—शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ता खण्ड, ६.१६-१८

**श्यामाङ्गीं शशिशेखरां निजकरैर्दानं च रक्तोत्पलं**
**रत्नाढ्यं चषकं परं भयहरं संबिभ्रतीं शाश्वतीम्।**
**मुक्ताहारलसत्पयोधरनतां नेत्रत्रयोल्लासिनीं**
**वन्देऽहं सुरपूजितां हरवधूं रक्तारविन्दस्थिताम्**[1] ।।

इनके मन्त्र अनेक प्रकार के निर्दिष्ट हैं, अत एव ध्यान में भी भेद स्वाभाविक है। द्विभुजा एवं चतुर्भुजा भगवती का ध्यान अलग अलग है[2] । इनकी उपासना के विषय में सर्वप्रधान ग्रन्थ है— **भुवनेश्वरीरहस्य,** जो छब्बीस पटलों में पूर्ण है। इसमें भुवनेश्वरी की अर्चन-पद्धति सांगोपांग वर्णित है। इसके प्रणेता पृथ्वीधराचार्य आदिशंकराचार्य के साक्षात् शिष्य माने जाते हैं। इसी आचार्य का **भुवनेश्वरीस्तोत्र** जर्मनी में विद्यमान है। **भुवनेश्वरीतन्त्र, भुवनेश्वरीपारिजात, पुरश्चर्यार्णव** के नवम तरंग का भुवनेश्वरीप्रकरण, **तन्त्रसार** की भुवनेश्वरीपूजा-पद्धति, **शाक्तप्रमोद** का भुवनेश्वरीप्रकरण, **तन्त्राह्निक** का भुवनेश्वरीप्रकरण, **देवीभागवत** (१२.१२) तथा **भुवनेश्वरी उपनिषत्** आदि इनके माहात्म्य एवं अर्चनविधि के लिये द्रष्टव्य है। गुजरात में भुवनेश्वरी पीठ भी सुना जाता है तथा उपासक भी अधिक उपलब्ध हैं। इससे उक्त क्षेत्र में इस विद्या के प्रचार-प्रसार का प्राचुर्य एवं परिचय मिलता है।

## भैरवी

सभी प्रकार के कष्टों का संहार करने वाली, यम—दुःख से छुटकारा दिलाने वाली कालभैरव की भार्या भगवती भैरवी[3] की उद्भवकथा उपलब्ध नहीं है। **परशुरामकल्पसूत्र** की वृत्ति में रामेश्वर ने कहा है कि इस संसार का भरणपोषण, रमण अर्थात् सौख्यप्रदान और वमन, अर्थात् प्रलयकाल में परम शिव के उदर में विद्यमान इस संसार की सृष्टि के समय उद्गिरण करने से यह भैरवी नाम से अभिहित होती है[4] ।

**ज्ञानार्णव, शारदातिलक** तथा **मेरुतन्त्र** आदि शाक्त-ग्रन्थों में इनके अनेक रूपों का उल्लेख हुआ है। **पुरश्चर्यार्णव** के नवम तरंग में इनके नाम इस प्रकार वर्णित हैं— त्रिपुरभैरवी, भुवनेश्वरभैरवी, चैतन्यभैरवी, कमलेश्वरभैरवी, सम्पत्प्रदाभैरवी, कौलेशभैरवी, कामेश्वरीभैरवी, षट्कूटाभैरवी, नित्याभैरवी तथा रुद्रभैरवी। इन सबका ध्यान एवं मन्त्र आदि भी अलग-अलग निर्दिष्ट हैं।

---

१. द्रष्टव्य—शारदातिलक ६.१४, ६०, ६६
२. द्रष्टव्य—तान्त्रिक साहित्य की भूमिका, पृ. ३७
३. भैरवी दुःखसंहर्त्री यमदुःखविनाशिनी।
कालभैरवभार्या च भैरवी परिकीर्तिता।। (प्राणतोषिणी ५.६)
४. भैरवीशब्दार्थश्च जगतो भरणाद् रमणात् प्रलये परमशिवकुक्षिस्थितस्य सृष्टिसमये वमनाच्च भैरवीति ज्ञेयम्। (द्रष्टव्य—परशुरामकल्पसूत्रवृत्ति १.२)

सकलसिद्धिदाभैरवी, भयविध्वंसिनीभैरवी, त्रिपुरबालाभैरवी, नवकूटबालाभैरवी तथा अन्नपूर्णाभैरवी का उल्लेख, इनके ध्यान, मन्त्र एवं पूजाविधि **तन्त्रसार** में उपलब्ध हैं। इससे ज्ञात होता है कि इस महाविद्या का साधक-सम्प्रदाय चिरकाल से विशाल रहा है।

इसका ध्यान **शारदातिलक** में इस प्रकार है— देवी की कान्ति सहस्रों उदीयमान सूर्यों की तरह है, इनका परिधान लाल रेशम वस्त्र की तरह है, गले में मुण्डमाला है, देवी के पयोधर रक्तचन्दन से लिप्त हैं, इनके हाथों में जपमाला, शास्त्र-ग्रन्थ, अभयमुद्रा और वरमुद्रा विराजमान है। त्रिनयना भगवती की मुखाकृति विकसित कमल की तरह शोभायमान है, रत्नमुकुट में चन्द्रकला संलग्न है, ऐसी मृदुहासिनी देवी को प्रणाम करना चाहिये।

**उद्यद्भानुसहस्रकान्तिमरुणक्षौमां शिरोमालिनीं**
**रक्तालिप्तपयोधरां जपवटीं विद्यामभीतिं वरम्।**
**हस्ताब्जैर्दधतीं त्रिनेत्रविलसद्वक्त्रारविन्दश्रियं**
**देवीं बद्धहिमांशुरत्नमुकुटां वन्दे समन्दस्मिताम्[1] ।।**

इनके माहात्म्य एवं उपासनाविधि के अवबोधहेतु **भैरवीयामल** विशिष्ट ग्रन्थ है। **पुरश्चर्यार्णव** में इस ग्रन्थ का उल्लेख मिलता है। शारदातिलककार की कृति भैरवीपटल का उल्लेख व्याख्याकार राघवभट्ट ने अपनी व्याख्या में किया है। इस प्रसंग में **भैरवीतन्त्र** अत्यधिक परिचित ग्रन्थ है। इसका उल्लेख **तन्त्रसार, ताराभक्तिसुधार्णव, पुरश्चर्यार्णव, प्राणतोषिणी, मन्त्रमहार्णव, आगमतत्त्वविलास, आगमकल्पलता, रहस्यार्णव, ललितार्चनचन्द्रिका, तन्त्ररत्न, श्यामारहस्य** तथा **सर्वोल्लासतन्त्र** में मिलता है। मुकुन्दलालप्रणीत **भैरवीरहस्य,** हरिराम कृत **भैरवीरहस्यविधि** तथा **भैरवीसपर्याविधि** आदि ग्रन्थ साधकों के सहायक हैं। श्रीकण्ठी के मतानुसार **भैरवीशिखा** मूल तन्त्र है, जो इस विद्या की सांगोपांग उपासना एवं माहात्म्य का प्रदर्शक है। मूल चौंसठ तन्त्रों में यह अन्यतम कहा गया है[2] ।

## छिन्नमस्ता

भगवती छिन्नमस्ता के उद्भव के प्रसंग में वर्णित है कि महामाया शिव के साथ जब शृंगार में संलग्न थीं, अकस्मात् वह उससे विरक्त हो उठी। शुक्रक्षरण के समय वह चण्डमूर्ति हो गयी। अपना शुक्र विसर्जित कर वह बाहर आ गयी। इसी समय इनके शरीर से इनकी दो सहेलियाँ उद्भूत हुईं। एक का नाम डाकिनी हुआ और दूसरी का वर्णिनी। दोनों सहेलियों के साथ भगवती साधुओं के हित एवं दुष्टों के निग्रह के लिये पुष्पभद्रा नदी के तट पर पहुँची। प्रातःकाल उषा के समय दोनों सहेलियों के साथ वह उस नदी में जलक्रीडा में मग्न हो गयीं। मध्याह्न के समय जलक्रीडा करते-करते इनकी सहेलियों को

---

१. द्रष्टव्य—शारदातिलक ( १२.३१)।
२. द्रष्टव्य—तान्त्रिक साहित्य की भूमिका।

भूख सताने लगीं। भगवती से बुभुक्षा की आतुरतावश भोजन माँगने पर भगवती ने नख के अग्र भाग से अपना सिर ही काट लिया। वाम नाड़ी से स्रवित रक्त से डाकिनी को, दक्षिण नाड़ी से क्षरित रक्त से वर्णिनी को और ग्रीवामूल के मध्य से क्षरित रक्त से अपने सिर को भी आप्यायित करने लगी। इस तरह लीला करती हुई शाम के समय अपने सिर को कबन्ध पर रखकर सबकी सब घर लौटी। वीररात्रि की संध्या के समय चूँकि वह इस रूप में घर आईं, अत एव वही उनका आविर्भाव-काल माना गया तथा छिन्नमस्ता नाम भी प्रसिद्ध हुआ[1]।

**स्वतन्त्रतन्त्र** में वर्णित है कि मकर संक्रान्ति के मध्य चतुर्दशी मंगल यदि कुलाकुल चक्र के अन्तर्गत कुल नक्षत्र घटित हो, तो वह "वीररात्रि" कहलाती है[2]। इस कथा का विवरण **नारदपंचरात्र** में भी मिलता है[3]। भगवती छिन्नमस्ता प्रचण्ड चण्डिका नाम से भी प्रसिद्ध हैं, जो सभी मनोरथों को पूरा करती हैं। इनके अनुग्रह से साधक शिवत्व को प्राप्त करता है, पुत्रहीन को पुत्र मिलता है, धनहीन को धन मिलता है, विद्याकामी कवित्व एवं उत्तम पाण्डित्य प्राप्त करता है[4]।

इनका प्रसिद्ध ध्यान पुरश्चर्यार्णव के नवम तरंग में देखा जा सकता है।

मिथिला में दरभंगा से दस कोस पूर्व प्रसिद्ध दार्शनिक शंकर मिश्र के गाँव सरिसव में एक जीर्ण मन्दिर में लगभग छह सौ वर्ष या उससे भी अधिक पुरानी भगवती छिन्नमस्ता की प्रतिमा आज भी परम्परा क्रम से पूजित समादृत होती आ रही है। यह भगवती सिद्धेश्वरी नाम से परिचित है। इससे लगभग दो कोस पूरब उजान ग्राम में आम के बगीचे में श्मशानालय में किसी आम्रवृक्ष के नीचे मूड़कटी दुर्गा नाम से ख्यात छिन्नमस्ता भगवती की प्राचीन प्रस्तर-प्रतिमा विद्यमान है। यह अपनी उग्रता के लिए आज भी प्रसिद्ध है। लगभग चार सौ वर्ष पुराना इतिहास इस प्रतिमा का उपलब्ध है। जानराजचम्पू, गीतगोपीपति तथा चण्डिकाचरितचन्द्रिका आदि गीतकाव्यों के प्रणेता महाकवि कृष्णदत्त ने सप्तदश शतक में इस भगवती का प्रसाद और अनुग्रह पाकर जीवन एवं कवित्वशक्ति पायी थी। इन्होंने अपनी कृति कुवलयाश्वीय नाटक का मंचन यहाँ सबसे पहले किसी शाक्त पर्व के अवसर पर किया था, जिसका उल्लेख उक्त नाटक की प्रस्तावना में वर्तमान है। बिहार में रामगढ के पास रजरप्पा गांव में विद्यमान इनकी प्राचीन प्रतिमा अपनी उग्रता एवं फलप्रदता के लिए प्रसिद्ध है।

---

१. शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ता खण्ड, पंचम पटल।

२. द्रष्टव्य—पृष्ठ ३७३ की पहली पादटिप्पणी।

३. प्राणतोषिणीतन्त्र के पृ. ५१६ में उद्धृत नारदपंचरात्रवचन।

४. प्रचण्डचण्डिकां वक्ष्ये सर्वकामफलप्रदाम्।
यस्याः प्रसादमात्रेण शिव एव भवेन्नरः॥
अपुत्रो लभते पुत्रमधनो धनमाप्नुयात्।
कवित्वं च सुपाण्डित्यं लभते नात्र संशयः॥ (पुरश्चर्यार्णव, ९ तरंग)।

**शाक्तप्रमोद, पुरश्चर्यार्णव** तथा **आगमकल्पलता** आदि दस महाविद्याओं की उपासनाविधि के प्रतिपादक ग्रन्थों में इनकी उपासना-विधि एवं माहात्म्य वर्णित हैं। **शक्तिसंगमतन्त्र** का **छिन्नमस्ताखण्ड** इनका माहात्म्य तो प्रदर्शित करता है, किन्तु उपासना-विधि का संकेत मात्र करता है। **भैरवीतन्त्रोक्त** इनका त्रैलोक्यविजयकवच, **शाक्तप्रमोद** का **छिन्नमस्तास्तोत्र**, **विश्वसार** तन्त्रोक्त इनका सहस्रनाम एवं शतनाम आदि द्रष्टव्य हैं।

## धूमावती

धूमावती की उद्भवकथा दो तरह से वर्णित है। **स्वतन्त्रतन्त्र** एवं **शक्तिसंगमतन्त्र** में कहा गया है कि वैशाख शुक्ल तृतीया (अक्षय तृतीया) से युक्त मंगलवार के दिन सन्ध्या समय में दक्ष प्रजापति के यज्ञ में उपस्थित तथा अपमान की अग्नि में जलती हुई भगवती सती के देह से निर्गत धूम से चूँकि इस भगवती का आविर्भाव हुआ, अतः यह धूमावती नाम से विख्यात हुई। यह कालमुखी नाम से भी प्रसिद्ध हैं, क्योंकि संहार कार्य में यह पूर्ण दक्ष है।

**नारदपंचरात्र** में कथा है कि एक दिन कैलासगिरि पर विराजमान शिव से क्षुधातुरा पार्वती ने भोजन माँगा, तो शिव ने कहा कि थोड़ी देर रुक जाओ। कुछ क्षणों के बाद पार्वती ने पुनः अपनी आतुरता जताई। उन्होंने इसी तरह पुनः टाल दिया। देवी की क्षुधा असह्य थी। उन्होंने फिर भोजन मांगा और नहीं मिलने पर वह प्रभु शिव को ही निगल गयी। क्षण भर में उनके शरीर से धूमराशि बाहर आने लगी। शिव ने अपनी माया के बल से शरीर धारण कर देवी से कहा कि हे भगवति! प्रज्ञाचक्षु से देखो मेरे अतिरिक्त कोई पुरुष नहीं है और तुमसे भिन्न कोई महिला नहीं है। तुमने अपने पति को ही निगल लिया, तो तुम "विधवा" हो गयी। तुम सधवा के सभी चिह्नों को छोड़ दो। तुम्हारी यह श्रेष्ठ मूर्ति वगलामुखी नाम से विख्यात हो तथा तुम्हारा शरीर धूम से व्याप्त हो गया था, अत एव तुम धूमावती कहलाओगी। तुम्हारी ये दोनों ही मूर्तियाँ सिद्धविद्या के नाम से प्रसिद्ध होंगी। प्रतीत होता है कि **नारदपंचरात्र** की दृष्टि से वगलामुखी और धूमावती एक ही शक्ति के दो नाम हैं[1]। **कुब्जिकातन्त्र** में कहा गया है कि धूमावती ने धूम्रासुर का वध किया था तथा यह महादेवी चतुवर्गफलप्रदा है[2]।

इनके ध्यान में कहा गया है कि धूमावती विवर्णा चञ्चला रुष्टा तथा दीर्घांगिनी है। इनका वस्त्र मलिन है, कुन्तल विवर्ण हैं, दन्तपंक्तियाँ विरल हैं, यह विधवा हैं, इनके रथ पर काकचिह लगा है, इनके पयोधर लटकते हैं, आंखे रूक्ष हैं, काँपते हुए हाथ से सूप

---

१. प्राणतोषिणीतन्त्र में उद्धृत, द्रष्टव्य—काण्ड ५, परिच्छेद ६

२. धूमावती महामाया धूम्रासुरनिषूदनी।
धूमरूपा महादेवी चतुर्वर्गप्रदायिनी।। (प्राणतोषिणीतन्त्र में उद्धृत)

एवं वरमुद्रा धारण करती हैं। इनका मुख विशाल है, नेत्र कुटिल हैं, भूख-प्यास से निरन्तर आतुर रहती हैं, भयंकरी तथा कलहप्रिया हैं[1]।

फेत्कारिणीतन्त्र में इनका मन्त्र, उपासना-विधि एवं माहात्म्य वर्णित है। दस महाविद्या की उपासना-विधि के प्रतिपादक **शाक्तप्रमोद** आदि ग्रन्थों का अवलोकन भी इस प्रसंग में आवश्यक है। **मेरुतन्त्र** में इनका ध्यान मिलता है। ऊर्ध्वाम्नाय में इनका स्तोत्र उपलब्ध है। महामारी आदि आधिदैविक उपद्रव शान्ति के लिए इनकी आराधना प्रसिद्ध है। इस भगवती को वैरिनिग्रह में समर्थ कहा गया है। **धूमावतीपंचांग, धूमावतीपूजा-प्रयोग, धूमावतीपूजा-पद्धति** तथा **धूमावतीपटल** भी इनकी उपासना-विधि के लिए अवलोकनीय हैं। इन ग्रन्थों का उल्लेख **तान्त्रिक साहित्य** में मिलता है।

## वगलामुखी

कभी सत्ययुग में झंझावात से प्रलयकाल उपस्थित हो गया था, सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड जलप्लावित हो गया था। भगवान् विष्णु को सृष्टि के पालन की चिन्ता सताने लगी। इन्होंने हरिद्रावर्ण के सिद्धिकुण्ड में तप करने की ठान ली। स्वयं पीतवर्ण का वस्त्र धारण कर भगवती के जप एवं ध्यान में निरन्तर रहने लगे। इनकी तपस्या से प्रसन्न होकर श्रीविद्या उसी हरिद्राख्य कुण्ड में जलक्रीडा करने लगी और वगलामुखी नाम से ख्यात हुई। यह महापीत ह्रद सौराष्ट्र में विद्यमान है, जहाँ इस देवी का उद्भव हुआ। शक्तिसंगमतन्त्र कहता है कि मकर-संक्रान्ति के मध्य चतुर्दशी मंगलवार यदि कुलाकुल चक्रगत कुल नक्षत्र से युक्त हो, तो उसका नाम वीररात्रि माना गया है। इसी वीररात्रि के मध्य भाग में भगवती बगलामुखी का आविर्भाव हुआ है, जो ब्रह्मास्त्र विद्या के नाम से भी प्रसिद्ध है[2]। **स्वच्छन्दतन्त्र** में मार्गशीर्ष मास के कृष्ण पक्ष की अष्टमी तिथि को घोररात्रि कहा गया है। इसी रात में भगवती वगलामुखी आविर्भूत हुई है। शक्तिसंगमतन्त्र में वीररात्रि को इनका उद्भावकाल कहा गया है।

वगला शब्द के निर्वचन में श्रद्धेय पण्डित मोतीलाल जी ने अपना मौलिक चिन्तन प्रस्तुत किया है, जो सर्वथा अवधेय है। प्राणियों के शरीर से अथर्वा नामक प्राणसूत्र निकला करता है, जिसे स्थूल दृष्टि से देखना संभव नहीं है। कोसों दूर रहने वाले आत्मीय के दुःख से कभी व्यक्ति दुःखी होने लगता है, जिसे आधुनिक भाषा में "टेलीपैथी" कह सकते हैं। उस अथर्वा से ही यह व्याकुलता होती है। कभी देवगण इस अथर्वसूत्र के द्वारा असुरों पर कृत्या प्रयोग भी करते थे। पुराणों में प्रसिद्ध हरिवाहन एवं वेद में हरिवान् नाम से प्रसिद्ध मनुष्य इन्द्र ने सरमा नामक शुनी की सहायता से बृहस्पति की गायों को चुरा ले जाने वाले पणि नामक असुर का पता लगाया था। श्वास की प्राणशक्ति में अथर्वसूत्र विद्यमान रहता

१. द्रष्टव्य—फेत्कारिणीतन्त्र, पृष्ठ ७ सम्पूर्ण।
२. शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ता खण्ड, षष्ठ पटल तथा सम्मोहनतन्त्र।

है। जिस शुभ या अशुभ भविष्यत् का ज्ञान हम नहीं कर पाते, उसे श्वान या काक ज्ञात कर लेता है और कुछ पहले सूचित कर देता है। इस अथर्वा के दो भेद हैं—घोरांगिरा और अथर्वांगिरा। घोरांगिरा में औषधि-वनस्पति विज्ञान है और दूसरे में अभिचारादि प्रयोग। इसी अथर्वशक्ति को वेद में वल्गामुखी कहा गया है। वल्गा ही इसका वैदिक नाम है, जो वर्णव्यत्यास से वगला हो गया है। जैसे हिंस से सिंह का होना प्रसिद्ध है। शतपथब्राह्मण में इस वल्गा पद का प्रयोग देखा जाता है। **"अत्र कश्चिद् द्विषन् भ्रातृव्यः कृत्यां वल्गां निखनति। तानेवैतदुत्किरति"** (शत.ब्रा. ३.५.४.३) कृत्या शक्ति का आराधक अपने शत्रु को मनमाना कष्ट पहुँचाने में सफल होता है। अत एव भगवती वगलामुखी को उग्र माना गया है तथा ब्रह्मास्त्रस्वरूपा कहा गया है[1]।

इनका ध्यान इस प्रकार है— सुधासमुद्र के मध्य में मणिमण्डप है। उसमें रत्न की वेदी बनी हुई है। उस वेदी पर सिंहासन है। उस सिंहासन पर पीतवर्णा, स्वर्णाभूषण एवं सुवर्ण माल्य से अलंकृत, पीतवस्त्र धारण किये हुए भगवती वगलीमुखी विराजमान हैं। देवी के हाथों में क्रमशः मुद्गर एवं शत्रुओं की जिह्वा विद्यमान है—

**मध्ये सुधाब्धिमणिमण्डितरत्नवेदी-**
**सिंहासनोपरि गतां परिपीतवर्णाम्।**
**पीताम्बरां कनकभूषणमाल्यशोभां**
**देवीं भजामि धृतमुद्गरवैरिजिह्वाम्**[2] ।।

तीस पटलों में पूर्ण ईश्वर तथा क्रौञ्चभेदन के संवाद रूप में उपलब्ध **शाङ्खायन तन्त्र** वगला महाविद्या के विषय में मुख्य तन्त्र के रूप में प्रसिद्ध है। उसकी प्रति वाराणसी सरस्वतीभवन में उपलब्ध है। इस तन्त्र का नामान्तर **"षड्विद्यागम"** भी है। **वगलाक्रमकल्पवल्ली, वगलापञ्चांग, वगलापटल, वगलामुखीक्रम** आदि ग्रन्थ भी इस प्रसंग में द्रष्टव्य हैं।

चिरकाल से मध्यप्रदेश के दतिया क्षेत्र में भगवती वगलामुखी की प्रस्तर प्रतिमा आराधित होती आ रही हैं। वह सिद्धभूमि पीताम्बरापीठ नाम से विख्यात है। इस विद्या के साधक वहाँ के स्वामीजी ने वहीं से कुछ तान्त्रिक ग्रन्थों का प्रकाशन भी किया है। वह स्थान अपनी उग्रता के लिए प्रसिद्ध है।

## मातंगी

ब्रह्मयामल के अनुसार अतिक्रूर विभूतियों को वश में लाने हेतु कभी कदम्ब-वन में मतंग नामक मुनि ने बहुत दिनों तक तपस्या की। जहाँ भगवती त्रिपुरसुन्दरी के नेत्र से

---

१. द्रष्टव्य—दशमहाविद्या संबन्धी निबन्ध, कल्याण के शक्ति अंक के पृ. १११, ११२ में प्रकाशित।
२. पुरश्चर्यार्णव, ६ तरंग तथा शाक्तप्रमोद।

तेज:पुंज उद्भूत हुआ, वही तेज:पुंज भगवती मातंगी नाम से विख्यात हुआ[1] । चूँकि मुनि मतंग से इनके आविर्भाव का सम्बन्ध है, अतः यह भगवती मातंगी कहलायी। इसका संवाद सम्मोहन तन्त्र में भी देखा जा सकता है। स्वतन्त्रतन्त्र में इनका आविर्भाव समय **मोहरात्रि**, अर्थात् भाद्रकृष्ण अष्टमी माना गया है। कुब्जिकातन्त्र में वर्णित है कि मतंगासुर के विनाश करने के कारण तथा मदशीलत्व के कारण भगवती का नाम मातंगी हुआ[2] ।

पुरश्चर्यार्णव में इनके अनेक प्रकारों का विवरण मिलता है। यथा उच्छिष्ट-मातंगी राज-मातंगी, सुमुखी-मातंगी, वश्य-मातंगी, कर्ण-मातंगी तथा मातंगी आदि। महापिशाचिनी तथा उच्छिष्टचाण्डलिनी भी इनका नामान्तर सुना जाता है। उच्छिष्ट विशेषण की कथा शक्तिसंगमतन्त्र के छिन्नमस्ता खण्ड के षष्ठ पटल में दी गयी है।

इनके ध्यान में वर्णित है कि भगवती श्यामवर्णा हैं, चन्द्रमा सिर पर विराजमान हैं, तीन आँखें हैं, रत्नालंकरणों से शोभित हैं एवं रत्न के सिंहासन पर विराजमान हैं। भगवती का कटिभाग क्षीण है, स्मितमुखी है तथा पयोधर पीन एवं उन्नत है। चार हाथों में क्रमशः अंकुश, असि, पाश एवं खेटक विराजमान हैं—

**श्यामाङ्गीं शशिशेखरां त्रिनयनां सद्रत्नसिंहासने**
**संस्थां रत्नविचित्रभूषणयुतां संक्षीणमध्यस्थलाम्।**
**आपीनस्तनमण्डलां स्मितमुखीं ध्यायेद्वहन्तीं क्रमाद्**
**वेदैर्बाहुभिरङ्कुशासिलतिके पाशं तथा खेटकम्[3] ॥**

कुलमणिगुप्त की रचना **मातंगीक्रम** तथा रामभट्टकृत **मातंगीपद्धति** तथा दसमहाविद्या संबन्धी तन्त्र-ग्रन्थों में इनकी उपासना-विधि मिलती है।

## कमला

प्राचीन समय में कभी ब्रह्मा संसार की सृष्टि के लिये घोर तपस्या में लीन थे। उनकी तपस्या से प्रसन्न होकर भगवती परमेश्वरी चैत्र शुक्ल नवमी को उद्भूत हुई। वह भगवती **क्रोधरात्रि** नाम से भी प्रसिद्ध हुई। यह कभी क्षीरसागर के मन्थन के समय उद्भूत हुई थी, विष्णु के वक्षःस्थल पर विराजमान भगवती लक्ष्मी नाम से प्रसिद्ध हुई थी। भाद्र कृष्ण अष्टमी को कोलासुर का वध करने वाली भगवती लक्ष्मी का उद्भव हुआ और फाल्गुन कृष्ण एकादशी को यदि मंगल या शुक्रवार हो तो सर्व-सौभाग्यदायिनी महालक्ष्मी का आविर्भाव होता है[4] ।

---

१. यह कथा ब्रह्माण्डपुराण के ललितोपाख्यान में तथा शक्तिसंगमतन्त्र में भी वर्णित है।

२. मातंगी मदशीलत्वान्मतङ्गासुरनाशिनी।
सर्वापत्तारिणी देवी मातङ्गी परिकीर्तिता।। (प्राणतोषिणी में उद्धृत, काण्ड ५, परिच्छेद-६)।

३. शाक्तप्रमोद

४. प्राणतोषिणीतन्त्र, का. ५, प. ६

इनका ध्यान शारदातिलक में मिलता है—देवी की कान्ति सुवर्ण के समान है। हिमगिरि की तरह चार हाथी अपने शुण्ड के द्वारा हिरण्मय अमृतघट से उनको स्नान कराते हैं। देवी के वाम भाग के नीचे के हाथ में वरमुद्रा ऊपर के हाथ में पद्म विराजमान है। दाहिने भाग के नीचे वाले हाथ में अभयमुद्रा और ऊपर वाले हाथ में कमल विद्यमान है। देवी का परिधान रेशमी वस्त्र है और वह पद्म पर बैठी हुई हैं—

**कान्त्या काञ्चनसन्निभां हिमगिरिप्रख्यैश्चतुर्भिर्गजै-**
**र्हस्तोत्क्षिप्तहिरण्मयामृतघटैरासिच्यमानां श्रियम्।**
**बिभ्राणां वरमब्जयुग्ममभयं हस्तैः किरीटोज्ज्वलां**
**क्षौमाबद्धनितम्बबिम्बलसितां वन्देऽरविन्दस्थिताम्[1] ।।**

प्रेमनिधि पन्त कृत **कमलापद्धति** भगवती कमला की उपासना-विधि के लिये उपादेय ग्रन्थ है। **शारदातिलक**, **पुरश्चर्यार्णव**, **शाक्तप्रमोद**, **आगमकल्पलता** आदि में इनका माहात्म्य एवं पूजाविधि वर्णित है। इसके अतिरिक्त **लक्ष्मीपञ्चांग**, **लक्ष्मीपद्धति**, **लक्ष्मीपूजाप्रयोग**, **लक्ष्मीयामल**, **लक्ष्मीपूजाविवेक** आदि भी द्रष्टव्य हैं।

ये दस महाविद्याएं अकेली पूजित नहीं होतीं । इनके साथ शिव की भी पूजा विहित है, जो भैरव नाम से प्रसिद्ध हैं। सांसारिक भय से जो मुक्त करने में समर्थ हो, वही भैरव है। सांसारिक भय से भीत साधक उपासक भगवान् शिव को आर्त स्वर से पुकारता है, उस समय उस साधक के हृदय में जो स्फुरित होते हैं, वही भैरव है[2] । **शक्तिसंगमतन्त्र** में दस महाविद्याओं के भैरव यथाक्रम इस प्रकार निर्दिष्ट हैं— महाकाल, ललितेश्वर, अक्षोभ्य, क्रोधभैरव, महादेव, कालभैरव, नारायण, बटुक, मतंग, तथा मृत्युंजय[3] । **तोडलतन्त्र** में यहाँ कुछ पार्थक्य भी है। यथा त्रिपुरसुन्दरी के पञ्चवक्त्र, भुवनेश्वरी के त्र्यम्बक, भैरवी के दक्षिणामूर्ति, छिन्नमस्ता के कबन्ध शिव, धूमावती के कोई नहीं, क्योंकि वह विधवा है, बगलामुखी के एकवक्त्र, कमला के भगवान् विष्णु और काली, तारा तथा मातंगी के महाकाल, अक्षोभ्य एवं मतंग माने गये हैं[4] ।

विशेष-विशेष कार्य के लिये विशेष-विशेष देवता का आराधन भी शाक्त सम्प्रदाय में प्रसिद्ध है। यद्यपि इष्ट-देवता से साधक की सभी मनःकामनाओं की सिद्धि अवश्य संभव है, तथापि **शक्तिसंगमतन्त्र** के **छिन्नमस्ता खण्ड** में एक-एक विशेष कार्य के लिये एक-एक महाविद्याविशेष की प्रसिद्धि कही गयी है। जैसे दान में काली, ज्ञान में तारा, राज्यलाभ में

---

१. शारदातिलक ८.४ तथा शाक्तप्रमोद
२. "भयं भीः संसारत्रासः, तया जनितो योऽसौ रवो भगवद्विषय आक्रन्दः परमर्शो वा, ततो जात इति भैरवः। तेनाक्रन्दवतां परामर्शवतां च हृदि परमार्थभूमौ स्फुरित इति यावत्"।
(तन्त्रालोके प्रथममाह्निकम्)

३. शक्तिसंगमतन्त्र, ४.८.२१०-२१२
४. द्रष्टव्य—तोडलतन्त्र, प्रथम परिच्छेद, ३-१६

त्रिपुरसुन्दरी, अनुग्रह में छिन्नमस्ता, विवाद झगड़ा निबटाने में वगला, वशीकरण में तथा मनःकामना-सिद्धि में मातंगी, शान्ति-स्वस्त्ययन में भुवनेश्वरी, क्रोध-कार्य में धूमावती, क्रीडा या लीला में कालिका, वाञ्छा-सिद्धि में सुमुखी, दान में कमला, सत्यसिद्धि में कालिका, ज्ञान में ᳵरशिव और ब्रह्माण्ड के निर्माण में राजराजेश्वरी प्रसिद्ध[1] हैं।

दस महाविद्याओं के परिचय के वाद अब अवशिष्ट स्मार्ततन्त्र परम्परा का परिचय तथा इस दृष्टि से शाक्त-उपासना के स्वरूप का दिग्दर्शन, तन्त्रों में अवश्य ज्ञातव्य मन्त्र तथा यन्त्र का संक्षिप्त परिचय यथामति प्रस्तुत करना अभिप्रेत है।

## स्मार्ततन्त्र परम्परा

वेद, पुराण तथा आगम में समान श्रद्धा सम्पन्न, पञ्चदेवोपासक स्मार्तधर्मावलम्बी साधक दीर्घकाल से अपनी संस्कृत-रुचि के अनुकूल उपासना की परिष्कृत पद्धति से सात्त्विक उपचारों के द्वारा इन महाविद्याओं के रूप में परिचित आदिशक्ति की आराधना साधना करते आ रहे हैं। इनकी उपासना-विधि ही **"स्मार्ततन्त्र परम्परा"** नाम से परिचित है।

चूँकि वेद की अनुगामिनी स्मृतियों में विशेष रूप से वर्ण एवं आश्रम धर्मों का प्रतिपादन है तथा पञ्चमहाभूत एवं उनकी अधिष्ठात्री देवताओं की आराधना पर बल दिया गया है[2], अतः स्मार्त धर्मावलम्बी साधक नित्य आराध्य पञ्चदेवता की पूजा से ही किसी भी शुभ कर्म का प्रारम्भ करते हैं। ये वर्ण तथा आश्रम धर्म के प्रतिकूल, किन्तु कौल साधना में प्रशस्त[3] शक्तिपूजा (लतासाधना-परस्त्री संगम), प्रसन्ना विधि एवं पात्रस्थापन (मदिरार्पण) और पशुबलि के व्यवहार आदि को उपासना में वर्ज्य मानते हैं। ये वैदिक, पौराणिक एवं आगमिक मन्त्रों का समान रूप से उपयोग करते हैं। पाँच महाभूतों के अधिष्ठातृदेवता के रूप में प्रसिद्ध विष्णु, अम्बिका, सूर्य, शिव और गणेश यहाँ पञ्चदेवता[4] अभिप्रेत हैं।

---

१. शक्तिसंगमतन्त्र, छिन्नमस्ताखण्ड, २.६८-७३

२. मनुस्मृति का उपसंहार भाग द्रष्टव्य—
एष सर्वाणि भूतानि पञ्चभिर्व्याप्य मूर्तिभिः।
जन्मवृद्धिक्षयैर्नित्यं संसारयति चक्रवत्।। (१२.१२४)
पञ्चायतनपूजा वै सर्वेष्वेवागमादिषु।
गणेशश्चापि सूर्यश्च विष्णू रुद्रस्तथैव च।।
पूजयेन्मध्य ईशानीं पञ्चायतनमीदृशम्।। (महाकालसंहिता, गु. ख. १२.२७५-७८)

३. परस्त्रीसंगमो मद्योपसेवा प्राणिघातनम्।
को हेतुर्नैव जानामि देवीप्रीतिकरा इमे।। (१०.१६६६-७० म. सं. गु. ख.)

४. मिथिला में रात्रिपूजा में गणपत्यादि पञ्चदेवता का और दिन में सूर्यादि पञ्चदेवता का पूजन निश्चित है। इससे प्रतीत होता है कि सूर्य और गणेश वैकल्पिक देवता हैं और सूर्य या गणेश के अतिरिक्त विष्णु, शिव, दुर्गा तथा अग्नि को सम्मिलित किया जाता है। इसका मूल अन्वेषणीय है।

आगमिक उपासना मनुष्य मात्र के लिए विहित है और स्मार्त धर्मावलम्बी केवल द्विज होता है। अतः एकत्र सभी प्रकार के मनुष्यों की रुचि एवं प्रवृत्ति को ध्यान में रखकर उपासना की विधि निर्दिष्ट हुई है और अपरत्र द्विज मात्र अधिकारी कहा गया है। अतः स्मार्ततन्त्र परम्परा में उपासनाविधि का मर्यादित परिष्कृत होना स्वाभाविक है।

## इस परम्परा का वैशिष्ट्य

महाकालसंहिता स्पष्ट कहती है कि मेरी तो ऐसी परम्परा है कि साधक श्रुति तथा स्मृति में निर्दिष्ट आचार के अनुपालन के साथ ही देवी की उपासना करते हैं[1]। वेद के अविरोधी आगमों में निर्दिष्ट आचार अनुपालनीय हैं और वेदविरुद्ध आगमोक्त आचार हेय[2]। ब्राह्मण (द्विज) सात्त्विक द्रव्य से ही देवी की पूजा करे[3]। दिन में सम्पाद्य पूजा का ही अधिकारी ब्राह्मण (द्विज) होता है, रात्रि में सम्पाद्य पूजा का नहीं[4]। तन्त्र में मद्यपान की जो प्रशंसा सुनी जाती है, वह शूद्रपरक है, ब्राह्मण(द्विज)परक नहीं[5]। सात्त्विक द्विज किसी भी परिस्थिति में जीवहत्या नहीं कर सकता[6]। इक्षुदण्ड, कूष्माण्ड, वन्यफल, दुग्धपिण्ड (खोया या मक्खन) अथवा चावल के चूर्ण से निर्मित पशु का बलि रूप में अर्पण इस परम्परा में मान्य[7] है। फलतः आचार की शुचिता, उपचार की सात्त्विकता तथा साधक की संस्कृत-परिष्कृत मानसिकता पर यहाँ बल दिया गया है। **महाकालसंहिता** का स्पष्ट निर्देश है कि कौल सम्प्रदाय सिद्ध लतासाधन, प्रसन्ना-विधि तथा पशुबलि में यदि स्मार्त साधक का किसी कारण से विशेष आग्रह हो, तो शास्त्रों में निर्दिष्ट अनुकल्प का उपयोग कर अपनी साधना सम्पन्न कर सकता[8] है। यथा लता-साधन में अपनी पत्नी का उपयोग,

---

१. श्रुतिस्मृत्युदितं कर्म देव्युपासनमेव च।
उभयं कुर्वते देवि मदुदीरितवेदिनः।। (म. सं., गु. ख. १०.१२६४)

२. वेदाविरुद्धं कुर्वन्ति यद्यदागमचोदितम्।
आगमादेशितमपि जहति श्रुत्यचोदितम्।। (म. सं., गु. ख. १२.२१३८)

३. द्रव्येण सात्त्विकेनैव ब्राह्मणः पूजयेच्छिवाम्। (म. सं., का. ख. ५.१२३)

४. द्विजादीनां तु सर्वेषां दिवाविधिरिहोच्यते।
शूद्रादीनां तथा प्रोक्तं रात्रिदृष्टं महामतम्। (म. सं., का. ख. ५.७३)
इसी से शक्तिपूजा एवं प्रसन्नाविधि आदि में उनका अनधिकार सिद्ध होता है।

५. श्रूयते यत्फलाधिक्यं तन्त्रादौ मद्यदानतः।
तद्धि शूद्रपरं ज्ञेयं न तु द्विजपरं प्रिये।। (म. सं., गु. ख. ६.४२०)
इसका संवाद शक्तिसंगमतन्त्र में तथा ताराभक्तिसुधार्णव में मिलता है।

६. सात्त्विको जीवहत्यां हि कदाचिदपि नो चरेत्। (म. सं., का. ख. ५.१३५)

७. इक्षुदण्डं च कूष्माण्डं तथा वन्यफलादिकम्।
क्षीरपिण्डैः शालिचूर्णैः पशुं कृत्वा चरेद् बलिम्।
तत्तत्फलविशेषेण तत्तत्पशुमुपानयेत्।।

८. मधुक्षीरं तथाज्यं च नारिकेलोदकं प्रिये।
ब्राह्मणानामिदं शस्तं फलानां च रसास्तथा।
कूष्माण्डं महिषत्वेन छागत्वेन च कर्कटीम्।। (म. सं., का. ख. ५.१३६-३७)

प्रसन्ना-विधि में कांस्यपात्र में नारियल का जल एवं ताम्रपात्र में दूध या मधु का व्यवहार और बलि में पूर्वोक्त अनुकल्प का उपयोग हो सकता है। ब्रह्मचारी, गृही, कौल और यती की उपासना में पार्थक्य का प्रदर्शन, द्विज एवं शूद्र की पञ्चायतनवान् स्मार्तता, का अनेकधा उल्लेख इस संहिता को स्मार्त तन्त्र परम्परा का ग्रन्थ मानती है।

वैदिक परम्परा श्रवण, मनन तथा निदिध्यासन को आत्मज्ञान का यथाक्रम सोपान मानती है। उक्त विधि से उपनिषत् प्रतिपादित अहंग्रह उपासना सम्पन्न होती है। इसी तरह आगम परम्परा में गुरुमुख से उपास्य का माहात्म्य सुनकर मन में उसके प्रति निश्चल विश्वास होने पर उसका निरन्तर ध्यान आगमों में निर्दिष्ट विग्रहोपासना में देखा जाता है। शंकर भगवत्पाद ने गीताभाष्य में उपासना के लक्षण में कहा है कि **शास्त्र विहित पद्धति से उपास्य के निकट पहुँच कर समान विश्वास रखते हुए तैलधारा की तरह दीर्घकाल तक स्थित रहना ही उपासना है।** दैवी कृपा से यही तन्मयीभाव इष्टदेवता का साक्षात्कार करा कर मोक्ष का साधक होता है[1]। फलतः ध्यान के माध्यम से ध्येय के साथ ध्याता का तादात्म्य स्थापन ही उपासना के मूल में निहित है। वैदिक उपासना में उपासक अपने में उपास्य का दर्शन ज्ञान के माध्यम से करता है और तान्त्रिक उपासक भक्ति के द्वारा उपास्य तक पहुँचता है। तादात्म्य उभयत्र अपेक्षित है।

## त्रिविध उपासना

इसमें कोटि का निर्देश भी शास्त्रों में मिलता है। उपासना की उत्तम कोटि है योग। मानस पूजा और बाह्य पूजा क्रमशः मध्यम एवं अधम कोटि की मानी गयी हैं[2]।

यौगिक उपासना का बहुविध माहात्म्य शास्त्रों में प्रतिपादित है। दिग्दर्शनार्थ इतना कहना पर्याप्त होगा कि सांसारिक बन्धनों से छुटकारा, पूर्व जन्मों के शुभाशुभ कर्मों का नाश तथा निर्मल ज्ञान का प्रकाशन इस विधि से सम्भव है[3]। महाकालसंहिता गुह्यकाली खण्ड के ग्यारहवें पटल में इसका विस्तृत विवेचन उपलब्ध है।

यह योगविधि सरल नहीं है, न तो सबसे संभव है। अत एव इस उपासना के अधिकारी विरल होते हैं। प्राक्तन संस्कार तथा उपयुक्त गुरु के उपदेश से ही इसका अभ्यास संभव है। अतः साधक की सामर्थ्य में तारतम्य देखकर ही मानस ध्यान तथा बाह्य पूजा का विधान आगमों में उपदिष्ट हुआ है, जो क्रमशः एक दूसरे का सोपान है। उपासक साधक की क्षमता के अनुसार गुरु इनमें से किसी एक का उपदेश देता है।

---

१. यथाशास्त्रमुपास्यस्यार्थस्य विषयीकरणेन सामीप्यमुपगम्य तैलधारावत् समानप्रत्ययप्रवाहेण दीर्घकालं यदासनं तदुपासनमाचक्षते। (भगवद्गीता शांकरभाष्य १२.३१)

२. उत्तमो योगमार्गेण मध्यमो ध्यानसंश्रयात्।
पूजाध्यानादिभिर्ज्ञेयोऽप्यधमाराधनक्रमः।। (म. सं., का. ख. ७.२०२)

३. योगेन भवबन्धोऽयं विनाशमुपगच्छति। कर्माणि क्षयमायान्ति पूर्वजन्मकृतान्यपि।।
ज्ञानं प्रकाशतेऽत्यर्थं शुद्धं यद्दोषवर्जितम्।। (महाकालसंहिता, गु. ख.)

उत्कट चंचल एवं निरन्तर क्रियाशील मन सांसारिक विषयों के साथ अपना घनिष्ठ सम्बन्ध बनाकर स्वच्छन्दता से जहाँ कहीं भी विचरण के लिये प्रस्तुत रहता है। यही कारण है कि ऋषियों ने मन के संयम पर अधिक बल दिया है तथा मन को ही बन्ध और मोक्ष का कारण माना है—**"मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः"**।

इस मन को एकाग्र तथा निश्चल बनाकर केवल इष्टदेवता की ओर निरन्तर संलग्न रखना, अर्थात् उन्हीं की अनुचिन्तना में अपने को सर्वथा अर्पित कर देना मानस पूजा या मानस ध्यान है, जो उपासना की मध्यम कोटि कही गयी है। आगमिक भाषा में यही है अन्तर्याग। इसमें इष्टदेवता के स्वरूप-ध्यान का नैरन्तर्य बना रहता है। उपचार भी यहाँ मानस ही कल्पित होते हैं।

यहाँ तीन प्रकार के उपास्य का ध्यान शास्त्रों में वर्णित है— निराकार उपास्य, विराट्शरीरशाली उपास्य और मूर्तिमय उपास्य। आगमों में तीनों के ध्यान पृथक्-पृथक् निर्दिष्ट हैं[1]। यह पार्थक्य उपासक की क्षमता में तारतम्य के कारण ही शास्त्रकारों ने दिखाया है। अपनी सामर्थ्य के अनुरूप उपासक उपास्य का ध्यान करता है। **सौन्दर्यलहरी** में शंकर भगवत्पाद ने इस मानस पूजा का स्वरूप इस प्रकार प्रदर्शित किया है— हे भगवति! मेरी जल्पना ही जप है, लोकयात्रा हेतु किया गया हस्तसंचालन ही मुद्रा है, चलना ही प्रदक्षिणा है, भोजनविधि ही आहुति है और स्वेच्छा से शरीर का कभी झुकाना ही प्रणाम है। जो कुछ भी मैं करता हूँ, वह आत्मसमर्पण-बुद्धि से करने के कारण आपकी ही पूजा है, अर्थात् लोकयात्रा में किये गये आचरणों से ही आपकी सांग पूजा सम्पन्न होती है—

**जपो जल्पः शिल्पं सकलमपि मुद्रा विरचना**
**गतिः प्रादक्षिण्यक्रमणमशनाद्याहुतिविधिः।**
**प्रणामः संवेशः सुखमखिलमात्मार्पणदृशा**
**सपर्यापर्यायस्तव भवतु यन्मे विलसितम्[2] ।।**

इसका संवाद शैव उपासकों के द्वारा पठित शिवस्तोत्र में भी मिलता है—

**आत्मा त्वं गिरिजा मतिः सहचराः प्राणाः शरीरं गृहं**
**पूजा ते विषयोपभोगरचना निद्रा समाधिस्थितिः।**
**सञ्चारः पदयोः प्रदक्षिणविधिः स्तोत्राणि सर्वा गिरो**
**यद्यत्कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो ! तवाराधनम् ।।**

---

१. द्रष्टव्य—महाकालसंहिता गुह्यकाली खण्ड (१.२०-१०२, १४०-४६, १७८-१६८)
२. द्रष्टव्य—सौन्दर्यलहरी, पद्यसंख्या २७

## बाह्य पूजा

प्रतिमा तथा यन्त्र आदि की पूजा अथवा उद्दिष्ट पूजा बाह्य पूजा से यहाँ अभिप्रेत है, जहाँ आवाहन, विसर्जन तथा प्राणप्रतिष्ठा आदि निर्दिष्ट पद्धति से किये जाते हैं। अग्निकुण्ड, कलश, गोमतीचक्र, पटचित्र तथा भित्तिचित्र आदि में से किसी एक में पूज्य देवता का आवाहन, सोपचारपूजा एवं विसर्जन आदि का विधान देखा जाता है।

विभव के अनुसार किसी अभ्यर्हित अतिथि के स्वागत सत्कार की तरह साधक उत्साह एवं प्रसन्नता से विविध उपचारों से अपनी पूज्या इष्टदेवता की आराधना करता है। पाँच या दस उपचार सामान्य पूजा में विहित हैं। विशेष पूजा में सोलह, बत्तीस तथा चौसठ उपचारों का विधान भी किया गया है। इष्टदेवता यदि भगवती हैं तो यावतीय महिला-प्रसाधन तथा गृहोपयोगी उपस्कर-उपकरण आदि भी इन उपचारों के अतिरिक्त ही अर्पणीय होते हैं। महाकालसंहिता गुह्यकाली खण्ड के दशम पटल में इसका विशद विवरण मिलता है।

यहाँ यह अवधेय है कि बाह्य पूजा में भी प्राणायाम एवं मानस ध्यान का अनिवार्यतः अनुष्ठान निर्दिष्ट है, जो अन्य विषयों से विरत कर केवल इष्ट की ओर चित्त को लगाने का उपाय है। न्यास, भूतशुद्धि, आसनशुद्धि, द्रव्यशुद्धि, आत्मशुद्धि, शरीरशुद्धि, विविध मुद्राओं का प्रदर्शन, मन्त्रजप, हवन, कवच एवं स्तोत्रपाठ, विविध प्रकारों के नैवेद्य का यथाविभव अर्पण तथा प्रार्थना आदि आराध्य के निकट पहुँचने के ही मार्ग के रूप में उपदिष्ट हैं, अत एव आवश्यक माने गये हैं। किन्तु उदारता इतनी है कि भगवती ने स्पष्ट कहा है कि यदि कुछ न उपलब्ध हो सके, तो भक्तिपूर्वक सर्वत्र सुलभ केवल जल के अर्पण से भी वह अवश्य सन्तुष्ट होती है—

"अभावे तोयभक्तिभ्यां सत्यं तुष्टा भवाम्यहम्" [1]।

जैसे आवाहन आदि से प्राणप्रतिष्ठा करने पर जड यन्त्र या प्रतिमा में आराध्य देवता का अधिवास होता है, इसी तरह न्यास के द्वारा आराधक में भी देवता का आवेश होता है। "न्यासस्तन्मयताबुद्धिः" ऐसा शास्त्रवाक्य उपलब्ध है। यह न्यास षडंग न्यास, करषडंग-न्यास, मातृकाविन्यास, षोढा, लघुषोढा तथा महाषोढा न्यास आदि के भेद से अनन्त प्रकार का होता है।

दूसरी बात यह है कि मानव-सुलभ दुर्बलता के कारण सामाजिक जीवन में साधारण लोगों की इच्छा, रुचि एवं प्रवृत्ति अनुचित भी हो सकती है, होती है। इसका दृढतापूर्वक या हठ से प्रतिरोध करने पर मानव मन का उच्चाटन भी संभव है। अतः उसे विशोधित-परिशोधित करने की व्यवस्था के अन्तर्गत यह बाह्य पूजा विहित है, जो क्रमशः शरीर, मन एवं आत्मा के विमलीकरण का साधन होने से इष्ट तक पहुँचाने का सोपान है।

---

१. महा. गुह्य. ६.३६३

## अवान्तर भेद

यद्यपि बाह्य पूजा की धारा बहुमुखी है, उपास्यों के स्वरूप का आनन्त्य, साधक की रुचि एवं प्रवृत्ति में भिन्नता, आम्नायों के भेद, सम्प्रदायों के भेद तथा आचारों के भेद इनके मूल में विद्यमान हैं, अत एव पूजा की अनन्त पद्धतियाँ प्रचलित हैं, तथापि सबका उद्देश्य एक है। अत एव बाह्य पूजा उद्देश्य रूप एक सूत्र में आबद्ध है। इसके तीन मुख्य प्रकार स्थूल दृष्टि से शास्त्रों में वर्णित हैं— नित्य, नैमित्तिक और काम्य।

प्रतिदिन की जाने वाली पूजा "नित्य पूजा" कहलाती है। प्रातःकाल शयन से उठने के बाद रात में शयन हेतु जाने के पहले तक आराधक उपासक जो कुछ भी करता है, वह उसकी नित्य पूजा की कोटि में आता है। अत एव लोकयात्रा के निर्वाहार्थ प्रातःकाल साधक को अपनी इष्टदेवता से अनुज्ञा की याचना करनी पड़ती है[1]।

किसी निमित्त के कारण की जाने वाली पूजा "नैमित्तिक पूजा" कहलाती है। यथा शरत् पूर्णिमा में लक्ष्मी की पूजा, दीपावली में काली की पूजा, नवरात्र में दुर्गा की पूजा आदि।

फलप्राप्ति की इच्छा से की गई पूजा अथवा ईप्सित फल की प्राप्ति होने पर प्रतिश्रुत या तत्काल स्फुरित पूजा "काम्य पूजा" कहलाती है। इस पूजा में उपचार, उपकरण-सम्भार, नैवेद्य एवं विधि-विधान के विशेष नियम आदि पद्धतियों में स्वतन्त्रतया निर्दिष्ट हैं। इसके आदि में संकल्प एवं अन्त में दक्षिणा अवश्य कृत्य के रूप में निर्दिष्ट हैं। सात्त्विक कामना की सिद्धि में सात्त्विक उपचार से तथा राजस या तामस कामना की सिद्धिहेतु तदनुरूप उपचार से पूजा की जाती है, जो पूजापद्धतियों से समझा जा सकता है।

## दीक्षा

आत्मोन्नति के साधन इस उपासना का प्रथम सोपान है दीक्षा। इसके बिना उपासना का अधिकार ही नहीं बनता। आगमों में इसका सर्वाधिक महत्त्व दिखाया गया है। इसका स्वरूप, प्रकार, व्युत्पत्ति, माहात्म्य तथा प्रयोजन आदि का प्रतिपादन प्रायः प्रसिद्ध सभी तन्त्र-ग्रन्थों में विस्तार से हुआ है। दीक्षाग्रहण की अनेक पद्धतियाँ प्रचलित एवं उपलब्ध हैं। इसके विशेष ज्ञान के लिए **प्रपञ्चसार, मेरुतन्त्र, शारदातिलक, ईशानशिवगुरुदेवपद्धति** तथा **प्राणतोषिणी** आदि अवलोकनीय हैं। आश्चर्य है कि **महाकालसंहिता** में इसकी चर्चा भी नहीं है।

## मन्त्र

चूँकि दीक्षा मन्त्र की होती है, अत एव मन्त्र के स्वरूप एवं प्रभेद का परिचय भी आगमों में विशद रूप से दिया गया है। इस पद का अर्थ करते हुए तन्त्र कहता है कि

---

१. आप्रत्यूषादाशयनं यावत्कृत्यं भवेदिह।। (महा. गुह्य. ५.४८६)

सभी प्राणियों के मननयोग्य, संसाररूप सागर से पार करने में समर्थ, देवता के स्वरूप का अवबोधक एवं उनका अधिष्ठान स्वरूप मन्त्र[1] होता है। इसके तीन प्रकार पुरुष, स्त्री और नपुंसक रूप शास्त्रों में वर्णित हैं[2]। **प्रपञ्चसार, ईशानशिवगुरुदेवपद्धति** तथा **शारदातिलक** में इसका स्पष्ट चित्र उपलब्ध है। जिस मन्त्र के अन्त में स्वाहा हो वह स्त्रीलिंग माना गया है। जिस मन्त्र में अन्त में नमः हो वह नपुंसक है और शेष पुल्लिग मन्त्र हैं। **शारदातिलक** यहाँ थोड़ा सा अधिक अपना योगदान कर कहता है कि जिस मन्त्र के अन्त में हुंफट् आता हो वह पुल्लिग है[3]।

शेष सर्वत्र समान है। इसके प्रयोजन के प्रतिपादन में कहा गया है कि वशीकरण तथा उच्चाटन आदि कार्यों के लिए पुरुष मन्त्र, क्षुद्र कर्म एवं ध्वंसात्मक कर्मों के लिए स्त्री मन्त्र और अन्य कार्य के लिए नपुंसक मन्त्र अनुकूल होते हैं[4]।

अधिष्ठातृदेवता के भेद से भी इसका विभाग हुआ है तथा मन्त्र और विद्या पद क्रमशः पुरुष एवं स्त्री देवता के मन्त्रों के लिए प्रयुक्त होते हैं[5]। अन्य प्रकार से पुनः इसके चार प्रकार माने गये हैं— बीज, बीजमन्त्र, मन्त्र और मालामन्त्र। अनेक वर्णों से युक्त एकाक्षर मन्त्र बीज है, दस से कम अक्षरों का मन्त्र बीजमन्त्र है, दस से अधिक किन्तु बीस से कम अक्षरों के मन्त्र हैं और इससे अधिक अक्षर वाला मालामन्त्र है[6]।

कहा गया है कि बाल्यावस्था में बीज, कौमार में बीजमन्त्र, यौवन में मन्त्र और वार्धक्य में मालामन्त्र अधिक फलद होते हैं। यहां यह भी कहा गया है कि श्रद्धा तथा भक्ति से अभ्यास करने पर सभी प्रकारों के मन्त्र किसी भी अवस्था में अवश्य फलप्रद होते हैं[7]। महाकालसंहिता में इसके दो प्रभेद मन्त्र और उपमन्त्र के रूप में कहे गये हैं। मन्त्र जप्य

---

१. मननात् त्राणनाच्चैव मद्रूपस्यावबोधनात्।
मन्त्रमित्युच्यते ब्रह्मन् मदधिष्ठानतोऽपि वा।। (योगशिखाब्राह्मण)
मननात् सर्वभूतानां त्राणात् संसारसागरात्।
मन्त्ररूपा हि तच्छक्तिर्मननत्राणधर्मिणी (रत्नत्रय)
मननत्राणधर्मित्वं वाचकं दैवतस्य तु।
यत्र तन्मन्त्रसंज्ञं स्यात्र तद्बीजेषु वा भवेत्।। (ईशानशिवगुरुदेवपद्धति १.२२४)

२. मन्त्रास्त्रेधा स्त्रीपुमांसश्च षण्डाः स्वाहान्ताः स्युर्योषितो ये नमोऽन्ताः।
ते षण्डाख्याः शिष्टमन्त्राः पुमांसः प्रोक्तं मन्त्रव्यापृतौ गौतमेन।। (ईशानशिव. ४.११)

३. पुंमन्त्राः हुंफडन्ताः स्युर्द्विठान्ताश्च स्त्रियो मताः।
नपुंसका नमोऽन्ताः स्युरित्युक्ता मनवस्त्रिधा।। (शारदातिलक २.५६।

४. शेषाः पुमांसः शक्तास्ते वश्योच्चाटनकेषु च।
क्षुद्रक्रियामयध्वंसे स्त्रियोऽन्यत्र नपुंसकाः।। (राघवभट्टकृत शारदा-टीका, पृ. ४६)

५. मन्त्रविद्याविभागेन द्विविधा मन्त्रजातयः।
मन्त्राः पुंदेवता ज्ञेया विद्या स्त्रीदैवता मताः।। (वहीं २.५७-५८)

६. मन्त्रास्ते स्युश्चतुर्विधाः।
बीजानि बीजमन्त्राश्च मन्त्रा मालाख्यमन्त्रकाः। (ईशानशिव. १.१८-२१)

७. ईशानशिवगुरुदेवपद्धति १.१८-२१

होता है और उपमन्त्र देवी को जो कुछ भी अर्पण करना है, इस विधि में उपयोगी होता है। फलतः जप्य मन्त्र और अर्पणीय उपमन्त्र कहा गया है।

पुरश्चरण के लिए इन मन्त्रों के दस संस्कार—जनन, जीवन ताडन, बोधन, अभिषेक, विमलीकरण, आप्यायन, तर्पण, दीपन और गोपन अवश्य कर्तव्य के रूप में शारदातिलक में तथा अन्यत्र निर्दिष्ट हैं। इससे स्मार्ततन्त्र परम्परा में इसका महत्त्वातिशय ज्ञात होता है[1]।

कुछ मन्त्र शापग्रस्त होते हैं। इन मन्त्रों के दान के समय दीक्षा से पहले उनका शापोद्धार आवश्यक है। अन्यथा वह फलप्रद नहीं होते। शापग्रस्त मन्त्र आगमों में परिगणित छिन्न आदि उनचास दोषों से ग्रस्त हो जाते हैं। **शारदातिलक**[2] में इन दोषों का परिचय तथा इससे उद्धार के उपाय वर्णित हैं।

यहाँ ज्ञातव्य है कि चैतन्य का आधान कर मन्त्र का उद्बोधन आवश्यक है। मन्त्र, देवता, गुरु तथा साधक में एक ही चैतन्य रहता है, जो देवता और गुरु में तो उद्बुद्ध रहता है, किन्तु मन्त्र और साधक में इसके उद्बोधन की आवश्यकता होती है। गुरु अपना उद्बुद्ध चैतन्य इन दोनों में संचारित कर देता है[3]। इसे चैतन्याधान कहते हैं। 'गुरुदैवतमन्त्राणां' पद में मध्य में विद्यमान दैवत पद का देहलीदीपकन्याय से दोनों ओर समन्वय होता है। इसकी प्रक्रिया तन्त्र-ग्रन्थों में उपदिष्ट है।

इन मन्त्रों के सात अंग होते हैं, जिसका उल्लेख मन्त्रजप से पहले आवश्यक है। वे हैं—ऋषि, छन्द, देवता, शक्ति, बीज, कीलक और विनियोग। इसका गूढ तात्पर्य विशद रूप से **प्रपञ्चसारसंग्रह** में प्रतिपादित है।

## यन्त्र

शाक्त तन्त्रों में **यन्त्र को देवता का शरीर और मन्त्र को उसकी आत्मा कहा गया है**। अत एव यन्त्र मन्त्रमय होता है, जिससे शरीर और आत्मा का परस्पर सम्बन्ध बना रहता है—

**यन्त्रं मन्त्रमयं प्रोक्तं मन्त्रात्मा देवतैव हि।**
**देहात्मनोर्यथाऽभेदो यन्त्रदेवतयोस्तथा**[4] ।।

---

१. द्रष्टव्य—शारदातिलक २.११२-११३
२. द्रष्टव्य—वहीं २.६४-७२
३. द्रष्टव्य—पुरश्चर्यार्णव में उद्धृत गन्धर्वतन्त्र के २६ पटल का वचन।
४. शाक्तानन्दतरंगिणी, उल्लास १३, भारतीय शक्ति साधना तथा प्रिन्सिपुल्स ऑफ तन्त्र, भूमिका, पृ. ८५ में उद्धृत।

एक से यही कारण है कि यन्त्र पर भी देवताओं की पूजा आगमों में प्रशस्त मानी गयी है—

"सर्वेषामेव देवानां यन्त्रपूजा प्रशस्यते"[1] ।

गन्धर्वतन्त्र भी इसकी पुष्टि करता है। यहाँ कहा गया है कि देवता का शरीर तीन प्रकार का होता है— भौतिक, मनोमय और विज्ञानमय। मुद्रा उनका भौतिक शरीर है, यन्त्र मनोमय और मन्त्र उनका ज्ञानमय शरीर है—

शरीरं त्रिविधं प्राहुर्भौतिकं च मनोमयम्।
परं ज्ञानमयं नित्यं यदनाशि निरन्तरम्।
मुद्रां भौतिकमित्याहुर्यन्त्रं विद्धि मनोमयम्।
मन्त्रं ज्ञानमयं विद्धि एवं त्रिधा वपुर्भवेत्[2] ।।

यहीं आगे कहा गया है कि यन्त्र के बिना पूजा करने पर आराध्य देवता प्रसन्न नहीं होते—

"विना यन्त्रेण चेत् पूजा देवता न प्रसीदति"

यद्यपि प्राणप्रतिष्ठा से सम्पन्न प्रतिमा की पूजा मन्दिरों में तथा घरों में देखी जाती है, तथापि यन्त्र के माहात्म्य के प्रदर्शन के लिये उक्त वचन की सार्थकता समझनी चाहिये। दूसरी बात यह है कि प्रतिमा के अभाव में यन्त्र पर पूजा विहित एवं प्रशस्त है, उद्दिष्ट पूजा विवशता का द्योतक है। साधारण साधक तो यन्त्र को देवता का स्वरूप और प्रतीक दोनों मानता है, जैसे कि वेदान्त में ॐकार को ब्रह्म का स्वरूप एवं उपासना के लिये प्रतीक कहा गया है।

तन्त्र-ग्रन्थों में प्रत्येक देवता के यन्त्र का स्वरूप भिन्न प्रकार का वर्णित है। अत एव आगम में विशेष रूप से पृथक्-पृथक् निर्दिष्ट यन्त्र पर तत्तद् देवता की पूजा विहित है। प्रत्येक यन्त्र पर सभी देवताओं की पूजा विहित नहीं है। महाकालसंहिता में मण्डल पद से इस यन्त्र का परिचय दिया गया है। अत एव मण्डल और यन्त्र का व्यवहार आगमों में पर्याय रूप में मिलता है। आगमों में वर्णित है कि कहीं यदि प्रसंग रहने पर भी किसी देवता के यन्त्र का विवरण उपलब्ध नहीं होता हो, तो ऐसी परिस्थिति में अष्टदल कमल लिखकर उसके मध्य में षट्कोण कर्णिका का और बाहर में चार द्वारों एवं भूपुर आदि का निर्माण कर यन्त्र बनाना चाहिये और उस पर अभीष्ट देवता की पूजा करनी चाहिये—

---

१. शाक्तानन्दतरंगिणी, उल्लास १३, भारतीय शक्ति साधना तथा प्रिन्सिपुल्स ऑफ तन्त्र, भूमिका, पृ. ८५ में उद्धृत।

२. गन्धर्वतन्त्र ५.३६-४०

अनुक्तकल्पे यन्त्रं तु लिखेत् पद्मं दलाष्टकम्।
षट्कोणं कर्णिकं तत्र वेदद्वारोपशोभितम्[१] ।।

इससे यन्त्र का महत्त्व सिद्ध होता है। यह यन्त्र सुवर्ण, रजत, ताम्रपत्र, भूर्जपत्र तथा स्फटिक पर निर्मित होता है—

सौवर्णे राजते पात्रे भूर्जे वा सम्यगालिखेत्।
अथवा ताम्रपट्टेन गुटिकीकृत्य धारयेत्।। (बृहत् तन्त्रसार)

यन्त्र दो प्रकार का होता है— पूजनीय और धारणीय। देवता की पूजा जिस यन्त्र पर होती है, उसे पूजनीय यन्त्र और पूजापाठ आदि करके सुवर्ण, रजत या ताम्रपत्र से ढककर गले में या बाहु पर जो यन्त्र धारण किया जाता है, उसे धारणीय यन्त्र कहते हैं। **शक्तिसंगमतन्त्र** में स्पष्ट प्रतिपादित है कि धारण करने पर यह यन्त्र पुरुष, स्त्री तथा बालक सभी के मनोरथों को सिद्ध करता है तथा आभूषण का भी काम करता है—

पुरुषस्य तथा स्त्रीणां बालकानां विशेषतः।
धारणात् सिद्धिदं देवि यन्त्रं च भूषणं भवेत्[२] ।।

इस प्रकार के यन्त्रों पर चिरकाल से भारतीयों का निश्चल विश्वास रहा है। इसका प्रमाण महाकवि कालिदास के अभिज्ञान शाकुन्तल में उपलब्ध है, जहाँ शकुन्तला के पुत्र भरत के गले में कण्व ने ऐसा रक्षायन्त्र डाल रक्खा था कि उससे उसकी रक्षा तो होती ही रही और उसका आनुषंगिक सुफल यह भी हुआ कि उस यन्त्र ने उस शिशु को अपने पिता से मिला दिया।

आगमों में यन्त्र की जो व्युत्पत्ति दी गयी है, उससे दो बातें अवश्य सिद्ध होती हैं। एक तो यन्त्र में बीज-मन्त्र का समावेश एवं आराधन-विधि से देवता का सान्निध्य रहता है और दूसरा यह कि नानाविध उपद्रवों से रक्षा करने में वह सर्वथा समर्थ होता है।

कुलार्णवतन्त्र का स्पष्ट कथन है कि **यम, भूत तथा प्रेत आदि के भय से रक्षा करने के कारण इसका नाम यन्त्र पड़ा।** काम, क्रोध आदि दोषों से उद्भूत दुःखों का यह प्रतिरोध करता है, अत एव इसे यन्त्र कहा गया है। इस पर पूजा करने से देवता प्रसन्न होते हैं-

यमभूतादिसर्वेभ्यो भयेभ्योऽपि कुलेश्वरि।
त्रायते सततं चैव तस्माद् यन्त्रमितीरितम्।।

१. मत्स्यसूक्त वचन, भारतीय शक्तिसाधना के पृ. ८८७ में उद्धृत।
२. शक्तिसंगमतन्त्र, ताराखण्ड।

चर्चा की गयी है और उनको मोहनशास्त्र माना है। धर्मशास्त्र के निबन्ध-ग्रन्थों में इन वचनों को लेकर शैव और वैष्णव आचार्यों ने पर्याप्त विचार किया है। प्रस्तुत प्रसंग में कूर्मपुराण में कापाल, पांचरात्र, यामल, वाम और आर्हत मत को कुशास्त्र, व्यामोहक और वेदबाह्य माना है। आगे (१।१५।१११-११३) पुनः कापाल, नाकुल, वाम, भैरव, पूर्व, पश्चिम, पांचरात्र, पाशुपत और इसी तरह के अन्य शास्त्रों की मोहनशास्त्र में गणना की गई है और वेदबाह्य आचार वाले व्यक्तियों के लिये इनकी उपयोगिता बताई गई है। यहाँ (१।२३।३२-३३) सात्वत महाशास्त्र का उल्लेख कर कहा गया है कि कुण्ड-गोल आदि संकर वर्ण के लोगों के लिये इसका उपदेश किया गया है। आगे (१।२८।१६) काषायवस्त्रधारी, निर्ग्रन्थ और कापालिकों की एवं (१।२८।२५) वामाचारी, पाशुपत और पांचरात्रिकों की पुनः चर्चा की गई है। ऐसे यतियों की भी यहाँ चर्चा की गई है, जो लौकिक भाषा के गीतों से देवताओं की स्तुति करते हैं (१।१५।१०५ तथा १।२८।२३-२४)। इसी तरह से २।१६।१५ पर पाषण्डी, वामाचारी, पांचरात्रों और पाशुपतों का, २।२१।३४ में वृद्धश्रावक, निर्ग्रन्थ, पंचरात्रविद्, कापालिक, पाशुपत, सोम, लाकुल एवं भैरव मतों का उल्लेख है।

देवीभागवत में भी इन शास्त्रों को वेदमार्ग-बहिष्कृत (११।१।३१) वेदश्रद्धाविवर्जित (११।८।३) और श्रुति-स्मृति विरुद्ध (७।३६।२८) कहा गया है। इन स्थलों पर और अन्यत्र (११।६।७१) भी तप्तमुद्रांकितों के साथ वैखानसों का भी उल्लेख है। इनके साथ कौलिकों, बौद्धों और जैनों का भी यहाँ (११।६।६५-६६) उल्लेख है। लिंगधारियों तथा गाणपत्यों का भी यहाँ (११।१।३०) इन्हीं में समावेश है। चार्वाकों के साथ वैष्णवों और दिगम्बरों को भी यहाँ (११।८।२-३) वेदश्रद्धाविवर्जित कहा गया है।

उक्त सभी स्थलों पर प्रायः पांचरात्रों और पाशुपतों की चर्चा आई है। यह आश्चर्य की ही बात है कि इन्हीं पांचरात्रों और पाशुपतों के झगड़े में डॉ. हाजरा कूर्मपुराण को डालना चाहते हैं। कूर्मपुराण का समय निर्धारित करने के लिये वे कहते हैं कि यहाँ शाक्त वाम शाखा का तो उल्लेख है, किन्तु दक्षिण शाखा का उल्लेख नहीं है। उनके मत से दक्षिण शाखा का विकास ११वीं शताब्दी में हुआ (पुराणिक., पृ. ६६-७०)। उनका यह कथन उचित नहीं है। शैवागमों के अनुसार शिव के पांच मुखों से पांच शास्त्रों का आविर्भाव हुआ था। इन पांच शास्त्रों में से चार शास्त्रों का उल्लेख कूर्मपुराण के उक्त वचनों में वाम, भैरव, पूर्व और पश्चिम के रूप में एक साथ मिलता है। शिव के दक्षिण मुख से भैरवागमों का प्रादुर्भाव हुआ, अतः भैरवागम ही दक्ष या दक्षिण के नाम से प्रसिद्ध है। चौसठ भैरवागमों का उल्लेख देवीभागवत (१२।११।६२) में हुआ भी है। वामाचार के विपरीत दक्षिणाचार के लिये इस शब्द का प्रयोग मानकर इसी अर्थ में दक्षिण आगमों की चर्चा करना और उनका आविर्भाव ११वीं शताब्दी में मानना (पुराणिक., पृ. ६६-७०) भी ठीक नहीं है, क्योंकि दक्षिणाचार शब्द के द्वारा सिद्धान्त शैवों की पूजाविधि सरीखी पूजापद्धति का आजकल ग्रहण किया जाता है। आगम की इस शाखा का भी आविर्भाव उक्त चार शाखाओं के साथ

ही हो चुका था और यह शिव के ऊर्ध्व[1] मुख से प्रकट हुई मानी जाती है। शिव के वाम मुख से वाम तन्त्र, दक्षिण मुख से भैरव तन्त्र, पूर्व मुख से गारुड़ तन्त्र और पश्चिम मुख से भूत तन्त्रों का आविर्भाव हुआ है। ऊर्ध्व मुख से आविर्भूत तन्त्र की शाखा आजकल सिद्धान्त शैव के नाम से प्रसिद्ध है।

इस मत को कूर्मपुराण में वेद-बाह्य नहीं माना गया, प्रत्युत अभिनव-गुप्त के शिष्य क्षेमराज[2] का तो कहना है कि सामान्य जन सिद्धान्त-शास्त्र की तरफ अधिक आकृष्ट होते हैं। यह माना जा सकता है कि वैदिक और तान्त्रिक धर्म को मिलाकर स्मार्त धर्म की प्रतिष्ठा में और पुराणों को असाम्प्रदायिक रूप देने में सिद्धान्त शैवों का बहुत बड़ा हाथ है। वैरोचन शिवाचार्य के अतिरिक्त तन्त्रालोक के टीकाकार जयरथ (१।८) ने भी शिव के ऊर्ध्व मुख से निकले १० शिवागमों और १८ रुद्रागमों का विवरण दिया है। अघोरशिवाचार्य का कहना है कि[3] सिद्धान्त शब्द इन २८ शिवागमों के लिये रूढ हो गया है। अतः कूर्मपुराण के समय में शैव और दक्षिण शब्द प्रयोग में नहीं आये थे (पुराणिक., पृ. ६८), डॉ. हाजरा का कथन सही नहीं माना जा सकता। यह भी स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिये कि वाम मत की प्राचीन आगमों में शैव तन्त्रों के अन्तर्गत ही गणना की जाती है, शाक्त तन्त्रों के अन्तर्गत नहीं।

आगम और तन्त्रशास्त्र की पांचरात्र, पाशुपत, वाम, भैरव, पूर्व और पश्चिम शाखाओं के अतिरिक्त कूर्मपुराण के साथ देवीभावगत में उक्त स्थलों पर कापाल, यामल, आर्हत, नाकुल, सात्वत, वृद्धश्रावक, निर्ग्रन्थ, कापालिक, सोम और लाकुल मतों का भी उल्लेख है। पांचरात्र एक प्राचीन वैष्णव मत है। रामानुज, माध्व आदि मतों का आधारभूत शास्त्र यही है। अभिगमन, उपादान, इज्या, स्वाध्याय और योग नामक पांच विषयों का निरूपण करने से इस मत का नाम पांचरात्र पड़ा है। यहाँ भगवान् के पर, व्यूह, विभव, अन्तर्यामी और अर्चावतार नामक पांच स्वरूपों का भी वर्णन किया गया है। पाशुपत मत सभी शैव सम्प्रदायों का जनक है। पंचमन्त्रमूर्ति शिव पशुपति हैं। अविद्या आदि पाशों से ग्रस्त जीव पशु है। इस प्रकार पाशुपत दर्शन में पति, पशु, पाश नामक तीन तत्त्वों का विवेचन किया जाता है।

कापालिकों का उल्लेख दूसरी शताब्दी के राजा सातवाहन की गाथासप्तशती (गा. ४०८) में मिलता है। कापालिकों को महाव्रती भी कहा जाता है। वामनपुराण (६।९१) ने धनद (कुबेर) के लिये महाव्रती विशेषण दिया है। वहाँ उनको कापालिक मत का प्रथम प्रवर्तक माना गया है। यह तो स्पष्ट ही है कि कुबेर यक्षों और गन्धर्वों के देवता माने जाते हैं। डॉ. डी.एन. लोरेंजन[4] ने कापालिक सम्प्रदाय का विस्तार से वर्णन किया है। सोम

---

१. द्रष्टव्य—वैरोचन शिवाचार्यकृत प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय (२।१०८-१३२), काठमाण्डू, नेपाल।

२. "प्रायश्च सिद्धान्तप्रियो लोकः सिद्धान्तक्रममाश्रितः" (२।२५) स्वच्छन्दोद्योत देखिये।

३. "सिद्धान्तशब्दश्च पङ्कजादिपदवद् योगरूढ्या शिवप्रणीतेषु कामिकादिषु दशाष्टादशसु तन्त्रेषु प्रसिद्धः" (रत्नत्रयोल्लेखिनी, श्लो. १०)।

४. "कापालिक्स एण्ड कालामुख्स" (पृ. १-१२) देखिये।

सम्प्रदाय के लिये भी कूर्मपुराण में कहा गया है कि यह शैव मत की ही एक शाखा है। भगवान् सोम की चर्चा कूर्मपुराण (२।३७।१५०) में मिलती है, किन्तु इस वचन से यह स्पष्ट नहीं होता कि शैवागम की किस शाखा में इसका समावेश होगा। वहाँ (१।२१।४२) सोम को गन्धर्वों और यक्षों का देवता माना गया है। ये मदिराप्रिय देव हैं। अतः हम कह सकते हैं कि सोम सम्प्रदाय का सम्बन्ध शैव-शाक्त सम्प्रदाय की वाम अथवा कौल शाखा से हो, अथवा कापालिक सम्प्रदाय का ही यह दूसरा नाम हो। कौल शाखा का उल्लेख देवीभागवत (७।३९।२७-२८) में वाम, कापाल और भैरवागमों के साथ तथा अन्यत्र (१२।९।९६) वाम, कापालिक, बौद्ध और जैन मतों के साथ स्पष्ट रूप से हुआ है।

कूर्मपुराण के श्राद्ध प्रकरण (२।२२।३५) में नील एवं काषाय रंग का वस्त्र पहनने वालों और पाषण्डियों को निमन्त्रण के अयोग्य बताया है। साथ ही कूर्मपुराण (२।३३।९०) में यह भी कहा गया है कि ब्राह्मण नीला और लाल रंग का वस्त्र पहन लेने पर पंचगव्य के प्राशन के बाद ही शुद्ध होता है। महापंडित [1]राहुल सांकृत्यायन ने वज्रयान की उत्पत्ति के प्रसंग में नीलपट-दर्शन की चर्चा की है। [2]सोमदेव नीलपट के एक श्लोक को उद्धृत करते हैं। [3]डॉ. कृष्णकान्त हांडीकी सदुक्तिकर्णामृत में संगृहीत नीलपट के दूसरे श्लोक का उदाहरण देते हैं। वहीं वे भर्तृहरि के एक श्लोक को भी उद्धृत करते हैं। इन सबका अभिप्राय एक सरीखा है। महापंडित राहुल सांकृत्यायन ने नीलपट-दर्शन विषयक जिस घटना की चर्चा की है, उसका काल ५१५-५२४ ई. बताया गया है। स्पष्ट है कि वाम, कौल और कापालिक सरीखे मतों का प्रचलन बहुत पहले हो चुका था।

नाकुल और लाकुल भी भिन्न मत नहीं है। ये योगाचार्य लकुलीश द्वारा प्रवर्तित पाशुपत मत के बोधक शब्द हैं। रुद्रयामल आदि आठ प्रसिद्ध यामल शास्त्रों का उल्लेख नित्याषोडशिकार्णव आदि प्राचीन ग्रन्थों में मिलता है। अब तक सत्तर यामलों[4] की सूची प्रस्तुत की जा चुकी है। सात्वत मत का समावेश पांचरात्र मत में ही किया जाता है। बड़ौदा से प्रकाशित जयाख्यसंहिता की अंग्रेजी और संस्कृत प्रस्तावना में इस विषय पर सप्रमाण विचार किया गया है (पृ. ६-८, ४६-४७)। आर्हत और निर्ग्रन्थ शब्द जैन मत के और वृद्धश्रावक शब्द बौद्ध मत का द्योतक है। ये सब मत अवैदिक हैं, इसमें तो कोई सन्देह नहीं, किन्तु पांचरात्र और पाशुपत मत को वैदिक सिद्ध करने का यामुनाचार्य और श्रीकण्ठ जैसे वैष्णव और शैव आचार्यों ने भगीरथ प्रयत्न किया है। धर्मशास्त्र के अनेक निबन्धकारों ने और आचार्य [5]शंकर ने भी इनके आंशिक प्रामाण्य को स्वीकार किया है।

---

१. "वज्रयान और चौरासी सिद्ध" पुरातन निबन्धावली, पृ. १०९-१३० द्रष्टव्य।
२. यशस्तिलकचम्पू, सोमदेवकृत, भा. २, पृ. २५, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई।
३. यशस्तिलक एण्ड इण्डियन कल्चर, पृ. ४४१ देखिये।
४. द्रष्टव्य—कृष्णयामलतन्त्र का उपोद्घात, पृ. ७-१९, प्राच्य प्रकाशन, वाराणसी, १९९२.
५. द्रष्टव्य—ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य (२।२।४२)

मनुस्मृति के टीकाकार कुल्लूक भट्ट का इस विषय में महत्त्वपूर्ण योगदान है। उनका कहना है कि श्रुति दो प्रकार की है— एक वैदिकी और दूसरी तान्त्रिकी[1]। उनके इस कथन को भागवत (११।२७।७), अग्निपुराण (३७२।३४), देवीभागवत (७।३६।३-५) का भी समर्थन मिलता है। यहाँ भाग० और अग्नि० में वैदिक, तान्त्रिक और मिश्र पूजाविधि का उल्लेख है। पौराणिक धर्म को हम मिश्र विभाग के अन्तर्गत रख सकते हैं, क्योंकि इसमें वैदिक और तान्त्रिक विधियों का यथोचित समावेश किया गया है। वैदिक और तान्त्रिक विधियों को मिश्रित करने का महनीय प्रयास प्रपंचसार में हमें सबसे पहले दिखाई पड़ता है। इस ग्रन्थ के प्रणेता आद्य शंकराचार्य माने जाते हैं। इस ग्रन्थ के द्वारा उन्होंने पांच देवों की पंचायतन पूजाविधि का निरूपण किया है। शांकर भाष्य (१।३।३०) में कूर्मपुराण स्मृति के नाम से स्मृत है। सिद्धान्त शैव मत के शैवाचार्य इसी दृष्टि का समर्थन करते हैं।

भोजदेव ने तत्त्वप्रकाश नामक शैव सिद्धान्त के ग्रन्थ की रचना की है। लाट (गुजरात) देश के आचार्य उत्तुंगशिव के कनिष्ठ भ्राता इनके विद्यागुरु थे। [2]सातवीं शताब्दी पूर्वार्ध के शिवगुप्त बालार्जुन के सेनकपाट शिलालेख में आमर्दक तपोवन से विनिर्गत आचार्य सदाशिव का उल्लेख है। लाट देश के राजा ने इनको अपने यहाँ बुलाया था। आचार्य [3]अभिनवगुप्त के अनुसार द्वैतवादी आगमाचार्यों का मुख्य मठ आमर्दक था। म.म.वी.वी. मिराशी[4] आमर्दक को उज्जयिनी का ही दूसरा नाम बताते हैं, जबकि म.म. [5]हरप्रसाद शास्त्री ग्वालियर के आसपास इसकी स्थिति मानते हैं और कहते हैं कि रुद्रमहालय के प्रतिष्ठापक गुजरात के राजा मूलराज के गुरु कुमारदेव आमर्दक तपोवन के ही आचार्य थे। ईशानशिव ने लाट देश के आचार्यों को उत्तम कोटि के गुरुओं की श्रेणी में गिना है। आमर्दक तपोवन से ही कश्मीर और कर्णाटक तक शैव धर्म का विस्तार हुआ और इन्हीं आचार्यों ने पंचायतन पूजा के माध्यम से स्मार्त धर्म की प्रतिष्ठा की। जैसा कि हमने अभी कहा, प्रपंचसार इसी परम्परा का उत्कृष्ट अवदान है। ईशानशिवगुरुदेवपद्धति को भी हम इसी कोटि में रखेंगे।

भृगुकच्छ लाट देश का ही एक भाग है। यह अनेक योगाचार्यों की जन्मभूमि है। कायावरोहण में लकुलीश का जन्म हुआ और [6]क्षेमराज का कहना है कि मौसुलेन्द्र की जन्मभूमि भी कायावरोहण ही है। हम जानते हैं कि यह कायावरोहण महातीर्थ बड़ौदा के पास ही हैं। कूर्मपुराण में नर्मदा माहात्म्य के प्रसंग में आये कार्णाटिकेश्वर, भृगुतीर्थ, गौतमेश्वर, भारभूति आदि नाम लकुलीश की इस परम्परा से ही संबद्ध हैं। श्वेताश्वतर

---

१. मनुस्मृति २।१६
२. आगममीमांसा, पृ. ३६, मूल एवं टिप्पणी द्रष्टव्य।
३. द्रष्टव्य—तन्त्रालोक (३६।११-१२)।
४. प्राच्यविद्या निबन्धावली, चतुर्थ भाग, पृ. १७५ द्रष्टव्य।
५. ईशानशिवगुरुदेवपद्धति, भाग-२, प्रस्तावना देखिये।
६. "श्रीलकुलेशशिष्येण मुसुलेन्द्रेण कारोहणस्थानावतीर्णेन" (११.७१)

और अथर्वशिरस् उपनिषद् तथा यजुर्वेद के रुद्राध्याय अथवा शतरुद्रियाध्याय का कूर्मपुराण में बार-बार उल्लेख मिलता है। कूर्मपुराण में वेदाध्यायी पाशुपतों का भी उल्लेख है (१।१३।४८, १।३२।७)। शिवपुराण (७।१।३२।११) में शैवागम के श्रौत और स्वतन्त्र नामक दो भेद बताये गये हैं। इनमें २८ भेद वाला शिवागम स्वतन्त्र और पाशुपत व्रत एवं ज्ञान का प्रतिपादक शास्त्र श्रौत माना गया है। इनमें पहला सिद्धान्त शैवागम और दूसरा पाशुपतागम के नाम से प्रसिद्ध है। ६४ भैरवागमों का उल्लेख देवीभागवत (१२।११।६२) में हुआ है।

शिवपुराण के इस विभाजन को मान्यता नहीं मिली। कामिक आदि के भेद से विभक्त २८ द्वैतवादी शिवागमों को ही अन्यत्र प्राथमिकता प्राप्त हुई है और यहाँ श्रौत नाम से अभिहित पाशुपतागम को दूसरा स्थान मिला। वामनपुराण (६।८६-९१) में चार वर्णों के भेद से शिवपूजकों के चार भेद बताये गये हैं। इनके नाम हैं— १. शैव (सिद्धान्त), २. पाशुपत, ३. कालवदन और ४. कापालिक। यहाँ ब्राह्मण के लिये शैव, क्षत्रिय के लिये पाशुपत, वैश्य के लिये कालामुख और शूद्र के लिये कापालिक पद्धति से शिवपूजा का विधान है। यहाँ प्रत्येक सम्प्रदाय के दो-दो आचार्यों के नाम भी दिये गये हैं। ऊपर के विवरण से स्पष्ट है कि पुराणों में कूर्मपुराण, देवीभागवत आदि में वर्णित वेदबाह्य शास्त्रों में से कुछ को मान्यता मिल गयी थी।

शास्त्र-प्रामाण्य के प्रसंग में विष्णुपुराण (१।२२।८५) का दृष्टिकोण बहुत उदार है। तदनुसार चारों वेद, इतिहास, उपवेद, वेदान्त, समस्त वेदांग, मन्वादि प्रोक्त शास्त्र, समस्त आख्यान, सारी काव्यचर्चा और नाना प्रकार की राग-रागिनियों में रचित गीत— ये सब शब्दमूर्तिधर (शब्दब्रह्मस्वरूप) भगवान् विष्णु के ही अंश हैं, अवयव हैं।

## कृतान्तपंचक का प्रामाण्य

शास्त्र-प्रामाण्य के सन्दर्भ में पिछले पृष्ठों में हमने देखा है कि कूर्मपुराण और देवीभागवत वेद और तदनुवर्ती शास्त्रों को प्रमाणभूत मानते हैं और जो वेद से बाह्य, वेदविरोधी शास्त्र, मत या सम्प्रदाय हैं, उनको प्रमाणभूत नहीं मानते। पूर्व प्रकरण का उपसंहार करते हुए हमने बताया है कि कूर्मपुराण में वर्णित वेद-बाह्य शास्त्रों में से कुछ को मान्यता मिल गई थी। कृतान्तपंचक को यह मान्यता मिली, ऐसा हम कह सकते हैं।

संस्कृत शब्दकोश के अनुसार 'कृतान्त' शब्द अनेक अर्थों का बोधक है। यथा— मृत्यु, यम, भाग्य (प्रारब्ध), सिद्धान्त आदि। यहाँ 'कृतान्त' शब्द से 'सिद्धान्त' अर्थ विवक्षित है। कृतान्तपंचक शब्द से १. वेद, २. सांख्य, ३. योग, ४. पांचरात्र और ५. पाशुपत नामक पांच सिद्धान्तों का बोध होता है। ब्रह्मसूत्र (तर्कपाद) और महाभारत दोनों में इनका उल्लेख मिलता है। अग्निपुराण (२१६।६१) में भी इनका उल्लेख है। ब्रह्मसूत्र में वेद के अतिरिक्त बाकी चारों सिद्धान्तों को वेद-बाह्य माना गया है, जबकि महाभारत शान्तिपर्व

(३४६।६४-६८) के नारायणीयोपाख्यान में इनके प्रवर्तक आचार्यों के साथ इन सबको धर्म के निर्णय में प्रमाण माना गया है। पुष्पदन्त के महिम्नस्तव के— "त्रयी सांख्यं योगः पशुपतिमतं वैष्णवमिति" इस वाक्य में कृतान्तपंचक का ही उल्लेख है। अनेक धर्मशास्त्रीय निबन्ध-ग्रन्थों में भी धर्म के प्रति प्रमाण के प्रसंग में इनका उल्लेख हुआ है। वहाँ शांकर-भाष्य की पद्धति से इनका आंशिक प्रामाण्य अंगीकृत है। देवीभागवत (७।३६।३०-३१, ११।१।२४-२५) का भी यही मत है कि तन्त्रशास्त्र में वर्णित उस अंश को वैदिक ग्रहण कर सकते हैं, जो कि वेदविरुद्ध नहीं है।

कूर्मपुराण में वेद के अतिरिक्त सांख्य और योग को प्रमाणभूत माना गया है, इसमें कोई संदेह नहीं है। वेद-बाह्य शास्त्रों की प्रवृत्ति के प्रयोजन को बताते हुए कूर्मपुराण में दधीचि शाप (१।१४।२८-३२), गौतम शाप (१।१५।६१-१०४) और एक साथ दोनों के शापों का (१।२८।२७-२६) का उल्लेख मिलता है। यहाँ कहा गया है कि दक्ष के यज्ञ में शिव के निन्दक ब्राह्मणों को ऋषि दधीचि ने त्रयीबाह्य कुशास्त्रों में रुचि रखने का शाप दे दिया था। इसी तरह से गौतम ऋषि के साथ कपट व्यवहार करने वाले ब्राह्मणों को भी गौतम ने त्रयीबाह्य महापातकी बन जाने का शाप दिया। इन वेदबाह्य पतित लोगों के कल्याण के लिये ही भगवान् रुद्र और माधव ने पाशुपत (शैव) और पांचरात्र (वैष्णव) जैसे शास्त्रों की रचना की। ये कथाएँ तथा इस तरह के वचन अन्य पुराणों में भी मिलते हैं। इससे हम यह मान सकते हैं कि मुक्ति का द्वार वेदबाह्य लोगों के लिये भी खोलने के प्रयोजन से इन शास्त्रों का आविर्भाव हुआ और धीरे-धीरे इनमें से कुछ शास्त्रों को सामाजिक मान्यता मिल गई। इनमें पांचरात्र और पाशुपत शास्त्र का हम विशेष रूप से उल्लेख कर सकते हैं, जिनका कि कृतान्तपंचक में अन्तर्भाव किया गया है।

पांचरात्र और पाशुपत मत का तथा शिव के पांच मुखों से विनिःसृत पंचविध शास्त्रों का आगम और तन्त्रशास्त्र में अन्तर्भाव किया जाता है। हमने बताया है कि इनको तान्त्रिक श्रुति के रूप में मान्यता मिली है। वायुपुराण के प्रारम्भ और अन्त (१।११, १०४।८६) में आगम, तन्त्र और संहिताओं का उल्लेख मिलता है। नारदीय पुराण के पूर्व भाग के तृतीय पाद (६३-६१ अध्याय) में विस्तार से तन्त्रशास्त्र का विषय वर्णित है। यहाँ के ६३वें अध्याय में सिद्धान्त शैवों की पद्धति से पति, पशु और पाश नामक तीन तत्त्वों का निरूपण किया गया है। ईश्वरगीता में भी इन तत्त्वों का विवेचन मिलता है। अग्निपुराण के ३६-७० अध्यायों में हयशीर्ष पांचरात्र के तथा ७१-१०६ अध्यायों में लीलावती नामक शिवागम के विषय वर्णित हैं। यहाँ कुब्जिका, त्वरिता आदि का तथा अष्टाष्टक देवियों (योगिनियों) का पूजाविधान भी वर्णित है। इससे किसी का यह कहना गलत सिद्ध हो जाता है कि अग्निपुराण में केवल वैष्णव मत का वर्णन है।

श्रीकण्ठ प्रवर्तित पाशुपत मत श्रौत था, इसके लिये अनेक प्रमाण प्रस्तुत किये जा सकते हैं। कूर्मपुराण में पाशुपतों को वेदाध्यायी बताया गया है। कृष्ण और शुक्ल यजुर्वेद

का रुद्राध्याय, श्वेताश्वतर और अथर्वशिरस् उपनिषद् इनके प्रमुख ग्रन्थ माने जाते हैं और हम बता चुके हैं कि इनका कूर्मपुराण में पाशुपतों के प्रसंग में बार-बार उल्लेख हुआ है। ऐसी स्थिति में पाशुपतों को वेद-बाह्य क्यों कहा गया? इस प्रश्न पर विचार करना होगा।

हम समझते हैं कि श्रीकण्ठ के श्रौत पाशुपत मत की परम्परा में ही परवर्ती काल में लाकुल, मौसुल आदि सम्प्रदायों का विकास हुआ। इन मतों का अतिमार्गी शास्त्र के रूप में तन्त्र-ग्रन्थों में उल्लेख मिलता है। हो सकता है कि इन सम्प्रदायों में कालामुख, कापालिक, कौल आदि सम्प्रदायों के बीज निहित हों और नीलपट, सोम-सम्प्रदाय जैसी दृष्टियों के प्रवेश के कारण ये समाज में हीन दृष्टि से देखे जाने लगे हों। अभी इस तरह के प्रश्नों पर पर्याप्त विचार अपेक्षित है। हमने यह बताया है कि कूर्मपुराण की ईश्वरगीता पाशुपत सिद्धान्तों से इसी प्रकार अनुप्राणित है, जिस तरह भगवद्गीता पांचरात्र सिद्धान्तों से। महाभारत सहित सभी पुराण वेद, सांख्य और योग के समान पांचरात्र और पाशुपत मत को भी प्रमाण मानते हैं। फलतः पुराणों की दृष्टि में कृतान्तपंचक का प्रामाण्य निर्विवाद है। कू. पु. और देवीभागवत के विरोधी वचनों की संगति शांकर-भाष्य के अनुसार बैठानी होगी कि इनके वेदविरोधी सिद्धान्त मान्य नहीं हो सकते।

भगवद्गीता के एक वचन से ऐसा लगता है कि सांख्य और योग भिन्न न होकर एक ही शास्त्र हैं, किन्तु कृतान्तपंचक में इनकी सत्ता अलग-अलग मानी गयी है। वेद के साथ ही सांख्य और योग का प्रामाण्य पुराणों को निर्विवाद रूप से मान्य है। पांचरात्र और पाशुपत मत के विषय में विवाद रह जाता है। इनका अन्तर्भाव आगम शास्त्र में किया जाता है। वेदबाह्य अन्य अनेक मतों की भी ऊपर चर्चा आई है। इनमें से अनेक मतों का तन्त्रशास्त्र में अन्तर्भाव माना जाता है। आगम और तन्त्रशास्त्र का स्वरूप क्या है? इनका पुराणों पर कितना प्रभाव पड़ा? और इनके प्रामाण्य के विषय में सामान्य रूप से क्या दृष्टिकोण अपनाया गया ? इन विषयों पर विचार कर लेना उचित प्रतीत होता है।

## आगम और तन्त्रशास्त्र का स्वरूप

'तनु विस्तारे' (१४६४ तना.) धातु से औणादिक 'ष्ट्रन्' प्रत्यय के योग से निष्पन्न तन्त्र शब्द शास्त्र, सिद्धान्त, विज्ञान तथा विज्ञानविषयक ग्रन्थों का बोधक है। शंकराचार्य ने सांख्य दर्शन को भी तन्त्र नाम से अभिहित किया है। महाभारत में न्याय, धर्मशास्त्र, योगशास्त्र आदि के लिये तन्त्र शब्द का प्रयोग उपलब्ध है। डॉ. हाजरा, पं. बलदेव उपाध्याय आदि विद्वानों के मत के अनुसार आजकल यह शब्द तन्त्रशास्त्र के लिये रूढ़ हो गया है। वाराही तन्त्र के अनुसार सृष्टि, प्रलय, देवार्चन, मन्त्रसाधन, पुरश्चरण, षट्कर्मसाधन तथा ध्यान योग—इन सात लक्षणों से युक्त ग्रन्थ को आगम या तन्त्र कहते हैं। अभिनव गुप्त ने समस्त पुरातन व्यवहार और प्रसिद्धि को ही आगम माना है।

हम यह जानते हैं कि भारतीय संस्कृति निगमागममूलक है। जिस प्रकार भारतीय धर्म और संस्कृति निगम (वेद) पर आश्रित है, उसी प्रकार यह आगम और तन्त्र से भी अनुप्राणित है। आगम और तन्त्र शब्द की व्याख्या के विषय में बहुत मतभेद है। पुराणों पर उनके प्रभाव का मूल्यांकन करने के लिये इनकी स्पष्ट परिभाषा जान लेना आवश्यक है।

[1]प्रो. विण्टरनित्ज के अनुसार संहिताएं वैष्णवों के, आगम शैवों के तथा तन्त्र शाक्तों के पवित्र ग्रन्थ हैं। वे कहते हैं— इन शब्दों में स्पष्ट भेद करने वाली कोई रेखा नहीं है और तन्त्र शब्द का प्रयोग बहुधा इस प्रकार के सम्पूर्ण ग्रन्थों के लिये हुआ है। इस प्रकार आगम अथवा तन्त्र शब्द से समान प्रकृति और विशेषताओं वाले एक विशाल भारतीय वाङ्मय का बोध होता है। प्रो. ईलियट का कहना है कि सब मत तान्त्रिक हैं, इसका मतलब यह नहीं है कि वे सब शाक्त हैं, किन्तु शाक्त मत मूलतः आनुपूर्वी से सिद्धान्त और व्यवहार में विशुद्ध तान्त्रिक है। डॉ. पी.वी. काणे लिखते हैं कि लोग तन्त्रों से तात्पर्य लगाते हैं— शक्ति (काली देवी) की पूजा, मुद्राएं, मन्त्र, मण्डल, पंचमकार, दक्षिण मार्ग, वाम मार्ग एवं ऐन्द्रजालिक क्रियाएं, जिनके द्वारा अलौकिक शक्तियां प्राप्त की जाती हैं। शक्तिवाद और तन्त्रों के उद्भव के विषय में जानकारी देते हुए वे जब कहते हैं कि उन्होंने पुराणों पर कुछ प्रभाव डाला और प्रत्यक्ष रूप से तथा पुराणों के द्वारा मध्यकाल के भारतीय रीतियों एवं व्यवहारों को प्रभावित किया, तब वे तन्त्र शब्द का प्रयोग संकुचित अर्थ में ही करते हैं। इस विषय का अध्ययन अब तक इसी दृष्टिकोण के आधार पर हुआ है।

वस्तुस्थिति यह है कि भागवतों और पाशुपतों (शैवों) ने एक ऐसी पूजा-विधि का आविर्भाव किया था, जिसमें आराधक आराध्य के साथ आन्तर और बाह्य वरिवस्या (पूजा) के द्वारा तादात्म्य स्थापित करने के उद्देश्य से भूतशुद्धि, प्राणप्रतिष्ठा, न्यास और मुद्रा की सहायता से स्वयं देवस्वरूप हो जाता है। "देवो भूत्वा देवं यजेत्" यह उसका सिद्धान्त वाक्य है। स्वयं देवस्वरूप होकर वह अपने आराध्य को भी इसी विधि से मूर्ति, पट, मन्त्र, मण्डल आदि में प्रतिष्ठित करता है और इस प्रकार अपने इष्टदेव की बाह्य वरिवस्या (पूजा) संपन्न करता है। बाह्य वरिवस्या की पूर्णता के लिये यहाँ व्रत, उपवास, उत्सव, पर्व आदि का विधान है और आन्तर वरिवस्या के लिये वह कुण्डलिनी योग का सहारा लेता है। वैदिक कर्मकाण्ड से विलक्षण इस कर्मकाण्ड की निष्पत्ति के लिये जिस शास्त्र का आविर्भाव हुआ, वही आज आगम व तन्त्रशास्त्र के नाम से अभिहित है।

अपने आराध्य की आन्तर वरिवस्या के लिये इसका अपना दर्शन और यौगिक पद्धति है और बाह्य वरिवस्या के लिये मन्दिरों और मूर्तियों का निर्माण तथा उनकी आराधना की विशिष्ट विधियाँ इनमें वर्णित हैं। शिव और विष्णु के अतिरिक्त शक्ति, सूर्य, गणेश आदि देवताओं की आराधना इसी विधि से होने लगी थी।

---

१. आगम और तन्त्रशास्त्र, पृ. १-५ देखिये

## पुराणों पर इनका प्रभाव

वैदिक यज्ञों को न केवल उपनिषदों ने कमजोर नाव बताया, किन्तु उसी समय सांख्य, योग, पांचरात्र और पाशुपत जैसे धार्मिक एवं दार्शनिक सम्प्रदायों का भी उदय हुआ। इनकी प्राचीनता के विषय में विद्वानों ने पर्याप्त विचार किया है। भगवान् बुद्ध और महावीर ने जब वैदिक यज्ञीय धर्म पर प्रबल आक्रमण किया, तब भारतीय प्रबुद्ध चिन्तकों ने एक नवीन दृष्टिकोण की उद्भावना की, जिसका पूर्ण प्रतिबिम्ब हमें महाभारत एवं पुराणों में मिलता है। इनमें उक्त मतों का ही नहीं, भगवान् बुद्ध और महावीर के उपदेशों का सार भी मिलता है और वैदिक यज्ञीय कर्मकाण्ड से विलक्षण भक्तिप्रधान पौराणिक धर्म के दर्शन होते हैं, जिसमें स्त्री एवं शूद्र को भी समान अधिकार प्राप्त है। इस प्रकार नवीन पौराणिक धर्म की ही नहीं, अपितु भक्तिप्रधान बौद्ध महायान धर्म की भी उत्पत्ति हुई। पौराणिक धर्म को हम बौद्ध महायान धर्म का सहोदर मान सकते हैं, जनक नहीं। फलतः कहा जा सकता है कि न केवल तन्त्रशास्त्र ने, अपितु इससे पहले आगमशास्त्र ने पुराणों पर गहरा प्रभाव डाला और प्रत्यक्ष रूप से तथा पुराणों के द्वारा न केवल मध्यकालीन, परन्तु बुद्धोत्तरकालीन भारतीय धार्मिक रीतियों तथा व्यवहारों को भी प्रभावित किया।

## पुराणों में इनका प्रामाण्य

[1]प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय (२।१५६) का कहना है कि वेद में मूर्तियों और मन्दिरों तथा द्वार-मण्डप आदि के निर्माण की विधियां नहीं बताई गई हैं। ये सब विषय आगमशास्त्र में ही वर्णित हैं। इस सिद्धान्त की पुष्टि में नारदीय (२।२४।१६-२१) का कहना है कि वेद में ज्योतिष सम्बन्धी ग्रहसंचार तथा अन्य व्यावहारिक बातों का सर्वथा अभाव है। कौन तिथि कब होती है? दो एकादशी होने पर कौन ग्राह्य होगी? इत्यादि तिथि-निर्णय तथा काल-शुद्धि का विषय पुराणों में ही विवेचित है। वेदों में जो वस्तु प्रतिपादित नहीं है, उसका स्मृतियों में और जो वस्तु स्मृतियों में प्रतिपादित नहीं है, उसका पुराणों में वर्णन मिलता है। इसलिये पुराण की महिमा वेद और स्मृति से कहीं अधिक है। देवीभागवत (११।१।२१) में भी यह विषय इस तरह से प्रतिपादित है कि श्रुति और स्मृति नेत्र हैं, परन्तु पुराण तो धर्मपुरुष का हृदय है। साथ ही देवीभागवत (११।१।२२-२३) में श्रुति और स्मृति के विरोध में श्रुति की प्रबलता और स्मृति एवं पुराण के विरोध में स्मृति की प्रबलता भी प्रतिपादित है। देवीभागवत (११।१।२४-२५) का स्पष्ट मत है कि पुराणों में तान्त्रिक धर्म का भी प्रतिपादन मिलता है। यह तान्त्रिक धर्म यदि वेदविरोधी है, तो कभी प्रमाण नहीं हो सकता। स्मृति, पुराण, तन्त्रशास्त्र अथवा अन्य कोई शास्त्र तभी प्रामाणिक माना जा सकता है, जबकि वह वेदमूलक हो, श्रुतिवचन से वह समर्थित हो। देवीभावगत (७।३६।३०-३१) का

---

१. राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू, नेपाल (प्रथम भाग, संवत् २०२३; द्वितीय भाग, संवत् २०२५) से प्रकाशित।

यह भी कथन है कि शैव, वैष्णव, सौर, शाक्त और गाणपत्य आगमों का प्रणयन भी भगवान् शंकर ने किया है। इनमें कहीं-कहीं वेदों के अविरोधी सिद्धान्तों का भी प्रतिपादन मिलता है। वैदिकों के द्वारा इस तरह के अंशों के ग्रहण में कोई दोष नहीं है।

पुराणों का यही स्वरूप निगमागममूलक माना गया है, जिसमें सभी धाराओं का समन्वयात्मक समावेश हो गया है। आज सनातन धर्म नाम से जो धारा प्रचलित है, वह व्यवहारतया पुराण-प्रधान है, इस तथ्य को कोई नकार नहीं सकता। इसी दृष्टिकोण के आधार पर आगम और तन्त्रशास्त्र के पुराण वाङ्मय पर पड़े प्रभाव का विश्लेषण होना चाहिये। यह कार्य अभी तक हुआ नहीं है।

हमने अभी बताया है कि भारतीय संस्कृति निगमागममूलक है। वैदिक धारा का वेदभिन्न आगम धारा के साथ मिलन सहसा नहीं हुआ, परिस्थितिवश क्रमशः ही हुआ है, जिसकी ओर हम संक्षेप में ऊपर इंगित कर चुके हैं। यही कारण है कि आगम धारा और वैदिक धारा के सम्बन्ध के विषय में पुराणों में अनेक परस्पर-विरोधी मत मिलते हैं। उनमें से मुख्य ये हैं—

१. आगम धारा या तन्त्र धारा वेद धारा से प्राचीन है, ये दोनों परस्पर भिन्न हैं (बृहद्धर्म पुराण, मध्य. ५।१३८)।
२. पतित और अज्ञ वैदिकों के लिये आगमोक्त मार्ग है। भट्टोजी दीक्षित ने अपने छोटे से ग्रन्थ 'तन्त्राधिकारिनिर्णय' में इस विषय पर विचार किया है। देवीभागवत में भी इस विषय की चर्चा है।
३. कलियुग में आगम धारा ही सिद्धिकारक है। चारों युगों में क्रमशः वेद, स्मृति, पुराण और तन्त्रशास्त्र की स्थिति अधिक प्रामाणिक मानी गई है।
४. वैदिक या आगमोक्त किसी भी धारा का अवलम्बन करना चाहिये। इससे श्रेष्ठता-अश्रेष्ठता का प्रश्न नहीं है।
५. तन्त्र का जो अंश वेदविरुद्ध है, वह त्याज्य है, पर अन्य अंश ग्राह्य है।

पुराणों में तान्त्रिक विषयों के समावेश के समय के विषय में विद्वानों में मतैक्य नहीं है। डॉ. हाजरा ने इस विषय पर विचार करते हुए अपने [1]ग्रन्थ में कुछ निष्कर्ष निकाले हैं। तदनुसार—

१. अष्टम शती से प्राचीनतर पुराणों में तान्त्रिक प्रभाव का लेश भी विद्यमान नहीं है। प्रथमतः पुराणों में किसी देवविशेष के मुद्रा, न्यास आदि का ही वर्णन मिलता है। दशम तथा एकादश शती में पुराणों में तन्त्रों ने अपनी पूर्ण प्रतिष्ठा तथा प्रामाण्य प्राप्त कर लिया था। गरुड़ तथा अग्निपुराण में उपलब्ध तान्त्रिक विधान इसके प्रमाण हैं।

---

१. द्रष्टव्य—स्टडीज इन दी पुराणिक रिकार्ड्स ऑन हिन्दू राइटस् एण्ड कस्टम्स, पृ. २६०-२६४

२. अग्निपुराण का पूजाविधान पांचरात्र विधि के अनुसार है, यह अन्तरंग अनुशीलन से स्पष्ट होता है। पांचरात्रों से वर्तमान अग्निपुराण अत्यन्त प्रभावित है। इस पर शैव तथा शाक्त तन्त्र का कुछ भी प्रभाव लक्षित नहीं होता।

३. तन्त्र का सन्निवेश प्राचीन पुराणों—वायु, भागवत, विष्णु, मार्कण्डेय आदि में बिल्कुल नहीं है। भागवत में वैदिकी पूजा के साथ तान्त्रिकी तथा मिश्र पूजा का संकेत मात्र है, कहीं भी विस्तार नहीं है।

डॉ. आर.सी. हाजरा[1] ने यह भी कहा है कि मूलतः कूर्मपुराण वैष्णव था तथा विष्णुपुराण, भागवत एवं हरिवंश की ही भाँति पांचरात्र सम्प्रदाय का ग्रन्थ था, पर उन तीन पुराणों से इसमें अन्तर यह था कि इन तीन पुराणों में शाक्त तत्त्व नहीं थे, परन्तु यह पुराण वैष्णव होते हुए भी शाक्त सम्प्रदाय से प्रभावित था। वैष्णव कूर्मपुराण में बाद में शैव पाशुपतों के सिद्धान्तों का समावेश हो गया और जो कूर्मपुराण पहले पांचरात्र सिद्धान्तों से युक्त था, वह शैव पाशुपतों के सिद्धान्तों का प्रतिपादक हो गया। पाशुपतों ने बहुत से विष्णुपरक अध्यायों को बदल डाला और अपने पाशुपत विचार के समर्थक बहुत से आख्यान जोड़ दिये। जैसे—श्रीकृष्ण भगवान् महादेव को प्रसन्न करने के लिये तपस्या करने उपमन्यु के आश्रम में गये और वहाँ महर्षि उपमन्यु से उन्होंने पाशुपत व्रत की शिक्षा ली।

डॉ. हाजरा के इस मत की समीक्षा कूर्मपुराण के परिष्कृत संस्करण के सम्पादक डॉ. आनन्दस्वरूप गुप्त[2] कर चुके हैं। हम गुप्त जी के मत से पूरी तरह से सहमत हैं।

पुराण वेद के उपबृहंक हैं। वेदों को ये सर्वोपरि मानते हैं। वेदों की इस श्रेष्ठता का प्रतिपादन कूर्मपुराण, देवीभागवत आदि में भी स्थान-स्थान पर हुआ है। पांचरात्र तथा पाशुपत मत को यहाँ वेदविरोधी माना गया है। इसकी चर्चा अभी यहाँ हो चुकी है। इस स्थिति में पुराणों के प्रसंग में पांचरात्र एवं पाशुपतों की चर्चा निरर्थक है। पुराणों की रचना वस्तुतः वैदिक वर्णाश्रम धर्म के विस्तार के लिये स्मार्त दृष्टिकोण के अनुरूप की गई है। मीमांसकों[3] ने स्मृतियों एवं पुराणों को मान्यता इसलिये दी है कि ये वेद के सिद्धान्तों का ही विस्तार करते हैं। इस मान्यता में पुराणों का तृतीय स्थान इसलिये है कि ये स्त्री और शूद्र को भी धर्म और मोक्ष का अधिकारी मानते हैं। पुराणों को भारतीय धर्मों का विश्वकोष माना जाता है, क्योंकि पुराणों ने सभी भारतीय धर्मों की अच्छाइयों को ग्रहण कर अपने स्वरूप को प्रतिष्ठित किया है।

---

१. द्रष्टव्य—स्टडीज इन दी पुराणिक रिकार्ड्स आन हिन्दू राइटस एण्ड कस्टम्स, पृ. ५९-७१

२. "पुराणम्" (व, १४ अ २, सन् १९७२) में प्रकाशित "दि प्राब्लम ऑफ दि इक्सटैण्ट आफ दी कूर्मपुराण" शीर्षक निबन्ध देखिये।

३. मीमांसासूत्र के प्रथम अध्याय के तृतीय पाद के प्रारम्भ के दो अधिकरणों में श्रुति और स्मृति के प्रामाण्य की मीमांसा की गई है। भट्ट कुमरिल ने यहाँ अपने तन्त्रवार्तिक में पुराणों के प्रामाण्य पर भी विचार किया है।

डॉ. हाजरा श्रीकृष्ण के ऋषि उपमन्यु के आश्रम में जाने और वहाँ पाशुपत व्रत की दीक्षा लेने की कूर्मपुराण वर्णित कथा पर पाशुपत प्रभाव देखते हैं, किन्तु यह कथा इसी रूप में महाभारत के अनुशासन पर्व (१४-१८ अ.) में भी वर्णित है। वहाँ के और यहाँ के अनेक श्लोकों की आनुपूर्वी भी एक जैसी है। वास्तव में महाभारत और पुराणों की रचना वेद, उपनिषद्, सांख्य, योग, पांचरात्र और पाशुपत मतों के समन्वित दृष्टिकोण को सामने रखकर की गई है। अतः इस तरह की कथाओं का पुराणों में समावेश किसी साम्प्रदायिकता का द्योतक न होकर उनकी संग्राहिका वृत्ति का परिचायक है। कूर्मपुराण के उपमन्यु उपाख्यान में भी केवल शिव की ही नहीं, श्रीकृष्ण की भी जगत् के मूलकारण, महायोगी और सनातन पुरुष के रूप में स्तुति और पूजा की गई है (१।२४।१४-१८)।

वैष्णवागम, शैवागम और शाक्तागम के नाम से प्रसिद्ध त्रिविध आगमों अथवा तन्त्रों का ऊपर उल्लेख किया गया है। प्रत्येक आगम के कई अवान्तर सम्प्रदाय भी हैं, जैसे वैष्णवागम में वैखानस, पांचरात्र और भागवत सम्प्रदाय। शैवागम में सिद्धान्तशैव, पाशुपत, कालामुख, कापालिक, भैरव, वाम आदि सम्प्रदाय तथा शाक्तागम में दस महाविद्या आदि के सम्प्रदाय। इन सभी सम्प्रदायों का उल्लेख पुराणों में सामान्य-विशेष रूप से मिलता है तथा प्रत्येक मत की अंशतः स्वीकृति और अस्वीकृति (हेय और उपादेय कह कर, वैदिक और वेदबाह्य मानकर) भी पुराणों में मिलती है। वेद के विषय में (तथा श्रौत धर्म के विषय) में भी प्रत्येक सम्प्रदाय की दृष्टियाँ नाना प्रकार की हैं और उनमें स्तरभेद भी हैं। सर्वान्तिम स्तर में वैदिक और अवैदिक धाराएं एक रूप में मिल गई हैं। वैदिक-तान्त्रिक विशिष्टता का परिहार कर एक समन्वित स्वरूप की निगमागम धारा का नाम ही पुराण धारा है।

सनातन धर्म की दृष्टि में वेद और स्मृति के बाद इस पुराण धारा का प्रामाण्य माना गया है। प्रामाण्य के प्रसंग में आगम और तन्त्रशास्त्र का चतुर्थ स्थान है। अनेक स्थानों पर उद्धृत[1] एक श्लोक में बताया गया है कि सत्य युग में वेद, त्रेता में स्मृति, द्वापर में पुराण और कलियुग में तन्त्रागम संमत आचार को प्रधानता दी जाती है। यहाँ जो क्रम दिया गया है, उससे उक्त क्रम की पुष्टि होती है। साथ ही यह भी स्पष्ट होता है कि कलियुग में तन्त्रशास्त्र को प्रधानता देनी चाहिये।

## पुराणगत योग

### योग का लक्षण

कर्म, ज्ञान और भक्ति के समान योग को भी परम पुरुषार्थ मोक्ष का साधन माना गया है। पुराणों में इसका विस्तार से वर्णन मिलता है। कूर्मपुराण (२।११।१-४) में योग

१. कृते श्रुत्युक्त आचारस्त्रेतायां स्मृतिसम्भवः।
द्वापरे तु पुराणोक्तः कलावागमसम्भवः।। (पुराणविमर्श, पंचम संस्करण, पृ. ७६३ पर उद्धृत)

की महिमा बताने के बाद अभावयोग और महायोग के भेद से योग के दो प्रकार तो लिखे हैं (२।११।१५-१२), किन्तु योग का लक्षण नहीं बताया गया। योगसूत्रकार पंतजलि ने चित्त की वृत्तियों के निरोध को योग कहा है। लिंगपुराण (१।८।७) भी योग का यही लक्षण बताता है। शिवपुराण (७।२।३७।६) इसमें इतना जोड़ता है कि चित्तवृत्ति का निरोध हो जाने के बाद शिव के प्रति निरन्तर निश्चल वृत्ति ही योग है। अग्नि० (३७६।२४-२५), नारद० (१।४७।७) और विष्णु० (६।७।३१) का कहना है कि अपने प्रयत्न से, यम-नियम आदि के अभ्यास से मन की गति को बाह्य विषयों से विमुख कर ब्रह्म के प्रति नियोजित कर देना ही योग है। देवीभावगत (७।३५।२) का कहना है कि योग के लिये आकाश, पाताल को एक नहीं करना पड़ता, यह तो वास्तव में जीवात्मा और परमात्मा का संयोग है। अग्निपुराण (१६५।७-१०) इस विषय में अधिक विस्तार से विचार करता है। उसका कहना है कि जब व्यक्ति अपने से भिन्न किसी दूसरे को नहीं देखता, तो उसकी यह सर्वत्र ब्रह्म का साक्षात्कार करने वाली दृष्टि ही योग है। कुछ लोग विषयों के साथ इन्द्रियों के संयोग को ही योग मानते हैं, किन्तु वे अपने अज्ञान के कारण अधर्म को ही धर्म मान बैठते हैं। अन्य लोग आत्मा और मन के संयोग को योग मानते हैं, यह मत भी ठीक नहीं है। वस्तुतः मन को वृत्तिहीन कर जब योगी जीवात्मा को परमात्मा में विलीन कर देता है, तो वह बन्धन से मुक्त हो जाता है। योग की यही उत्तम अवस्था है। अग्निपुराण में ही अन्यत्र (३७२।१-२) कहा गया है कि ज्ञान से ब्रह्म प्रकाशित होता है और योग से वहाँ चित्तवृत्ति स्थिर होती है। चित्तवृत्ति के स्थिर हो जाने से जीवात्मा और परमात्मा का भेद मिट जाता है।

## योग के भेद

कूर्मपुराण वर्णित अभावयोग और महायोग की ऊपर चर्चा हुई है। यहाँ उनके लक्षण भी बताये गये हैं (१।११।५-११)। शिवपुराण वायवीयसंहिता (२।२७।७) में इसके पांच भेद वर्णित हैं। उनके नाम हैं— मन्त्रयोग, स्पर्शयोग, भावयोग, अभावयोग और महायोग। इनके लक्षण भी वहाँ वर्णित हैं। अभावयोग और महायोग का लक्षण कू०पु० से मिलता-जुलता ही है। नारदपुराण (१।३३।३१-३५) में कर्मयोग और ज्ञानयोग के भेद से योग के दो प्रकार बताये गये हैं और कहा गया है कि क्रियायोग के बिना ज्ञानयोग सिद्ध नहीं हो सकता। क्रियायोग द्वारा पहले श्रद्धापूर्वक विष्णु की पूजा करनी चाहिये। ब्राह्मण, भूमि, अग्नि, सूर्य, जल, धातु, हृदय और चित्र— इन सबमें भगवान् की प्रतिमा की भावना कर पूजा की जाती है। अहिंसा, सत्य, अक्रोध, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह, अनीर्ष्या और दया नामक गुण ज्ञानयोग और क्रियायोग दोनों के लिये आवश्यक है। कर्मयोग और ज्ञानयोग का वर्णन मत्स्यपुराण में भी मिलता है। वहाँ कहा गया है कि कर्मयोग का महत्त्व ज्ञानयोग से हजार गुना अधिक है। यह उक्ति मत्स्यपुराण में दो स्थानों पर (५२।१५, २५७।१) मिलती है। कर्मयोग की महत्ता भागवत में भी बताई गई है (११।३।४१)। वहाँ (११।२७।७) यह भी बताया गया

है कि भगवान् की आराधना ही क्रियायोग है। इसके तीन प्रकार हैं— वैदिक, तान्त्रिक और मिश्र। अग्निपुराण (३७२।३४) में भी इसकी चर्चा है। वहाँ यह भी कहा गया है कि इनमें से किसी एक विधि से भगवान् की उपासना करनी चाहिये। कर्मयोग के अन्तर्गत मत्स्यपुराण में ४८ संस्कारों का उल्लेख हुआ है। इनमें से आठ आत्मा के संस्कार हैं, गुण हैं। इनकी चर्चा स्मृति-ग्रन्थों में ही नहीं, शैवागमों में भी विशेष रूप से मिलती है।

## योग के अंग

पुराणों में अष्टांग और षडंग दोनों प्रकार के योगों का वर्णन मिलता है। बौद्ध तन्त्रों को दृष्टि में रखकर म.म.पी.वी. काणे ने षडंग योग की समीक्षा की है, किन्तु हमें स्मरण रखना है कि षडंग योग आगम अथवा तन्त्रशास्त्र में ही नहीं, योगशास्त्र के ग्रन्थों, उपनिषदों और पुराणों में भी मिलता है। भास्कर के गीताभाष्य (पृ. १२७) में तथा बोधायन धर्मसूत्र (४।४।२६) की व्याख्या में भी षडंग योग उल्लिखित है। स्वयं कूर्मपुराण में भी योगांगों की गणना के समय षडंग योग की पद्धति ही अपनाई गई है। मार्कण्डेय पुराण में (३६ अ.) भी यही क्रम अपनाया गया है। शिवपुराण में दोनों ही योग वर्णित हैं (वाय० १।३७।१४-१८)। वायु० तो पांच ही योगांगों की चर्चा करता है (१०।७६)। न्यायभाष्य (४।२।४६) में भी तप, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान और धारणा नामक पांच अंग ही प्रतिपादित हैं। यहाँ यमों और नियमों का सूत्रों में उल्लेख हुआ है।

## योगांगों का विवरण

**यम और नियम**-छः अथवा आठ योगांगों के विवरण में भी पुराणों में विविधता मिलती है। पातंजल योग की पद्धति से अधिकांश पुराणों में यम और नियमों की संख्या पाँच-पाँच ही बताई गई है, तथापि कहीं-कहीं नाम और क्रम में अन्तर मिलता है। नारदपुराण में यमों की संख्या सात और नियमों की छः बताई है (१।३३।७५, ८७)। लिंगपुराण (१।८) में यमों की संख्या तो पांच ही है, किन्तु नियम दस हैं। देवीभागवत (७।३५।६-८) में यम और नियम दोनों की संख्या दस-दस है। श्रीमद्भागवत (११।१९।३३-३५) में इनकी संख्या बारह-बारह दी गई है। कूर्मपुराण (२।११।२८) के समान गरुड़ पुराण (१।२१८।१२-१३, २२९।१-२२) में भी द्विविध शौच की चर्चा की गई है, किन्तु इसका विस्तार हमें नारदपुराण (१।३३।१००-१०८) में मिलता है।

**आसन**-कूर्मपुराण में स्वस्तिक, पद्म और अर्धासन नामक तीन आसन लक्षणों के साथ वर्णित हैं। मार्कण्डेयपुराण (३९।२७-३२), लिंगपुराण (१।८।८६-८९) और वायुपुराण (११।१२-१६) में भी ये ही तीन आसन और इनके लक्षण बताये गये हैं। गरुड़पुराण (१।२२९।१२३) में केवल इन तीनों के नाम हैं। देवीभागवत पुराण (७।३५।८-१५) में पद्मासन, स्वस्तिक, भद्र, वज्र और वीर नामक पांच आसन लक्षणों के साथ वर्णित हैं। शिवपुराण वायवीयसंहिता में (२।३७।३०) आठ आसनों के नाम गिनाये हैं, किन्तु यहाँ का

पाठ कुछ भ्रष्ट लगता है। नारदपुराण (१।३३।११२-११५) में ३० आसनों के नाम मिलते हैं, किन्तु वहाँ उनका लक्षण नहीं दिया गया। विष्णुपुराण (६।७।३९) में केवल भद्रासन की चर्चा आई है। ठीक ऐसा ही पाठ नारदपुराण (१।४७।१५) में भी उपलब्ध है। योगसूत्र में आसन से सम्बद्ध तीन सूत्र हैं (२।४६-४८)। यहाँ किसी आसन का नाम नहीं गिनाया है, किन्तु योगभाष्य (२।४६) में ये नाम मिलते हैं— १. पद्मासन, २. भद्रासन, ३. स्वस्तिक, ४. दण्डासन, ५. सोपाश्रय, ६. पर्यंक, ७. क्रौंचनिषदन, ८. हस्तिनिषदन, ९. उष्ट्रनिषदन, १०. समसंस्थान, ११. स्थिरसुख और १२. यथासुख। योगाभ्यास के प्रारम्भ में बिना किसी परेशानी के स्थिरतापूर्वक बैठने का अभ्यास करना आवश्यक है। आसनों के द्वारा शरीर को इसीलिये तैयार किया जाता है। शरीर की स्थिरता के बाद मनुष्य का मन भी स्थिर हो सकता है और उसमें गर्मी-सर्दी जैसे द्वन्द्वों को सहने की शक्ति भी आ जाती है।

**प्राणायाम**-प्राणायाम के रेचक, पूरक, कुम्भक नामक तीन प्रसिद्ध भेदों के अतिरिक्त सगर्भ-अगर्भ तथा अधम, मध्य और उत्तम प्राणायामों का निरूपण प्रायः कूर्मपुराण (२।११।२०-३७) की पद्धति से ही सर्वत्र मिलता है। देवीभागवत पुराण (७।३५।१५-२१) के अनुसार इडा नाड़ी (वाम नासापुट) से १६ मात्रा पर्यन्त खींचा गया श्वास पूरक, ६४ मात्रा पर्यन्त सुषुम्ना नाड़ी में स्थिर किया गया कुम्भक और ३२ मात्रा पर्यन्त पिंगला नाड़ी (दक्षिण नासापुट) से निकला प्रश्वास रेचक कहलाता है। नारदपुराण (१।३३।११८-१२८) में रेचक आदि तीन भेदों के अतिरिक्त शून्यक नामक चौथा भेद भी बताया गया है और इनके लक्षण भी वहाँ वर्णित हैं। सगर्भ और निगर्भ (अगर्भ) के स्थान पर सबीज और निर्बीज शब्द भी मिलते हैं। जप के साथ किया गया प्राणायाम सगर्भ तथा बिना जप का अगर्भ कहा जाता है। कुछ पुराणों में सगर्भ प्राणायाम में जप के साथ ध्यान को भी जोड़ा है। मन्द, मध्य और उत्तम प्राणायाम में से पहले के लिये पुराणों में लघु, कन्यक, अधम, नीच आदि; दूसरे के मध्यम आदि तथा तीसरे के उत्तरीय आदि भेद मिलते हैं। योगभाष्य (२।५०) में इनको मृदु, मध्य और तीव्र नाम दिया गया है। शिवपुराण (७।२।३७-३९) में इन तीन के अतिरिक्त चौथा भेद भी माना गया है। प्रायः सभी पुराणों में १२ मात्रा का लघु, २४ मात्रा का मध्य और ३६ मात्रा का उत्तम प्राणायाम कहा गया है। गरुड़पुराण (१।२१८।१४-१५) में इनकी कालगणना १०, २०, तथा ३० मात्रा बताई गई है।

मात्रा का काल मार्कण्डेय (३९।१५) में निमेषोन्मेष काल अथवा ह्रस्व स्वर के उच्चारण के काल के तुल्य माना गया है। शिवपुराण (७।२।३७।३१) में इसकी दूसरी परिभाषा दी है। वहाँ कहा गया है कि अपने घुटने के चारों तरफ, बिना देरी या जल्दी किये, हाथ फेर कर चुटकी बजाने में जो समय लगता है, उसको मात्रा कहते हैं। वाचस्पति मिश्र ने योगभाष्य की अपनी व्याख्या (२।५०) में इसी परिभाषा को माना है।

यह श्लोक अतिप्रसिद्ध है कि जैसे अग्नि में तपाने से सुवर्ण आदि धातुओं के दोष दूर हो जाते हैं, उसी तरह से प्राणायाम के अभ्यास से सारे इन्द्रियगत दोष दूर हो जाते

हैं। गरुड़पुराण (११।३६।३) और लिंग० (१।८।५५-५६) का कहना है कि प्राणायाम से मन, वाणी और शरीर के दोष दूर हो जाते हैं। प्राणायाम के अभ्यास से योगी को ध्वस्ति, प्राप्ति, संवित् और प्रसाद नामक चार अवस्थाएं प्राप्त होती हैं। इनका स्वरूप मार्क० (३६।२१-२६) में देखना चाहिये। वायु० (१०।४-१०) में शान्ति, प्रशान्ति, दीप्ति और प्रसाद नामक प्राणायाम के चार प्रयोजन बताये हैं। लिंगपुराण (१।८।५७-७५) और शिवपुराण (७।२।३६।११-१३) वायुपुराण का अनुसरण करते हैं। इनके लक्षणों को देखने से ऐसा लगता है कि चारों पुराणों में एक ही विषय वर्णित है।

**प्रत्याहार**-इसके विषय में कूर्म की अपेक्षा अन्य पुराणों में कोई विशेष विवरण नहीं मिलता। मार्कण्डेय पुराण (३६।४४) में इतना अवश्य कहा गया है कि प्रत्याहार के लिये बाह्य और आन्तर पवित्रता (शौच) अति आवश्यक है। प्राणायाम से पवन को तथा प्रत्याहार से इन्द्रियों को वश में करने की चर्चा विष्णुपुराण (६।७।४५) और नारदपुराण (१।४७।२१) में मिलती है। इसका अभिप्राय यह है कि प्राणायाम और प्रत्याहार का अभ्यास पूरा हो जाने के बाद ही धारणा, ध्यान और समाधि की योग्यता योगी को प्राप्त होती है। मार्कण्डेयपुराण (३६।१०) और वायुपुराण (१०।६३) का कहना है कि प्राणायाम से योगी को अपने शारीरिक दोषों को दूर करना चाहिये, धारणाओं से सारे पाप कर्मों को, प्रत्याहार से सारे बाह्य विषयों को और ध्यान से योग के अन्तरायभूत गुणों को भी धो डालना चाहिये। इस विषय को और अधिक स्पष्ट करते हुए लिंगपुराण (१।८।७५-७७) में कहा गया है कि योगी को प्राणायाम के अभ्यास के द्वारा अपने सारे दोषों को जला डालना चाहिये। धारणाओं के द्वारा अपने सारे पापों को और प्रत्याहार द्वारा विषयों को विष समझ कर उनका परित्याग कर देना चाहिये। ध्यान के द्वारा योग के अन्तरायभूत प्रातिभ ज्ञान आदि गुणों का भी योगी को मोह छोड़ देना चाहिये और अन्त में समाधि में स्थित होकर अपनी प्रज्ञा की निर्मलता को बढ़ाना चाहिये।

**धारणा**-कूर्म आदि सभी पुराणों में पातंजल योग की पद्धति से धारणा के बाद ही ध्यान का लक्षण बताया गया है, किन्तु अग्निपुराण में ध्यान के बाद धारणा को स्थान दिया गया है। यहाँ ३७४ वें अध्याय में ध्यान का विवरण दे लेने के बाद ३७५ वें अध्याय में धारणाओं का वर्णन किया गया है। कूर्म, पातंजल योगसूत्र तथा अन्य पुराणों में प्रतिपादित क्रम के अनुसार हम यहाँ धारणा की ही पहले चर्चा करना चाहते हैं। धारणा की कूर्मपुराण में केवल एक श्लोक (२।११।३८) में संक्षिप्त चर्चा है, किन्तु अन्य पुराणों में इसका बहुत विस्तार मिलता है।

अग्निपुराण (३७५।४) में धारणा, ध्यान और समाधि विषयक एक श्लोक मिलता है। वही श्लोक कूर्मपुराण (२।११।४२), लिंगपुराण (१।८।१३-१४) और शिवपुराण (७।२।३७।६०) में भी मिलता है। उसका हमें यह अभिप्राय प्रतीत होता है कि १२ प्राणायामों के बराबर माहात्म्य धारणा का, १२ धारणाओं के बराबर ध्यान का और १२ ध्यानों के बराबर समाधि

का महत्त्व है। धारणा के विषय में मार्कण्डेय (३९।३५) का भी यही कथन है। मार्कण्डेयपुराण का यह वचन गरुड़पुराण (१।२१८।२०) में भी मिलता है, किन्तु "दश द्वौ च" के स्थान पर "दशाष्टौ च" का पाठ ठीक नहीं लगता। यहाँ (३९।३५-४२) प्राणायाम, प्रत्याहार और धारणा का समवेत विवरण दिया गया है।

अग्निपुराण के ३७५वें अध्याय में आग्नेयी, वारुणी, ऐशानी और अमृता नामक चार धारणाएं वर्णित हैं। योग-ग्रन्थों में इनका अतिविस्तार मिलता है। श्रीमद्भागवत (११।१४-१५ अ.) में विभिन्न सिद्धियों की प्राप्ति के लिये नाना प्रकार की धारणाएं वर्णित हैं। धारणाओं का यह तीसरा प्रकार है। विज्ञानभैरव नामक कश्मीरी योगशास्त्र के ग्रन्थ में ११२ धारणाओं का वर्णन है। मार्कण्डेयपुराण (४०।१७-२८) और वायुपुराण (१२।१८-३३) में सात सूक्ष्म धारणाएं वर्णित हैं। कूर्मपुराण (२।८।१२) में भी सात सूक्ष्मों और षडंग महेश्वर की चर्चा है। यही प्रसंग वायुपुराण (१२।३२-३३) एवं महाभारत अनुशासन पर्व (१४।४२३) में भी मिलता है। स्पष्ट है कि कूर्मपुराण में महा० अनु० और वायु० निर्दिष्ट इन्हीं सात सूक्ष्म धारणाओं की चर्चा है और वे ही मार्कण्डेयपुराण में भी वर्णित हैं। अन्तर इतना ही है कि मार्कण्डेयपुराण में षडंग महेश्वर की चर्चा नहीं है।

गरुड़ (१।२१८।२१-२२) में कहा गया है कि प्राणनाड़ी, हृदय, उरःस्थल, कण्ठ, मुख, नासिकाग्र, नेत्र, भ्रूमध्य, मूर्धा और तत्पर (शिखान्त) नामक दस स्थानों में धारणा लगाने से योगी अक्षरस्वरूप हो जाता है। ये श्लोक मार्कण्डेयपुराण (३९।४४-४६) में भी मिलते हैं। किन्तु वहाँ "प्राणनाड्यां" के स्थान पर "प्राङ्नाभ्यां" पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है। देवीभागवत (७।३५।२२-२४) में बताया है कि धारणा के द्वारा अंगुष्ठ, गुल्फ, जानु, ऊरु, मूलाधार, लिंग, नाभि, हृदय, ग्रीवा, कण्ठ, लम्बिका, नासिका, भ्रूमध्य, मस्तक, मूर्धा और द्वादशान्त नामक १६ स्थानों में पवन को स्थिर किया जाता है। नाथयोग के ग्रन्थों में १६ आधारों की सूचना मिलती है, उनसे इनकी तुलना की जा सकती है। नारदपुराण (१।४७।२१-६५) और विष्णुपुराण (६।७।४६-८८) दोनों में शुभाश्रय-विषयक धारणा का निरूपण है। वायुपुराण (११।५१-५८) में रोगनिवारक धारणाएं वर्णित हैं। शिवपुराण (७।२।३७।५०-५१) का कहना है कि प्रथमतः धारणा के द्वारा ही मन स्थिर हो सकता है, अतः धीर योगी को धारणा के अभ्यास से मन को स्थिर करना चाहिये।

**ध्यान**-कूर्मपुराण (२।११।४०) में ध्यानविषयक भी एक ही श्लोक है, किन्तु आगे (२।५३-६७) दो प्रकार के ध्यानों का वर्णन किया है और इनको पाशुपत योग की संज्ञा दी है। अग्निपुराण (३७४।१-३४) में इन सबका एक साथ वर्णन किया है। वहाँ कहा गया है ध्याता, ध्यान, ध्येय और ध्यान के प्रयोजन को भलीभाँति जानने के बाद ही साधक को योग का अभ्यास करना चाहिये। यही बात नारदपुराण (१।३३।१४१-१४२) और शिवपुराण (७।२।३७।५७, ३९।१४-१५) में भी कही गई है। "ध्यै चिन्तायां स्मृतो धातुः" ध्यान शब्द की व्युत्पत्ति बताने वाला यह श्लोक अग्निपुराण और शिवपुराण दोनों में मिलता है, किन्तु अग्निपुराण में विष्णु के तथा शिवपुराण में शिव के ध्यान से उसको जोड़ा गया

है। नारदपुराण (१।३३।१५३-१६२) में ध्यानान्तर के नाम से प्रतिमा आदि का ध्यान वर्णित है। शिवपुराण (७।२।३७।५६) ध्यान के दो प्रयोजन बताता है। पहला ध्यान अणिमा आदि सिद्धियों की प्राप्ति के लिये और दूसरा मुक्तिलाभ के लिये किया जाता है। ध्यान के सबीज और निर्बीज नामक दो भेद भी शिवपुराण (७।२।३६।६-१०) में वर्णित हैं। शिवपुराण (७।२।३७।५६) और अग्निपुराण (३७४।३३) में यह भी बताया गया है कि ध्यान करते-करते योगी जब थक जाय, तो वह जप करे और जप करते-करते थक जाय, तो पुनः ध्यान में लग जाय। अग्निपुराण (३७४।३४) में जप के महत्त्व को बताते हुए कहा गया है कि अन्य यज्ञ इसकी १६वीं कला की भी बराबरी नहीं कर सकते। रोग, ग्रह आदि जप करने वाले के पास नहीं आते। ध्यानी व्यक्ति भक्ति और मुक्ति तो पाता ही है, मृत्यु को भी वह जीत सकता है। प्राणायाम के प्रसंग में यह बताया गया है कि सगर्भ प्राणायाम में मन्त्रजप और ध्यान भी किया जा सकता है। कहीं-कहीं जप को भी योग का अंग माना गया है, इसकी चर्चा आगे की जायेगी।

**समाधि**-समाधि के विषय में कूर्मपुराण (२।११।४१) में एक श्लोक है। यहाँ बताया गया है कि समाधि में केवल अर्थमात्र की प्रतीति होती है। योगसूत्र (१।४३) में निर्वितर्क समापत्ति का यह लक्षण दिया है कि इसमें केवल ध्येय अर्थ की प्रतीति बच रहती है। इसका अभिप्राय यह है कि समाधि दशा में योगी का अपना स्वरूप ओझल हो जाता है और अपने ध्येय इष्टदेव का स्वरूप केवल बचा रहता है, अर्थात् वह तदाकार हो जाता है। इस स्थिति को भगवद्गीता (६।१६) में दीपक के दृष्टान्त द्वारा समझाया गया है कि जैसे पवनरहित स्थान में दीपक की लौ एकाकार हो जाती है, उसी तरह से समाधिस्थ योगी का चित्त भी निरन्तर ध्येयाकार बना रहता है। प्रायः सभी पुराणों ने इन दोनों स्थितियों का इस प्रसंग में उल्लेख किया है। इस प्रसंग में विष्णुपुराण का एक श्लोक (६।७।६६)प्रायः सभी पुराणों में मिलता है कि भेद उत्पन्न करने वाले अज्ञान के सर्वथा नष्ट हो जाने पर ब्रह्म और जीवात्मा में अविद्यमान भेद को कौन पैदा कर सकता है ? इसका अभिप्राय यह है कि समाधि दशा में सभी प्रकार के भेद विलीन हो जाते हैं। तब जीवात्मा और परमात्मा का भेद भी नहीं रहेगा और इस तरह से समाधि दशा में पहुँचने तक योग का यह लक्ष्य पूरा हो जायगा कि उस स्थिति में जीवात्मा का परमात्मा में योग हो जायगा, वह तदाकार बन जायगा। चित्त की वृत्तियों के ऊपर नियन्त्रण करने पर ही यह सम्भव हो सकता है। इस तरह से योग की इस पुराण-प्रतिपादित पद्धति में योग के सभी लक्षण समन्वित हो जाते हैं।

## पाशुपत योग

समाधि पर्यन्त योगांगों का निरूपण करने के बाद कूर्मपुराण (२।११।५२-५७) में योग की दो पद्धतियाँ वर्णित हैं और वहाँ इनको पाशुपत योग बताया गया है। इस प्रकरण का प्रारम्भ तो भगवद्गीता (६।११-१५) की पद्धति से हुआ है, किन्तु आगे का विवरण

भिन्न प्रकार का हो जाता है। यहाँ आगम और तन्त्रशास्त्र वर्णित कुण्डलिनी योग के आन्तर स्थानों और चक्रों की एक झलक मिलती है। ठीक इसी तरह का वर्णन लिंगपुराण (१।८।८५-११३) और शिवपुराण (७।२३८।५४-७७) में कुछ अधिक विशद रूप में मिलता है। अग्निपुराण के ३७४ वें अध्याय में भी इसी से मिलता-जुलता वर्णन है। इन सभी पुराणों में अनेक श्लोकों की आनुपूर्वी भी मिलती है।

#### मन्त्रयोग

शिवपुराण में जो पाँच प्रकार का योग वर्णित है, उनमें एक मन्त्रयोग भी है। अग्निपुराण २१४ अ., देवीभागवत (७।३५।२६-६३), नारदपुराण (१।६५।७६-६४), लिंगपुराण (१।८ अ.) और शिवपुराण (७।२।३८।६१-६३) में इसका विवरण मिलता है। इसके अन्तर्गत नाड़ी, वायु (१० प्राण), अजपा जप (हंस गायत्री), आधार (चक्र), कुण्डलिनी-जागरण, भूतशुद्धि आदि विषय वर्णित हैं। इनके अतिरिक्त योग की चर्या, योगाभ्यास के उपयुक्त स्थान, योगाभ्यास के नियम, आहार-शुद्धि, योग के उपसर्ग या अन्तराय, योग के दोष, जप की महिमा, योग की विभूतियाँ अथवा सिद्धियाँ, योगसिद्धि प्राप्त पुरुष के लक्षण, योगाभ्यास विधि, रोग परिहार के उपाय आदि विषय भी यहाँ वर्णित हैं।

#### जप की योगांगता

कूर्मपुराण (२।११।२३-२६) ने स्वाध्याय के प्रसंग में त्रिविध जप का भी निरूपण किया है। मनुस्मृति (२।८५) में भी कहा गया है कि विधि-यज्ञ से जप-यज्ञ (वाचिक जप) दस गुना बढ़कर है और उपांशु जप वाचिक जप से सौ गुना और मानस जप हजार गुना बढ़ कर है। प्रायः सभी पुराण इन त्रिविध जपों का निरूपण करते हैं। शैव और वैष्णव आगमों में तो जप को भी योग का एक अंग माना गया है। मृगेन्द्रागम के योगपाद (श्लो. ३) और जयाख्यसंहिता (३३।११) में इस विषय को देखा जा सकता है। लक्ष्मीतन्त्र (३९।३५) ने तो उक्त तीन प्रकारों के अतिरिक्त जप का एक चौथा प्रकार भी बताया है। ध्यान को ही यहाँ जप का चौथा भेद माना गया है। जयाख्यसंहिता के जपविधान नामक १४वें पटल में इस विषय को विस्तार से समझाया गया है। जिन पुराणों में जप के अतिरिक्त ध्यान को भी सगर्भ प्राणायाम का अंग माना है, उसकी सार्थकता हम इस प्रकार स्थापित कर सकते हैं और यह भी कि ध्यान के बाद जप और जप के बाद ध्यान करने के लिये क्यों कहा गया है। लिंगपुराण में एक वचन मिलता है— 'जपः शिवप्रणीधानम्'' (१।८।३१)। इससे ऐसा लगता है कि यह पुराण भी जप की योगांगता को स्वीकार करता है, क्योंकि यहाँ योगांगों का ही निरूपण किया गया है।

#### देश-काल

कूर्मपुराण (२।११।४७-५१) ने उचित देश और काल में ही योग सिद्ध हो सकता है, यह कह कर योग के लिये निषिद्ध देश-काल का निरूपण कर उचित देश-काल का

उल्लेख किया है। यहाँ के सभी श्लोक लिंगपुराण (१।८।७७-८४) और वायुपुराण (११।३२-३५) में भी पाठभेद के साथ मिलते हैं। एक दो श्लोक दोनों ही पुराणों में अधिक हैं। मार्कण्डेय (३६।४७-५१) और शिवपुराण (७।२।३८।४६-५४) में भी अपने ढंग से यह विषय आया है। इन सभी स्थलों पर योगाभ्यास के लिये निषिद्ध और विहित स्थानों का निरूपण किया गया है। पुराणों में ही नहीं, ऋग्वेद (८।६।२८) और यजुर्वेद (२६।१५) के एक मन्त्र में भी पर्वतशिखर, नदीसंगम आदि स्थानों की प्रशंसा की गई है। मन्त्र इस प्रकार है—

उपह्वरे गिरीणां संगथे नदीनाम्।
धिया विप्रो अजायत।।

यजुर्वेद के मन्त्र में "संगथे" के स्थान पर "संगमे" पाठ है। इस तरह के देश और काल का निरूपण आगम और तन्त्रशास्त्र ही नहीं, बौद्ध और जैन साहित्य में भी मिलता है।

## २८ योगाचार्यावतार

कूर्मपुराण पूर्व विभाग के ५०वें अध्याय में २८ व्यासावतारों और उनके द्वारा किये गये वेद-पुराण विभाग का वर्णन करने के बाद वहाँ ५१वें अध्याय में महादेव के २८ अवतारों (योगाचार्यों) और उनमें से प्रत्येक के चार-चार शिष्यों (कुल ११२ शिष्यों) का वर्णन किया गया है। इनमें से अन्तिम योगाचार्य लकुलीश का अवतार कायावतरण नामक तीर्थ में हुआ था, जो कि आजकल कायावरोहण महातीर्थ के नाम से प्रसिद्ध है और गुजरात की विद्यानगरी बड़ौदा से बहुत दूर नहीं है। २८ योगाचार्यों के नाम आत्मसमर्पण[1] और स्कन्दपुराण (१।२।४०।२१२-२१५) में भी मिलते हैं। लिंगपुराण (१।७।३७-५१), वायुपुराण (२३।११७-२२४), शिवपुराण (३।४।६-५।५०, ७।२।९।८-२०) में योगाचार्यों के अतिरिक्त उनके ११२ शिष्यों के भी नाम मिलते हैं। वायु और शिवपुराण का विवरण अधिक विस्तृत है।

डॉ. कत्रे[2] के अवतार सम्बन्धी लेख में योगाचार्यावतारों का मात्र संक्षिप्त उल्लेख मिलता है। योगाचार्यों और उनके शिष्यों का विस्तृत परिचय हमारे पितृचरण के

---

१. गायकवाड़ ओरियण्टल सिरीज, बड़ोदरा से सन् १६६६ में पुनः मुद्रित ग्रन्थ गणकारिका के परिशिष्ट (पृष्ठ २५-२६) में विशुद्धमुनिकृत आत्मसमर्पण नामक लघु ग्रन्थ के १-४ श्लोक द्रष्टव्य।

२. इलाहाबाद युनिवर्सिटी स्टडीज, भा. १०, सन् १६३४ में स. ल. कत्रे लिखित "अवताराज् आफ गॉड" शीर्षक निबन्ध (पृ. १२८-१२६) में शिवावतार शीर्षक से इनकी चर्चा हुई है।

